# प्रेमसरोवर

दोहा

प्रेमसरोवर अमल बर, ढिग कदंब-तरु-पाँति ।
भानकुँवरि-बिहरन सुथल, कांति अपूरब भाँति ॥ १ ॥
सोभा-झर लाग्यौ रहै, भूमि सघन तरु-वेलि ।
रच्यौ रुचिर रचना सुचिर, आनँद-पुंज सकेलि ॥ २ ॥
सब रितु-हित सोभित सरस, करियै कहा वखान ।
कीरतिलली अलीनि मिलि, खेलन की रहठान ॥ ३ ॥
मनभावन सावन-समै, मिलि झूलन-हित चाव ।
सोभा-भर उफनात सर, देखैं बनै बनाव ॥ ४ ॥
बरन बरन नव पाट के, झूला झुले बिसाल ।
समय रूप रचना सरस, मंडित ताल-तमाल ॥ ५ ॥
जूथ-जूथ-सँग झूलई, राधा राजकुमारि ।
दीपत द्रुम दल फूल फल, अचिरज-रूप निहारि ॥ ६ ॥
बिच झुरमुट झूला चलत, जल छ्वै लाँबी झूल ।
बरसनि रूप-झलानि की, बदन भरे अति फूल ॥ ७ ॥
भूषन बसन सुरूप गुन, ललित लहलहे अग ।
मोहन गीत सुकंठ मिलि, किलकनि बरसति रंग ॥ ८ ॥

———

[१] भानकुँवरि=श्रीराधा । [२] झर=झडी । [३] कीरतिलली=श्रीराधा । रहठान=स्थान । [४] पाट=रेशम । झुले=लटके हुए । [७] झुरमट=वृक्षों का समूह, निकुंज । झूल=पेंग । फूल=प्रसन्नता । [८] रंग=आनंद ।

# व्रजविलास

दोहा

मोहन व्रजवन की थली, भली रँगरली ठौर।
मन आएँ आवै सु क्यौँ, कहौ फिरि कछू और ॥ १ ॥

ललित लाल लीला रली, व्रजबन-रुचि रहठानि।
आँखिनि देखैँ ही भटू, आँखिनि पैठत आनि ॥ २ ॥

सदा सुहायो रसमसो, सुंदर व्रज को बास।
मोहन-मुख-सुखमा सन्यौ, सोहत सहज प्रकास ॥ ३ ॥

व्रजवन जमुना गिरितटी, मची रहति रसकेलि।
सब ठाँ भीजे देखियै, आनँदघन - रस - झेलि ॥ ४ ॥

कहा कहौँ व्रज की बनक, कान्ह कुँवर कैँ हेत।
घर बाहिर बीथी बगर, मन दृग मोहे लेत ॥ ५ ॥

मोहनहीँ सौँहीँ तकैँ, जिते गरथारे आहि।
व्रज-गलीनि की लालसा, दीसति स्यामहि चाहि ॥ ६ ॥

कृपा करैँ व्रजनाथ जौ, व्रजदरसन के नैन।
या व्रजवन की माधुरी, तौ परसै उर - ऐन ॥ ७ ॥

जमुना - कूल सुहावनो, ललित बलित तरु-बेलि।
सूचत राधारमन की, महा मधुर रसकेलि ॥ ८ ॥

प्रेमरंग - रस - रगमगो, सुंदर व्रजवन - भूमि।
व्रजजीवन आनंदघन, हित बरसत नित झूमि ॥ ९ ॥

ठौर ठौर सोभा महा, नई नई हित - जोति।
मुदित उदित व्रजचंद लखि, जगमग जगमग होति ॥ १० ॥

मोहन मदनगुपाल को, मोहन यह व्रज देस।
अति उदार भागनि भर्यौ, राजत नंद नरेस ॥ ११ ॥

खरिक खोरि महमह महा, गोधन गोपकुमार ।
गोदोहन ब्रजसंपदा, मोहन प्रान - अधार ॥ १२ ॥

अमृत-बृस्टि हित-द्रस्टि सौं, सींच्यौ ब्रज निज देस ।
ब्रजजीवन आनंदघन, उनयौ भरि आवेस ॥ १३ ॥

ब्रजमगल गुन स्याम के, अद्भुत प्रेमनिधान ।
घर घर मैं सुनियत सदा, बिस्व - बिमोहन गान ॥ १४ ॥

ब्रजमोहन ब्रज मैं बसै, नित ब्रजमंगल रूप ।
घर बाहिर ब्यापक सदा, मंगलचरित अनूप ॥ १५ ॥

ब्रजबिलास रसरीति को, करियै कहा बखान ।
कृस्नचंद क्रीड़त जहाँ, पूरन - कला - निधान ॥ १६ ॥

नैन मिलैं मन मिलि गयौ, बढ़ी अनमिली चौंप ।
अचिरज-फल लाग्यौ सखी, उलहि तहीं हित-कौंप ॥ १७ ॥

भई कलंक कुलीनता, चाहत ही ब्रजचंद ।
चख-चकोर चौंपनि तचैं, प्रगटी कला अमंद ॥ १८ ॥

देखी अनदेखी भई, अब सब ही कुलकानि ।
दीसि परी आँखिनि सखी, उघरि परनि की बानि ॥ १९ ॥

जगत - उजारो साँवरो, दुरयौ हिये मैं आय ।
गोरी नावँ प्रगट भयौ, सपनैं संगम पाय ॥ २० ॥

हिलग नई ब्रज - छैल की उघरी कियैं दुराव ।
सपनैं ही परतख कियौ, लाज - लपेट्यौ चाव ॥ २१ ॥

भयौ सँजोग बियोग हूँ, भई गात - गति ओर ।
दाबत दाबत मचि गई, घर बाहिर हित - रौर ॥ २२ ॥

राधा मेरो नाम है, वे ब्रजमोहन स्याम ।
गीत ग्वारिनी गाइयै, सु लगलाग के काम ॥ २३ ॥

कोरि उपाव करौं सखी, दुरै नहीं हित-बानि ।
रोम रोम मैं रमि रही, ब्रजमोहन - पहचानि ॥ २४ ॥

मुरली - धुनि काननि रमी, राति द्यौस मझराति ।
त्यौँ मूरति आँखिनि बसी, सनमुख ही दरसाति ॥ २५ ॥

घर ही मोहन के रही, बाहिर राधा नाँव ।
उलटी गति है प्रेम की, जानत गोकुल गाँव ॥ २६ ॥

छको छकी सब अंग हौं, छकी मोह कैं छाक ।
उघरि परी घूँघट कियैं, निपट अटपटी ताक ॥ २७ ॥

हित - टौँना आँखिनि परयौ, हरयौ हिये को धीर ।
जागति हौं बतराति हौं, सँग सोवन की पीर ॥ २८ ॥

दुसह विरह जदुनाथ को, मिल्यौ कहूँ तैं आइ ।
बिछुरि बिसासी यौं मिले, कछु गति गही न जाइ ॥ २९ ॥

संग लगें डोलै सदा, बोलै नाहिन बात ।
एक बात बूझै सु क्यौं, अनमिल की कुसरात ॥ ३० ॥

तिन्हैं चैन क्यौं बिन हमैं, हमैं चैन जौ नाहिं ।
कहा मिलैं वे अनमिल, हम बिछुरैं मिलि जाहिं ॥ ३१ ॥

सुनै कौन बरनै सु को, ब्रज को दुसह बियोग ।
बन्यौ आनि ऐसें सखी, अनमिल सौं संजोग ॥ ३२ ॥

बाय - बावरो गाँव सब, भूलन माँझ सम्हार ।
मुँह मूँदैं डोलैं थके, कान्हैं कान्ह पुकार ॥ ३३ ॥

बन जमुना गिरि ब्रजगली, लखियत मोहन स्याम ।
देखन भूलो है भई, मोहि आठ हूँ जाम ॥ ३४ ॥

एक कान्ह देखें जियें, ये सब ही ब्रज लोग ।
चेटक रूपी कान्ह को, अचिरज विरह-सँजोग ॥ ३५ ॥

मोहन - मूरति साँवरी, डोलति डीठिहि लागि ।
अँसुवनि दरसत स्याम घन, जल मैं लागी आगि ॥ ३६ ॥

याद्यौं रहत गुपाल ह्याँ, ब्रज को दुसह बियोग ।
यातैं सब ठौं होत हैं, ब्रजमोहन - संजोग ॥ ३७ ॥

ब्रजमोहन - मै ह्वै रह्यौ, देखत बिरही लोग ।
यातैं कछु कहत न बनै, अचिरज बिरह - सँजोग ॥ ३८ ॥

ब्रज छायौ आनंदघन, बिरह - सँजोग अनूप ।
दरसै सुंदर स्याम को, मोहन अचिरज - रूप ॥ ३९ ॥

अचिरज गति मन दृगनि की, लगि मोहन के संग ।
करत रहत हम सौं सदा, नवरंगी पै रंग ॥ ४० ॥

बिछुरैं जियैं मिले न ते, मिले न तिन्हैं बिछोह ।
सब पै समझि परै नहीं, ब्रजमोहन को मोह ॥ ४१ ॥

प्राननाथ ब्रजनाथ सौं, बिछुरैं जियै सु कौन ।
अकथ कथा ब्रजप्रेम की, कछु बरनत है मौन ॥ ४२ ॥

मोहन - रस बरनैं सुनैं, औरै रसना कान ।
बिमन भएँ मन समझियै, मोहन ही की आन ॥ ४३ ॥

मोहन मन मोहन लगे, मानहुँ मोहन संग ।
जकि थकि रहियै लखत ही, ब्रजमोहन के रंग ॥ ४४ ॥

कबै मिले बिछुरे कबै, विषम बिसासी स्याम ।
मिलैं अमिल अमिलैं मिले, ये कपटनि के काम ॥ ४५ ॥

अहा कहा गति प्रेम की, क्यौं हूँ समझि परै न ।
मिलैं अनमिलैं एक से, कछु कहिवे की है न ॥ ४६ ॥

निपट नवेलो देखियै, या ब्रज हित - व्यौहार ।
गहे गहि रहे एक से, मोहन - गुन आधार ॥ ४७ ॥

अचिरज मोहन साँवरे, अचिरज नेही नैन ।
ब्रज अचिरज सौं रचि रह्यौ, बरनैं अचिरज बैन ॥ ४८ ॥

महा मरम ब्रज प्रेम को, कहा बरनियै ताहि ।
मोहन - गुन गहि बूड़ियै, कौन सकै अवगाहि ॥ ४९ ॥

मिलैं चटपटी बिरह की, बिछुरैं मिलन-बिनोद ।
लपट - लपेट्यौ बरसई, ब्रज मैं प्रेम - पयोद ॥ ५० ॥

ब्रजमोहन आनंदघन, कियैँ पपीहा मान ।
घन-पन - प्यास-परयौ फिरै, ब्रज-रसरीति प्रमान ॥ ५१ ॥
प्यासनि ही बरसै सजल, सदा करत रसपान ।
रीझ भीजि सूखत बदन, अचिरज मरम बखान ॥ ५२ ॥
को समझै ब्रज प्रेमगति, मति बिचार बौराय ।
अतुल अगम रसरीति क्यौँ, रसना परसी जाय ॥ ५३ ॥
रहि न सकै ब्रजरस बिना, रसनैँ परयौ सवाद ।
कहि रहि सकै न फिरि बकै, मौन-गह्यौ उनमाद ॥ ५४ ॥
रसैं आनि रसना ढरयौ, रस ही करयौ बखान ।
ब्रजरस यौँ रसना रस्यौ, बस्यौ नैन मन प्रान ॥ ५५ ॥
ब्रजरस के रसिया रतन, अचिरज-खानि अमोल ।
चौंप चटक टाँकीनि सौँ, कढ़त रग मगे बोल ॥ ५६ ॥
ब्रज-सोभा ब्रज की कुसल, ब्रजजीवन घनमूल ।
ब्रजनायक ब्रज मैं सदा, जित तित हित अनकूल ॥ ५७ ॥
ब्रज सनमुख राजत सदा, ब्रज तेँ पोढ़ी पीठि ।
सोवत जागत एकरस, रहत ब्रजै त्यौँ डीठि ॥ ५८ ॥
ब्रज सुदेस मन बसत नित, ब्रजै बसत मन धाम ।
नित लीला ब्रजनाथ की, दरसत आठौ जाम ॥ ५९ ॥
ब्रज - सुखमा दृग जानई, ब्रजलोचन कैँ चाय ।
ब्रजविनोद आनंदघन, रह्यौ निरंतर छाय ॥ ६० ॥
स्रवैं ओर ब्रजकौतुकी, आप सामुहैँ होत ।
प्रेमपियूष मयूख तें, स्रवैं सु लीला - सोत ॥ ६१ ॥
ब्रजस्वरूप आँखिनि बसैं, ब्रजमोहन - रस - स्वाद ।
स्रवननि त्यौँ मँडरात है, मोहन - मुरली - नाद ॥ ६२ ॥
नखसिख ब्रज व्यापक भयौ, कहा कहौँ निज प्रीति ।
ब्रजमोहन विलसत सदा, यह अपनी रसरीति ॥ ६३ ॥

सकल कला ब्रजचंद की, प्रगटति नेही - अंग ।
ब्रजजीवन जिय मैं बसे, करत महा रसरंग ॥ ६४ ॥
ब्रजविलास दरसै सदा, ब्रजमंडन को साथ ।
ब्रजमोहन पायनि लगे, ब्रजनेही - हिय - हाथ ॥ ६५ ॥
ब्रज को अमल अगाध रस, बूड़त है चित चाहि ।
लीला अचिरज लहर कौं, सकै क्यौंऽब अवगाहि ॥ ६६ ॥
नेही मन गोहन लग्यौ, हठि ब्रजमोहन छैल ।
भूलैं हू सुरत्यै रहै, ब्रजबन - वीथिन गैल ॥ ६७ ॥
ब्रजसंपति कौं पाय कै, भयौ निपट ही रंक ।
मन ब्रजरज छानत सदा, लखि मोहन-पद-अंक ॥ ६८ ॥
श्रीब्रजमोहन - माधुरी, रही नैन - मन छाय ।
अद्भुत रस आनंदघन, प्यासै बढ़ति अघाय ॥ ६९ ॥

———

६६-मोहन-मंडल, ( लंदन ) ।

[ ६९ ] अघाय=छककर ; भली भाँति

# सरस वसंत

दोहा

वृंदावन आनंदघन, राजत जमुना - कूल ।
सदा सुखद सुंदर सरस, सब रितु रुचि-अनुकूल ॥ १ ॥
बनसंपति दंपतिमई, नई नई नित जोति ।
कृस्न - राधिका - रूप तें, जगमग जगमग होति ॥ २ ॥
या बन की सोभा सरस, कमलनैन कौं चैन ।
बर बानिक बरनौं कहा, सब रितु अचिरज - ऐन ॥ ३ ॥
रितु औरै मौरै नवल, वृंदावन तरुवेलि ।
सहज सुहायो देखियै, आनँदघन रसकेलि ॥ ४ ॥
या बन सरस बसत रितु, विलसत मधुर किसोर ।
फागु खेलि चोंपनि खिले, चाहत वन की ओर ॥ ५ ॥
चाहनि चाह भरयौ सुबन, प्रफुलित सरस वसंत ।
गुंजभरे अलि-पुंज मिलि, सोहत अति रसवंत ॥ ६ ॥

चौपाई

घमड़ि पराग लता - तरु भोए । मधुरितु-सौरभ - सौंज समोए ॥७॥
वन बसंत बरनत मन फूल्यौ । लता लता झूलनि सँग झूल्यौ ॥८॥
खगनि-चुहक पिक-कुहक सुहाई । वन मनमथ की फिरी दुहाई ॥९॥
मलय-पवन - आगम सुखसार । रोचक महा सुदेस सुढार ॥१०॥
बरसत पुहुप पुहुमि पर सोहत । बन-छवि लखि व्रजमोहन सोहत ॥११॥
झौंरनि चौंर चाय सौं ढोरत । परम प्रीति रसमसे झकोरत ॥१२॥
कुसुम नु आसव स्यामहिं प्यावत । बन-तरु जड़ पै यौं जिय ज्यावत ॥१३॥
मधुरितु मधुप-हित-भरी टपकन । मधुप-किसोर चौंप सौं लपकन ॥१४॥

१—राजत—र जित ( लंदन ) । सुखद—सु सुख (वृंदा०) । ३—बानिक—बानन ( लंदन ) । ४—केलि—केलि ( लंदन ) । १४—मधुप-हित०—मधुफल हित करै ( लंदन ) ।

सरस बसंत सौंज बहुरंग। लियेँ फिरत बनमाली-सग ॥१५॥
कुंजन के प्रकार बहु भाँति। जमुना-तीर विराजति पाँति ॥१६॥
नवपल्लव दरपन-दुति दबै। या बन की छबि या बन फबै ॥१७॥
पुहप-तलप जित तितहि रचावै। यातैँ सरस बसंत कहावै ॥१८॥
बनबिहार के स्रमहि निवारै। मदनगुपाल-प्रीति-पन पारै ॥१९॥
सरस बसंत प्रीति की गोभा। प्रगटित होति विराजति सोभा ॥२०॥
बृंदावन बसंत रसवंत। राधा-माधव कामिनि-कंत ॥२१॥
तन मन फूले बिहरत बन मैँ। फूली ललित सखी जन-गन मैँ ॥२२॥
रूपमंजरी रुचिर सु अंगनि। नई तरुनई बरसति रंगनि ॥२३॥
या बन बर बसंत की संपति। बिलसत लसत रँगीले दंपति ॥२४॥
सरस राग हिंदोल जम्यौ है। नाद-स्वाद दिसि-दिसिनि रम्यौ है ॥२५॥
मुरली-टेर व्यापि बन रही। थिर-चर-गति कछु परति न कही ॥२६॥
तैसिय होति भवँर-भंकार। सरसत बन बरसत सुखसार ॥२७॥
सरस बसंत समय सुख बढ़्यौ। होरी-खेल-चाव चित चढ़्यौ ॥२८॥
सहज रंगमगे राधा-मोहन। रंगनि भरत हरत मन जोहन ॥२९॥
होरी सो खेलिबो करत हैँ। फिरि फागुन के रसहि ढरत हैँ ॥३०॥
खेल चुहल रुचि रचनि मची है। दुरी चौंप अब उघरि नची है ॥३१॥
ब्रज कँ बास खेल रचि राख्यौ। बन बसंत औसर अभिलाख्यौ ॥३२॥
सरस बसंत फागु को खेल। बिटपी बिटनि कामिनी मेल ॥३३॥
तरु बेलिनि झुरमटहि निहारि। फागु खेलि गौं रहे विचारि ॥३४॥
बनसंपति दंपतिरुचि सरसै। जित तित फागु-खेल ही दरसै ॥३५॥
बन तन मन होरियै भरी है। औसर पै अति उघरि परी है ॥३६॥
सरस बसंत भावती होरी। मदनगुपाल माधवी गोरी ॥३७॥
सरस बसंत सहज तन सोभा। तैसिय बन प्रगटित गुन-गोभा ॥३८॥

३०–सो०–सी खेल कौ ( वृ दा० )।

[ १४ ] मधुप-किसोर = भ्रमरबाल। [ ३३ ] बिटनि = शखाओं पर ; सखाओं से।

लहलहानि तन वनहि लसो है। पुहुप-बिकास हुलास हँसी है ॥३९॥
अंग अंग बहु रंग प्रकासै। तन बन एकमेक ह्वै भासै ॥४०॥
सरस वसंत रूप वनराज। राधा - मोहन - प्रेम - समाज ॥४१॥
सरस वसंत बिचारत बनै। बरसत मोद नैन अरु मनै ॥४२॥
हित-होरी खुलि खेल मच्यौ है। अमित अतन-रति-ओज लच्यौ है ॥४३॥
सरस वसंत फागु के रंग। मिलि रस बढ़्यौ अमोघ अनंग ॥४४॥
व्रज वन सरस वसंत - विकास। होरी - खेल अनंग - बिलास ॥४५॥
यह वसंत यह होरी चौंप। छिन छिन नई नई रुचि कौंप ॥४६॥
सौरभ घमड़ रमड़ रस रेल। सरस वसंत फागु को खेल ॥४७॥
मधुरितु मधुर फागु या वन है। चौंपनि बिवस खिलारिन मन है ॥४८॥
मन की फूल फैलि तन छाई। बन बसंत - संपति सरसाई ॥४९॥
यातें सरस वसंत बन्यौ है। फागु खेलि अनुराग सन्यौ है ॥५०॥
सरस वसंत फागु - रस भोए। अचिरज - अंग अनंग-समोए ॥५१॥
सरस वसंत अनंत मौर हैं। और रतिपति रंग - रौर है ॥५२॥
ललित लहलहनि मधुर महमहनि। अंग डहडहनि रंग गहगहनि ॥५३॥
व्रज वृंदावन सरस वसंत। विहरत रसिकराय रसवंत ॥५४॥
चटक चाव चढ़वारि महा है। अति रस रँग कहि परत कहा है ॥५५॥
सरस वसंत खेल रँगभरे। मुकलित वैस - विलासनि ढरे ॥५६॥
बहु रँग संपति सरस वसंत। व्रजवन बिलसत राधाकंत ॥५७॥
भाग फाग अनुराग राग भरि। प्रमुदित सरस वसंत केलि करि ॥५८॥
नित ही सरस वसंत विराजै। मधुरितु समय परम सुख साजै ॥५९॥
जा हिय सरस वसंत विकासै। वृंदावन मधुरितु सुख भासै ॥६०॥
केलिमंजरी प्रगटित होय। दंपति - संपति दरसै सोय ॥६१॥

४२–मनै–सनै (वृंदा०)। ४५–अनंत–अनग (वृंदा०) ५१–फागु–भागु (नंदन)। अंग–रग (वहीं)।

[४३] अनन=कामदेव। [५२] रंग०=आनंद का कोलाहल। [५३] लह०=लहलहाना, हरा भरा होना। महमहनि=सुगंध। डह०=प्रसन्न होना। गह०=रंग का चढ़ना।

ब्रजबन बिसद बिहार-बिनोद । सरस बसंत बढ़ावै मोद ॥६२॥
परमानंद - भाव उर जागै । सरस बसंत रीतिरस पागै ॥६३॥
महा मधुर मधुरितु-सुख लहै । सरस बसंत - माधुरी कहै ॥६४॥
बानी स्रवै प्रम - मकरंद । सरस बसंत - विकास अमंद ॥६५॥

दोहा

ललित फागु रचना रची, विलसत सरस बसत ।
जै जै राधा माधवी, जै बनमाली कंत ॥ ६६ ॥

गोपीवल्लभ - पद - कमल, सुंदर प्रीति - पराग ।
मन-मधुकर मकरंद-बस, मंडित पूरन भाग ॥ ६७ ॥

मूरति सरस वसंत की, वनमाली अभिराम ।
प्रफुलित रूप अनूप तन, मोहन अगनित काम ॥ ६८ ॥

राधा - बदन - बिकास - रस, मोहन मधुप सुजान ।
चौंपनि चसकँ दृगनि भरि, करत निरंतर पान ॥ ६९ ॥

मुकलित बैस बसंत को, अद्भुत अमित बिकास ।
राधा - माधव - माधुरो, पीवत सरसै प्यास ॥ ७० ॥

हित - फूले झूले रहत, गौर स्याम तरु - वेलि ।
जमुना कँ तट बैन वट, मधुरितु - रँग रसकेलि ॥ ७१ ॥

यह बसंत या बन बनै, धनि वृंदाबन - खेत ।
रसिकराय आनंदघन, नैन हियँ भरि देत ॥ ७२ ॥

राधा - मोहन छैल जुग, रस - रगमगे खिलार ।
फागुन सरस वसंत के, सब रितु मैं रिझवार ॥ ७३ ॥

गुपत प्रगट चौंपनि भरो, मचो रहत रस - फाग ।
सब रितु एकै रितु रहै, होरी सौं अनुराग ॥ ७४ ॥

६८—वन-मन ( लंदन ) । ६९—विकास—प्रकास (वृंदा०) । ७१—रँग०—रग सकेलि ( वृंदा० ) ।

फागुन-रस भीजे सहज, आँखिनि विलसत आय ।
यह सुख सरस बसंत को, हिय भरि रह्यौ घुमाय ॥७५॥

हित - होरी मचिचै रहै, नित ही सरस बसंत ।
फिरि फागुन की को कहै, रंग - तरंग अनंत ॥७६॥

हित की गति कहत न बनै, हिय ही होति लखाय ।
फाग भाग अनुराग को, फूलि रह्यौ बनराय ॥७७॥

ब्रजबासी राधारमन, वृंदाबन सुख लेत ।
फाग - भरे फूले रहैं, पूरन प्रेम - निकेत ॥७८॥

---

[ ७५ ] घुमाय=चारों ओर, सर्वत्र ।

# अनुभवचंद्रिका

चौपाई

ब्रजबन स्याम-रंग रचि रह्यौ । ब्रजबन को सुरूप यह लह्यौ ॥१॥
ब्रजबन देखन के दृग औरै । ब्रजवन सुखद स्याम सिरमौरै ॥२॥
ब्रजबन परम तत्व को सार । ब्रजबन लीला नित्य बिहार ॥३॥
तन तैं निकसि मन पगै पन सौं । तब पहचान होय ब्रजबन सौं ॥४॥
ब्रजबन को सुरूप आनंद । कृस्नचंद नित उदित सुछंद ॥५॥
अद्भुत प्रेमसुधा झर सरसै । कृस्नचंद आनँदघन बरसै ॥६॥
या रसमय ब्रज बन को रूप । असल अखंड अगम्य अनूप ॥७॥
लीला-रस-बिलास को सागर । ब्रजबन गोकुलचंद उजागर ॥८॥

दोहा

गोकुलचंद मयूख लखि, जे दृग भए चकोर ।
ते ब्रजबन देखत सदा, बिसरि साँझ अरु भोर ॥९॥

चौपाई

ब्रजबन सोभा मन ही जानै । मनमोहन-मन बैठि बखानै ॥१०॥
ब्रजबन निरवधि रस तैं सान्यौ । ब्रजबन-रस रसिया ही जान्यौ ॥११॥
या ब्रजबन मैं जो कछु होय । प्रगट निगमहूँ राख्यौ गोय ॥१२॥
परम परैं सो कैसैं भनै । महा मरम न बिचारत बनै ॥१३॥
या ब्रजवन-रस-बस को होय । सबनि अगोचर लहै न कोय ॥१४॥
ब्रजबन-महिमा अधिक अगाध । नित्यानंद बिनोद अबाध ॥१५॥
गोपभेष गौ पालत सदा । ब्रजवन विलसत निज संपदा ॥१६॥
परमधाम को परम धाम है । ब्रज वृंदावन सरस नाम है ॥१७॥
ब्रजबन-सुख ब्रजमोहन लेत । सो सबही ब्रजवन लै देत ॥१८॥
ब्रजबन ब्रजमोहन को हेत । कछु कहि परत न अति रस-खेत ॥१९॥
ब्रजबन-रस सबही तैं न्यारो । मुरलीधर प्रानेसुर प्यारो ॥२०॥
या ब्रजबन बाँसुरी बजति है । लीला ललित समाज सजति है ॥२१॥

ब्रजवन वंसी - धुनि मँडराति । ऐसी कछु बंसी - धुनि जाति ॥२२॥
धुर के सुरनि बजी सो बजी । स्रननिहूँ सुनि बहुरि न तजी ।२३॥
कहा कहौं ब्रजबन की बात । सुमिरत सब बिचार बिसरात ॥२४॥
ब्रजवन दरसि दरसि फिरि डरै । हरि लौं हियरा ढारति ढुरै ॥२५॥
लीला ललित लोभ नहि जगै । ब्रजवन सौं कैसैं पन पगै ॥२६॥
इतने पैं कछुवै न सुहाय । ब्रजबन नैन हियैं मँडराय ॥२७॥
ब्रजवन - बासी स्याम सुजान । गोपीबल्लभ रूपनिधान ॥२८॥
सुंदर डीठि कवहुँ जौ करै । मन-तन-सँग ब्रजबन लै धरै ।।२९॥
तन मन ब्रजबन रहै समोय । कृपा करैं तौ सब कछु होय ।।३०॥
इन आँखिन जौ ब्रजवन दरसै । हमकौं सोई सब सुख बरसै ॥३१॥
आस-बास ब्रजवन मैं रहौ । मन तन ब्रजबन - मारग गहौ ॥३२॥
ब्रजवन - सोभा नैन बिलोकौं । सब तन तें ब्रजबन मन रोकौं ॥३३॥
फुरौ सहज आनंद - बिलास । सफल होहु यौं ब्रजबन - बास ॥३४॥
ठौर ठौर सौं बिनती यहै । नित ही मन तन इतहीं रहै ॥३५॥
ब्रजवन ही जीवन - धन जानौं । मन तन ब्रजबन-रस लै सानौं ॥३६॥
ब्रजबन-भरि-सरिता-जल पियैं । उपजै सांति जरि गए हियैं ॥३७॥
लीला - अंकुर उपजै मन मैं । यातैं मचलि परयौ ब्रजबन मैं ॥३८॥
ब्रजमंडल बनराज - बिहारी । गोपीनायक लायक भारी ॥३९॥
सुंदरि गुननि ढरकत ढिग आय । हरिहूँ आधि मधुर मुसिकाय ॥४०॥
यह ब्रजबन-प्रसाद की आस । ब्रजवन कृस्न-कृपा - बिसवास ॥४१॥
ब्रजबन बसि ब्रजनाथहि गाऊँ । श्रीगोपीपद - रज सिर नाऊँ ॥४२॥
जमुन - तीर ब्रजजीवन - केलि । मन रसना हित धरूँ सकेलि ॥४३॥
स्रवन सुनौं ब्रजबन-गुन-गीत । मंगलमूरति परम पुनीत ॥४४॥
आनँद - लहर उठै मन दवै । ब्रजवन के सुख साधौं सवै ॥४५॥
ब्रजबन सदा बिनोदहि परसौं । दरसौं सोभा हियरा सरसौं ॥४६॥
ब्रजबन-रसिक-संग अभिलाखौं । तिनतैं सुनि बूझैं कछु भाखौं ॥४७॥

३९–लायक–नायक ( लंदन )।

[ २५ ] डरै=पृथक् होती है, दूर होती है।

ब्रजबन-रस की गाँसनि खोलौं। जौ राखै तौ गौंहन डोलौं ॥४८॥
ब्रजबन बसिबे को यह फल है। जिनि मिलि दरसत रूप अमल है ॥४९॥
ब्रजबन बसियै रसिकौ मिलैं। ब्रजबन-भाव इन्हैं मिलि खिलैं। ५०॥
रसिक-सजीवन ब्रजबन-बासो। राधा-मोहन सदा बिलासी ॥५१॥
ब्रजबन परमानंद - रसायनि। गोपी-पद-रज यह रसदायनि ॥५२॥
ब्रजबन बसि पद-रज-रति मिलै। मति-गति अति आनँद-रस झिलै ॥५३॥

दोहा

प्रकटी अनुभवचंद्रिका, भ्रम - तम गयौ बिलाय।
ब्रजमंडन की कृपा तें, रह्यौ मोद - घन छाय ॥५४॥
ब्रजवन - लीला - माधुरी, निरवधि रस को सार।
रसिक - मुकटमनि कृपा तें पायौ प्रान - अधार ॥५५॥

---

[५३] झिलै=धँसती है। [५४] मोद-घन=आनंद का बादल; आनंदघन।

# रंगबधाई

चौपाई

घोष-नृपति - घर ढोटा जायौ । ब्रज पर आनँदघन बरसायौ ॥१॥
मधुर स्याम ब्रज-लोचन-तारो । गोकुल जीवन जगत - उज्यारो ॥२॥

दोहा

लीला ललित गुपाल की, अति अद्भुत रसकंद ।
आनँदघन बरस्यौ उदै पूरन गोकुलचंद ॥३॥

चौपाई

जसुदा-कूख-ककुभ ह्वै निकस्यौ । पूरव भाग अपूरब बिकस्यौ ॥४॥
सदा सनमुखो सबहीँ भाँतिनि । व्यापक रुचि चरित्र-कुल-काँतिनि ॥५॥
अचरज-प्रभा कछु न कहि आवै । सबकौं सबहीँ दिसि दरसावै ॥६॥
मित्र - मण्डली - मंडन लसै । निसिदिन मन नैनन मैँ बसै ॥७॥
ब्रज की कमलमुखी लखि फूलैँ । गोकुलचंद पालनैँ झूलैँ ॥८॥
रंगबधाई को सुख जैसो । मन लोचन नहिँ जानत तैसो ॥९॥
महा घोष बाजन को भयो । बंदी बिरुद दसौँ दिसि छयो ॥१०॥
ब्रज निरवधि सुखसिंधु बढ़्यौ अति । बरनत थकै कोरि सारद-मति ॥११॥

दोहा

कृस्नचंद मैँ मन दियैँ, फुरै सु मंगल - मोद ।
सबै कोद बरसै लसै, ब्रज मैँ प्रेम - पयोद ॥ १२ ॥

चौपाई

नन्द महोछै के सुख देखैँ । जीवन-जनम मानियत लेखैँ ॥१३॥
दधिकादौं सुख - भादौं भई । ब्रज मैँ सोभा प्रगटी नई ॥१४॥
आनन्द उफनि उठ्यौ थिर चर मैं । मंगल व्याप्यो धर अबर मैँ ॥१५॥

१--पर--पै ( लंदन ) । १५--उठ्यौ--बढ़्यौ ( वृंदा० ) ।

[ १३ ] महोछै=महोत्सव । जीवन०=जन्म लेखे मैं मानते हैं, सफल समझते हैं ।

सजन - बंधु ब्रज मैं इकठौरे। मगन गरथारनि डोलत दौरे ॥१६॥
आवत धावत मिलत सु लपटत। प्रेममगन नाचत अरु रपटत ॥१७॥
नंद - सदन रस - रंगबधाई। कोटि फागु खेलैं अधिकाई ॥१८॥
इक दिसि मागद सूत रटत हैं। बंदी विरुदनि पढ़ि न हटत हैं ॥१९॥
निकरध झगरत नेग चुकावत। झगरि झगरि हित-चौंप बढ़ावत ॥२०॥
बरनौं कहा नंद को देबो। भरि थकि परैं लेतहूँ लेबो ॥२१॥
कान्ह-दरस - हित आसा पूजी। रहै काहि अभिलाषा दूजी ॥२२॥
धौंसा धुधक ढोल ढमकारनि। इत नटनचनि पुलकि किलकारनि ॥२३॥
गायक बिबिधि सोहिले गावत। अपनो मनवंछित भरि पावत ॥२४॥
जित जित चहत चकित ह्वै रहियै। या औसर की छवि कह कहियै ॥२५॥
सुर किंनर अपसर लखि झूमैं। थके छके आनँद-बस घूमैं ॥२६॥
अतुलित रस को सिंधु बढ़्यौ है। मुहँमाँग्यौ फल हाथ चढ़्यौ है ॥२७॥
रावर की छवि बरनौं कैसैं। सोवर को घर सोहत जैसैं ॥२८॥
भागनि भरी जसोदा दिपै। दिसि दिसि जसदीपति सौं लिपै ॥२९॥
गोपबधू घर आनँद - भरी। गावति हँसति मल्हावति खरी ॥३०॥
अखिल भुवन-सुख सदन नंद कैं। जनम - समै आनंदकंद कैं ॥३१॥
सबकौं सबै मनोरथ मिलै। अपने रंग - उमंगनि खिलै ॥३२॥
गोकुल गाँव कलिंदी - तीर। बढ़ी महा मंगल की भीर ॥३३॥
सबही के हिय परम हुलास। सफल भयौ गोकुल को बास ॥३४॥
ब्रजपति सपति परति न बरनी। जसो सपूती सी जिहि घरनी ॥३५॥
यह धन धाम सदाई रहौ। नित नित सुतहित के सुख लहौ ॥३६॥
जागौ जियौ कन्हैया बारो। नंद-जसोमति प्राननि प्यारो ॥३७॥
लाड़िल अतिलड़ लला सलोनो। ब्रजमोहन सोहन दिनहोनो ॥३८॥
बड़ो होउ बड़भाग हमारैं। दिन दिन लोचन फलहि निहारैं ॥३९॥
सबकौं सब ही विधि सुख पोखौ। हितुवनि देहु चैन-चित चोखौ ॥४०॥

२२—अभिलाषा—अभिलाषनि (लंदन)। २३—ढम०—ठनकारनि (वृंदा०)।

[१७] रपटत=गिर पड़ते हैं। [१९] मागद=मागध। [२८] सौंवर=सुवर्ण। [३५] जसो=यशोदा।

गैयनि पालौ मैयनि हरषौ। नंदहि परमानंदहि बरषौ ॥४१॥
नित ही व्रजजन-हित अनुकूलौ। जसुदाजीवन लला जरूलौ ॥४२॥
चाकौ केस खसौ मति न्हातैं। या व्रज की सुख-सोभा यातैं ॥४३॥
नित नित मोद विनोदनि करौ। चित के चीते हित बिस्तरौ ॥४४॥
बलिबलि जावँ आज के दिन की। सुभ नछत्र सुभ घरी सुछिन की ॥४५॥
या बर यह दिन दिन ही रहौ। मंगल - मोद सदा निरवहौ ॥४६॥
आनँद को घन रस जस बरसौ। हित-हरियारी नित ही सरसौ ॥४७॥
व्रजजन चातिक यह रस पियौ। व्रजजीवन-रस पीवत जियौ ॥४८॥
व्रज सुदेस सुख सदा बिराजौ। गोपराज नित सजौ समाजौ ॥४९॥
श्रीयुत नंदराय - दरबार। नित ही आनँद मंगलचार ॥५०॥
व्रजमंगल व्रज प्रान - अधार। जै जै जै व्रजराजकुमार ॥५१॥
स्याम राम की जोट छबीली। जसुमति रोहिनि रस-बरसीली ॥५२॥

दोहा

लाड़चाव बिलसौ लसौ, व्रजजीवन रसकंद।
हित - पियूष पोषौ सदा, पूरन गोकुलचंद ॥ ५३ ॥

---

[ ४२ ] जरूलौ=[ जटुल ] ललगावाले ।

# प्रेमपद्धति

चौपाई

कहा कहौं गोपिन को प्रेम । बिसरे जहाँ सबै बिधि नेम ॥१॥
प्रेम-पंथ बाँको अति आहि । सूधैं इन अवगाह्यौ याहि ॥२॥
इनके चरन सीस लै धरै । तब यह अगम गैल अनुसरै ॥३॥
अगह बस्तु मन याहि न गहै । रसना अकथ कथा क्यौं कहै ॥४॥
इनको भाव इन्हैं बनि आयौ । कहूँ न पैयै सो इन पायौ ॥५॥
इनको परम प्रेमपद दूरि । महामूरि इन पायनि धूरि ॥६॥
सो अति अलभ हाथ क्यौं लगै । परम प्रेम कैसैं उर जगै ॥७॥
सिव बिधि सुक उद्धव से जाचत । महिमा-बस अचरज-रस राचत ॥८॥
सुमरि समझि सूझत अभिलापनि । व्रज बसि निरवधि रस की चाखनि ॥९॥
व्रज परिकर सौभाग सराहि । बूड़त विषमय महिमा चाहि ॥१०॥
महा मरम सकत न अवगाहि । को धौं समझि सकै फिरि याहि ॥११॥
परम प्रेमगति कछु उर फुरै । दिब्य ज्ञान उघरैं हूँ दुरै ॥१२॥
व्याकुल ह्वै कलमलत सलोभ । जाचत जनम व्रजधरनि-गोभ ॥१३॥
रस-सवाद रसिया ही जानै । बिन रस भएँ कौन अनुमानै ॥१४॥
सो रस अमिल मिलै धौं काहि । निगम नेति करि वरनत जाहि ॥१५॥
ते कछु जो अनुमानत ताहि । मगन होत लीला अवगाहि ॥१६॥
अति लघु ह्वै व्रजरज आराधत । गोपी-मग डग सोधत साधत ॥१७॥
अनुचर-गति बिन रज क्यौं मिलै । भाव-वेलि-पुहुपावलि खिलै ॥१८॥
व्रजरज-रूप गुरु-कृपा दरसै । तब रस परम हेत हिय सरसै ॥१९॥
रसकदंब चूड़ामनि स्याम । राधारमन परम अभिराम ॥२०॥
रस ही रस अपने रस ढरैं । तब व्रजरज-अधिकारी करैं ॥२१॥
बढ़ै चौंप उपजै उर भाव । जानि परै व्रजजन-चित-चाव ॥२२॥
गोपी नट गुपाल की प्रिया । हरि-हित-भरीं खरीं सब क्रिया ॥२३॥
काहू समय कछु न रुचि और । जगि पै रहै काम की रौर ॥२४॥
गोपिन के वस गोपीनाथ । नित बिहरत व्रजबन इक साथ ॥२५॥
मोहनचंदहि कियौ चकोर । मोहमई माचत चहुँ ओर ॥२६॥

अरस - परस - रस भीजे रहैँ। व्रजबन को सहेट - सुख लहैँ ॥२७॥
व्रज-वस कृस्न गोपिका - लाग। महाभाग पूरन अनुराग ॥२८॥
रचे सहज ही अति रस राचनि। कहै कौन पूरन पन-पाचनि ॥२९॥
मुरली - धुनि गोपिन ही सुनी। जु कछु बजाई मोहन गुनी ॥३०॥
सब अनसुनी करी धुनि सुनिकै। टरयौ धरम धीरज सिर धुनिकै ॥३१॥
प्रबल प्रेम को ओज दिखायौ। जगमोहन हूँ पकरि नचायौ ॥३२॥
या रस - बिवस एकरस रहै। अति अमोघ सुखसंपति लहै ॥३३॥
व्रज - भूतल अभूत रससाज। सजे रहत नित प्रेम-समाज ॥३४॥
बर बिहार व्रजबधू - संग को। निरवधि रससागर - तरंग को ॥३५॥
को धौं कहै लहै धौं कौन। बानी बिरल अपूरब मौन ॥३६॥
बिन इन कृपा परस नहि मन को। अतिअपरस है पन व्रजजन को ॥३७॥
सब तें ऊँचो सब तें न्यारो। या रस-बस व्रजनायक प्यारो ॥३८॥
रिनी भएँ रस को जस राख्यौ। रसिकसिरोमनि यौं अभिलाख्यौ ॥३९॥
सो धौं कहौ कौन ह्वै सकै। याको अधिकारी ह्वै सकै ॥४०॥
गोपिनि हितगति चितहि बिचारै। परम प्रेम पूरन पन धारै ॥४१॥
गहै सु गति गोपिन जो गही। या व्रज-रस को साधन यही ॥४२॥
रूप-अटक की खटक सम्हारै। व्रजमोहन-मुख-ओर निहारै ॥४३॥
रुकनि बढ़नि अभिलाष तरंगनि। मगन होन उमगनि रसरंगनि ॥४४॥
दिन बिनवनि चितवनि समायकै। जियहि जिवावनि चटक चायकै ॥४५॥
सब ठाँ एक स्याम की सूझ। बूझि न परति छकनि की बूझ ॥४६॥
इनतें प्रगट प्रेम की पद्धति। अति ही गुपत समझि मुरझै मति ॥४७॥
तातें गोपिन के गुन गाऊँ। इनकी रचनि मनैँ परचाऊँ ॥४८॥
इनकों सु लगलगन सौं लागौं। मधुर किसोर-रूप-रस पागौं ॥४९॥
बस ह्वै बिबस कियौ व्रजमोहन। लाग्यौ लाग्यौ डोलत गोहन ॥५०॥
रसिक - मुकुटमनि इनकौं नवैं। जु कछु करैं सोई संभवै ॥५१॥
महा उच ऊरध रस - पदवी। व्रजनायक बिन काहू न दवी ॥५२॥

[२९] पाचनि=पकना। [३७] अपरस=जिसका स्पर्श न हो सके।
[५२] न दवी=आरूढ़ नहीं हुआ।

यह रस ब्रज बृंदाबन धाम। गोपिनि मिलि बरखत घनस्याम ॥५३॥
रासबिहारी गोपिनि किये। बस करि लिये सदा सुख दिये ॥५४॥
नाचि नाचि कै भलै नचाए। प्रबल प्रेमबस अबस लचाए ॥५५॥
निपट निसंक निरंकुस मोहन। फँदे रूप-गुन बिहरत गोहन ॥५६॥
भिजए रीझ रसिक रिझवार। ब्रजनायक ब्रजराजकुमार ॥५७॥
अति रसबिबस मगन करि राखे। परसि सरसि अपरस फल चाखे ॥५८॥
यह सवाद गोपिनि हीं लह्यौ। नेति नेति निगमन हूँ कह्यौ ॥५९॥
कहै कहा कछु थाह न पावै। निरवधि रस कौं थकि थकि धावै ॥६०॥
मिलै न गोपी-पद-प्रसाद बिन। सब अधिकारी विकल किये इन ॥६१॥
ललचि ललचि जाचत अपनो सो। पै नहि टरत मोह सपनो सो ॥६२॥
देखि देखि भूलत सुधि साधत। अगम अगाह वस्तु आराधत ॥६३॥
ब्रजरस निपट अटपटो आहि। को धौं याहि सकै अवगाहि ॥६४॥
प्रबल तरंग रंग अति आगर। ब्रज अचिरज-रस को सुख-सागर ॥६५॥
श्रीगोपी-पदरज-अवलंब। लहियत ब्रजरसकेलि-कदंब ॥६६॥
तातैं नंद गोप ब्रजवास। जौ पाइयै कृपा अनयास ॥६७॥
तन धरि धरि यह बानक बनै। ब्रजरज खरिक-कीच मैं सनै ॥६८॥
अलभ लाभ को भाजन होय। ब्रजव्यौहार रहै हिय भोय ॥६९॥
ब्रजजन सहज रीति कौं परखैं। ब्रज की प्रीति सहज मन करखैं ॥७०॥
कृस्न-गोपिका-कौतुक ताकै। उछकि परै जब या रस छाकै ॥७१॥
गोपी-प्रबल-भाव उर फुरै। तब सब ओर आप ही ढुरै ॥७२॥
घूमत फिरै सुरति-भूल्यौ सो। तन मुरझान्यौ मन फूल्यौ सो ॥७३॥
स्याम-रूप रसभूप उज्यारो। लखै सहज ब्रजलोचन-तारो ॥७४॥
ताकी कहा बहुरि गति कहियै। जौ राखै तौ निरखत रहियै ॥७५॥
ये ब्रजवधू परम बड़भाग। यह रस इन ही को निज भाग ॥७६॥
इनको गैल छैल-रस लहियै। तातैं सब तजि ब्रज बसि रहियै ॥७७॥
आस-बास ब्रज हो मैं रहौं। गोपीपद-प्रसाद मैं लहौं ॥७८॥
यह ब्रजरस मेरे मन मान्यौ। अनजानौ हूँ यहि पै जान्यौ ॥७९॥
जदपि स्वाद याको अति दूरि। ब्रजरज मिली सजीवन-मूरि ॥८०॥

याही लै निज नयन आँजिहौं। याहि चाहि मन-मुकुर माँजिहौं ॥८१॥
यह ब्रजरज - रस करिहौं पान। गोपीपद - प्रसाद सनमान ॥८२॥
गोपीपद - रज - रस अभिमान। परम गूढ़ मति मूढ़ निदान ॥८३॥
रहि न सकौं बिन किये बखान। अब रसना उचरै नहिं आन ॥८४॥
हियरा ब्रजरस - ढारैं ढरयौ। केलि - बेलि अवलंबन करयौ ॥८५॥
कछुक परयौ ब्रजरस को चसको। दूभर परस प्रेम अपरस को ॥८६॥
सोऊ सुगम मोहि परस्यौ है। गोपीपद - प्रसाद सरस्यौ है ॥८७॥
रस जो रसै कहा रसना बस। नतरु कहाँ रसना कित यह रस ॥८८॥
बकिबो करत मौन की बात। सुनि मेरे स्रवनौ न अघात ॥८९॥
हौं ही बरनौं हौं ही सुनौं। हौं ही समझौं निगुनौं गुनौं ॥९०॥
जिती कहावैं तितियै कहौं। ब्रज - सनेह को छेह न लहौं ॥९१॥
मौन बकै बानियो न बोलै। ब्रजरस-सिंधु अगाध कलोलै ॥९२॥
यह रस पीवत प्यासै सरसै। अब तौ उघरि उघरि हित बरसै ॥९३॥
यहरस पाएँ सब कछु पायौ। या ब्रजरज मैं उघरि दुरायौ ॥९४॥
गोपीरस गोपालै जानत। भावक-जन तिन कृपा बखानत ॥९५॥
त्रिभुवन संत - सिरोमनि गोपी। अतुल प्रेम पूरन पन - ओपी ॥९६॥
गोपी-विट रस को बट पाय। सदा रह्यौ आनँदघन छाय ॥९७॥
जीवन सरस भयौ ब्रजरस तैं। घूमत गोपी-रस - आरस तैं ॥९८॥
हियो बिरस या रस - उद्‌गार। जै जै राधा नंदकुमार ॥९९॥
दंपति - कृपा - भरोसो मोहि। जातैं ब्रजरज पाई टोहि ॥१००॥
अब न और कछु या बिन चहियै। याही रज मिलि मिलि रस लहियै॥१०१॥
गोपी - चरन - रैंन मेरे धन। गोपिन के पन सौं पारयौ पन ॥१०२॥
परम प्रेमपद्धति कछु कही। गोपीपद - प्रसाद तैं लही ॥१०३॥
सब रस को निगूढ़ मत यही। ब्रजरज गही भयो अब सही ॥१०४॥
गोपीवल्लभ के गुन गनौं। गनि गनि निज सरूपसुख सनौं ॥१०५॥
गौर-स्याममय ब्रजबन देखौं। ठौर ठौर लीला अवरेखौं ॥१०६॥

[ ९१ ] छेह=( छेद ) विच्छेद। [ ९६ ] ओपी=ओपित, देदीप्यमान।
[ १०२ ] रैंन=रेणु, रज।

लह्यौ परम रस को बिरजास। श्रीब्रज बृंदाबिपिन - बिलास ॥१०७॥
भ्रम-तम गयौ भयौ सु प्रकास। गोपी - पदरज पूजी आस ॥१०८॥

दोहा

प्रगट प्रेमपद्धति कही, लही कृपा - अनुसार।
आनँदघन उनयौ सदा, अद्भुत रस - आसार ॥१०९॥
सुरति स्याम सौं मिलि रही, करत धाम के काम।
यह गति ब्रज अबलान की, प्रबल प्रेम नव दाम ॥११०॥
बँधि बाँधे मोहन गुनी, सुनी न ऐसी प्रीति।
याही तैं सब.तैं अमिल, या ब्रज की रसरीति ॥१११॥
प्रेमअवधि आनंदघन, लिये महारस पागि।
सर्बस साध्यौ बिसरि सुधि, मोहदसा उर जागि ॥११२॥
कहि न परति कछु अगम गति, जगमोहन बस जाहि।
ब्रज को प्रेम अगाध है, को अवगाह ताहि ॥११३॥
सदा मगन मुरली धरैं, गावत ब्रज को प्रेम।
ब्रजनायक नेही निपुन, गहे प्रेम को नेम ॥११४॥
गोरस ह्वै सो रस लियौ, जो नर लहै न कोय।
लैनि दैनि अति रसमसो, गति मति रही समोय ॥११५॥
घर बैठी बन मैं फिरै, गोपिन की यह गैल।
गोहन क्यौं न लग्यौ रहै, रसिया मोहन छैल ॥११६॥

११०–प्रवल०–परम प्रेम तकि राम ( राम )। ११३–अवगाहै–अवगाधै ( राम )।

[१०७] निरजास=(सं० निर्यास) निचोड, निष्कर्ष। [१०९] आसार=वृष्टि। [११०] सुरति=स्मृति, ध्यान। दाम=रस्सी। [१११] गुनी=गुणी; रस्सीवाला। [ ११२ ] मोह०=अचेतावस्था। [ ११५ ] रसमसो=रसमय। समोय रही=लीन हो रही है। [ ११६ ] गैल=गली; रीति। गोहन=साथ।

गाँव गाँव बाखरि बगर, ब्रजमोहन मँडराय।
कहौ ताहि कल क्यौं परै, जिनके चैन चुराय ॥११७॥

एकहि लगि दुहुँघाँ खगी, लगी पुरातन प्रीति।
गोपी और गुपाल की, निपट नवेली रीति ॥११८॥

परम प्रेमगति अगम अति, अमल अपूरब रूप।
सब तैं न्यारी सुचि सुसिल, ब्रज - रसरीति अनूप ॥११९॥

मधुर मुरलिका - नाद सौं, मति गति लई बिलोय।
निगम तान बेधे मरम, बिषम बिषामृत मोय ॥१२०॥

प्रेमपरावधि ब्रजवधू, सुनि बंसी - धुनि मंद।
तजत भईं सब कछु तबैं, भजत भईं ब्रजचंद ॥१२१॥

आरजपथ भूलीं भलै, बिबस परीं हित - फंद।
ब्रजमोहन ब्रजमोहनी, पूरन प्रेम अमंद ॥१२२॥

थकित चलीं सुनि मुरलिका, सु धुनि अपूरब गैल।
बिबस भईं अपबस कियौ, मदनमनोहर छैल ॥१२३॥

अतुल अनूप सुरूप गुन, गोपी परम पुनीत।
जिनके बस रसनिधि सदा, स्याम सजीवन मीत ॥१२४॥

ब्रज बृंदावन देखियै, पूरन प्रेम - समाज।
गोपराजनंदन नवल, नित बरसत रसराज ॥१२५॥

चौंप चाव तिनही नयौ, नवल रूप नवरंग।
ब्रजबाला ब्रजचंद की, अद्भुत केलि अभंग ॥१२६॥

११७–बाखरि–पोखरि (राम)। ११९–सुचि–सुठि (वृ दा०)। १२०–तान–बान (राम)। १२१–कछु०–सकुच तब। १२२–ब्रजमोहनी–मनमोहनी। १२६–रामनगर की प्रति में यह दोहा यों है–चोप वाल ब्रजचंद की अदभुत केलि अभंग।

[ ११७ ] बाखरि=घर। बगर=बरोठा, प्रकोष्ठ। [ ११८ ] ठाँ=ओर।
[ १२० ] मोय=भिँगोकर। [ १२२ ] आरज०=मर्यादा का मार्ग।
[ १२५ ] रसराज=शृंगार।

गिरिबर घन जमुना पुलिन, जल थल अमल बिहार।
सदा कुलाहल मचि रह्यो, लीला ललित अपार ॥१२७॥
परम अमल अति ही अमिल, हरि-ब्रजबधू-बिलास।
जाँचत हैं बिधि संभु से, श्रीब्रजमंडल - बास ॥१२८॥
श्रीपद - अंकित ब्रजमही, छबि न कही कछू जाय।
क्यौं न रमाहूँ को हियो, या सुख कौं ललचाय ॥१२९॥
रची निरंतर केलि यह, अद्भुत अमित रसाल।
बिहरत भरैं अनंद सौं, गोपी मदनगुपाल ॥१३०॥
मिलि बिछुरत बिछुरैं मिलत, अचरज मिलन-बिछोह।
जग मोहन जग तैं बिरल, ब्रजबन लीला मोह ॥१३१॥
देखत भूली सी लगैं, लखि ब्रज को ब्यौपार।
चकचौंधी सबके चखनि, अचरज प्रेम - विहार ॥१३२॥
यह बिनोद या ब्रजबनै, अद्भुत अमल अखंड।
गान करत ब्रजकेलि को, कोटि कोटि ब्रह्मंड ॥१३३॥
रसिक - सिरोमनि सॉवरो, रमनीमनि ब्रजबाम।
बिलसत हुलसत एकरस, ब्रज बृंदावन धाम ॥१३४॥
महाभाग ब्रज की बधू, निज बस किये गुपाल।
रिनी रहे हित मानि कै, सुकृती परम रसाल ॥१३५॥
गोपिनि की पदवी अगम, निगम निहारत जाहि।
पद-रज बिधि से जाचहीं, कौन लहै फिर ताहि ॥१३६॥
एक कृपाबल पाइयै, मतिगति रति भरिपूरि।
निकट होति पाछैं परैं, श्रीपदपकंज - धूरि ॥१३७॥

छाके हूँ अछके रहत, अछके छाक–उमंग ॥ १२८–अमल–अमिल (राम)। अमिल–सुमिल ( वही )। १२८–मंडल–मंडन। ( वृंदा० )। १२९–भरैं–भरि ( राम )। १३१–विरल–विलग। १३६–जाचहीं–जोवहीं।

[ १२८ ] अमिल=अप्राप्य।

गोपिन को रस गुपत अति, प्रगट करै तिहि कौन ।
सुक सनकादिक सुमिरि कै, चकित रहत धरि मौन ॥१३८॥

गोपी-मदनगुपाल मिलि, मोहन ब्रजबन - केलि ।
अति प्यारी न्यारी नवल, निरवधि आनँद-वेलि ॥१३९॥

परम प्रेमगति को लहै, मन बुधि थकित बिचारि ।
या रस-बस मोहन रसिक, रहत अपनपौ हारि ॥१४०॥

गोपी - रसलंपट कियौ, हियौ आपनो स्याम ।
ब्रजबन बसि हुलसत सदा, प्रकट इकौंसैं धाम ॥१४१॥

अतुल रूप-गुन - माधुरी, परम अपूरब साज ।
गोपी और गुपाल को, अति रसमसो समाज ॥१४२॥

परम प्रेम - गुन - रूप रस, ब्रज - संपदा अपार ।
जै जै जै श्रीगोपिका, जै जै नंदकुमार ॥१४३॥



१३८—नक-भव । १३९—न्यारी-भरी ( वही ) ।

[१४१] इकौंसैं=एकांत, अकेले । [१४२] रसमसो=रसीला ।

# वृषभानुपुरसुषमा-वर्णन

दोहा

बरोसानु गिरि गाइयै, परम पुनीत सुथान।
उज्वल बपु हिय स्यामरस, जहाँ उदित बृषभान ॥१॥

चौपाई

गिरि के नावँ गावँ ढिग बसै। बरसानो सरसानो लसै ॥२॥
भागनि भरी भूमि रँगभीनी। काहू बर बिरंचि रचि कीनी ॥३॥
कीरतिकुवँरि राधिका जितई। खेल्यौ करति निरत-रति तितई ॥४॥
सोहति संग सबै सहिँदोली। कछुक लियेँ अप-अपनी ओली ॥५॥
हिलनि मिलनि खेलनि चित चायनि। गावति गीतनि लै लै नायनि ॥६॥
खरक खोरि गहबर घाँ डोलति। सींचति स्रवन सुधा जब बोलति ॥७॥
राधा की हौँ चौकस चेरी। सदा रहति घर बाहिर नेरी ॥८॥
नीको नावँ बहुगुनी मेरो। बरसाने ही सुंदर खेरो ॥९॥
याही घर की जाई बाढ़ी। सदा रहति राधा-ढिग ठाढ़ी ॥१०॥
राधा-दृस्टि लियेँ ही रहौँ। जो कछु बूझैँ सोई कहौँ ॥११॥
मन की पाय टहल अनुसरौँ। अपनी को मनभायो करौँ ॥१२॥
राधा हौँ सब भाँति पढ़ाई। पायँ झवाय गुमान बढ़ाई ॥१३॥
रससिंगार साँज सजि जानौँ। कबरी सोधौँ बहु बिधि बानौँ ॥१४॥
राधा नावँ बहुगुनी राख्यौ। सोई अरथ हियेँ अभिलाख्यो ॥१५॥
आछीताननि गाय सुनाऊँ। रीझि रीझि राधाहि रिझाऊँ ॥१६॥

[ १ ] वरीसानु=बरसाना। वरी=सूर्य की पत्नी। सानु=चोटी, शिखर। वृषभान=वृषभानु, राधिका के पिता ; वृषराशि का सूर्य। [ ४ ] निरत०=रतिलीन, प्रेमविह्वल। [ ५ ] सहिँदोली=सखी। ओली=कोँछ, झोली। [ ७ ] खरक=पशुओं के चरने का स्थान। खोरि=गली। गहबर=निकुंज, गुप्त स्थान। घाँ=ओर। [८] चौकस=सावधान। नेरी=निकट। [१२] अपनी को=अपनी स्वामिनी का। [ १४ ] बानौँ=शैली, प्रकार या बाँधती हूँ।

राधा - रीझ अटपटी अति है। सोई मो मति की गति रति है ॥१७॥
उकति जुकति रसभरी उठाऊँ। भागभरी को हरष बढ़ाऊँ ॥१८॥
छंद कवित्तनि रटौं चटक सौं। कहौं प्रेम-रसरंग अटक सौं ॥१९॥
नंदकुवँर को मुरलीनाद। सुनति कान दै लै सुरस्वाद ॥२०॥
रीझनि बिबस होत जब जानौं। तब बहुगुनी कला उर आनौं ॥२१॥
ताही सुरहि साध कछु बोलौं। प्रेमलपेटी गाँसनि खोलौं ॥२२॥
दुरी बातहू उघरि परै जब। सो सुख कह्यौ परत न कछू तब ॥२३॥
रीझि बूझि के बनक बनाऊँ। चौंप चाव की रीझनि पाऊँ ॥२४॥
चित-हित-कीसमझति अति औंड़ी। राधा करी लाड़िली लौंड़ी ॥२५॥
ललिता सखी मोहि अति मानै। राधा को हित लै पहचानै ॥२६॥
प्रीति विसेष बिसाखा करै। बिहँसि बोलि माथे कर धरै ॥२७॥
राधा - लौं हौं इन्हैं मनाऊँ। इन प्रसाद राधा मन भाऊँ ॥२८॥
सहचरि मेरो करतब चाहै। राधा के ढिग बैठि सराहै ॥२९॥
इन सबकी प्यारी सब बातनि। तकैं रहति सेवा की घातनि ॥३०॥
गिरि वन बाग तड़ागनि खेलति। राधा सखि-समाज-सुख झेलति ॥३१॥
बहुत भाँति के कौतुक करहीं। एक प्रान मन इक रस ढरहीं ॥३२॥
बीनति पुहुप बनावत भूषन। बनहि प्रकासति बदन मयूखन ॥३३॥
नंदराय को ललन छबीलो। ब्रजमोहन गुन-रूप - रसीलो ॥३४॥
तित ही निकसत आनि अचानक। बरनौं कहा मनोहर बानक ॥३५॥
तब सबके मन दृग सकेलि कै। करत हाथ कछु खेल खेलि कै ॥३६॥
मुरली - तान सुनाय अचगरो। बस करि लेत सब गुननि अगरो ॥३७॥
हिलग-चौंप-बस रस अभिलाखे। रसिक छैल चितवनि मैं चाखे ॥३८॥
रूपमाधुरी पीवत प्यावत। ब्रजजीवन यौं जीव जिवावत ॥३९॥
नित यह चुहल रहति बन गहवर। लग्यौ रहत आनँदघन को झर ॥४०॥
इत उत की हितरीति अटपटी। हौं ही समझति चौंप-चटपटी ॥४१॥

---

[१८] उकति०=उक्ति की युक्ति से। [२८] राधा०=राधा की ही भाँति।

# गोकुलगीत

## चौपाई

नंदराय को गोकुल गाऊँ । आप बरनि आप ही सुनाऊँ ॥१॥
यह सुख मुख ह्वै को उच्चरै । सुख ही निज सुख बरनन करै ॥२॥
गोपी गोप गाय अरु ग्वार । गहमह रहति महर के द्वार ॥३॥
कान्ह कुवँर जीवन सब ही के । हुलसत बिलसत लागत नीके ॥४॥
मैया महरि जसोमति रानी । भागनि भरी बिधाता वानी ॥५॥
निज कृत फल निज नैननि देखै । ओपित करत भाग की रेखै ॥६॥
ऐसी यहै सपूती जग मैं । जगमगाति महिमा जगमग मैं ॥७॥
सुत सनेह सौं सब ब्रज सान्यौ । याके सुख सबको सुख जान्यौ ॥८॥
बरस्यौ करति दूध की धारनि । जै जै कृस्न - पपीहा - पारनि ॥९॥
ब्रज की मंगलरासि रहौ नित । ऐसैं ही तोपौ पोषौ हित ॥१०॥
बडभागी नँदराय साधु मन । जिनके ऐसी धन यातैं धन ॥११॥
मोहन पूत होय सो लेखैं । कहत न बनै बनै सुख देखैं ॥१२॥
खेलनि हसनि चलनि अरु गावनि । स्यामसुँदर की रसबरसावनि ॥१३॥
भीजे रहत सबै ब्रजबासी । आनँदघन गोपाल - उपासी ॥१४॥
जमुना - तीर गाँव की राजनि । कहा कहौं गोकुल-छबि-छाजनि ॥१५॥
गोकुल-छबि आँखिनिहीं भावै । रहि न सकै रसना कछु गावै ॥१६॥
चहूँ ओर अति चुहल चैन की । पोषै चितवनि कमलनैन की ॥१७॥
आनँदघन बिनोद-झर बरसै । कान्ह कान्ह ही सबकौं दरसै ॥१८॥
सोएँ जगे कान्ह ही जिनकैं । तिनकी सुख - संपति है तिनकैं ॥१९॥

१९–तिन–तिन्ह ( लंदन ) ।

[ ११ ] धन=(धन्या) पत्नी । धन=धन्य ; भाग्यवान् । जिनकैं=जिनके ध्यान मैं । तिनकैं=उनके ही पास ।

साँझ भोर लीला-भर भीजे। डोलत नव नव पुलक पसीजे ॥२०॥
यह गोकुल नित नैननि दरसौ। प्रानन पै आनँदघन बरसौ ॥२१॥

दोहा

स्याम-जोति जगमग भर्‌यौ, गोकुल दिपत सुदेस।
जै जै ब्रजरानी सदा, जै जै नंद नरेस ॥२२॥
सुख सोभा संपति महा, राम स्याम को चाव।
लाड़ लड़ायौई करै, सब ही सहज सुभाव ॥२३॥

---

[२०] भर=(पानी-आँसू-का) भराव।

# नाममाधुरी

चौपाई

बृंदाबन - रानी श्रीराधा । मोहन - मनमानी श्रीराधा ॥१॥
जय नित्यबिहारिनि श्रीराधा । ब्रजसुख - बिस्तारिनि श्रीराधा ॥२॥
कीरति - की कन्या श्रीराधा । सब ही बिधि धन्या श्रीराधा ॥३॥
जय रासबिलासिनि श्रीराधा । नित कुंज - निवासिनि श्रीराधा ॥४॥
हरि - उर - बनमाला श्रीराधा । गुन - रूप - रसाला श्रीराधा ॥५॥
श्रीदामा - अनुजा श्रीराधा । बृषदिनमनि - तनुजा श्रीराधा ॥६॥
रसिकिनि की स्वामिनि श्रीराधा । करुनानिधि - नामिनि श्रीराधा ॥७॥
बंसीवट - बासिनि श्रीराधा । संगीत - प्रकासिनि श्रीराधा ॥८॥
श्रीकृस्न - सिरोमनि श्रीराधा । जय स्याम - सजीवनि श्रीराधा ॥९॥
आनंद - रसायनि श्रीराधा । प्रीतम - सुखदायनि श्रीराधा ॥१०॥
अनुराग - सुवेली श्रीराधा । सौभाग्य - नवेली श्रीराधा ॥११॥
सरसीरुह लोचनि श्रीराधा । हरि-बिरह-बिमोचनि श्रीराधा ॥१२॥
गोपाल - उपासिनि श्रीराधा । बृंदाबन - बासिनि श्रीराधा ॥१३॥
श्रीगान - सुधानिधि श्रीराधा । प्रेमावधि सब बिधि श्रीराधा ॥१४॥
जय नख - चंद्रावलि श्रीराधा । प्रीतम - प्रेमावलि श्रीराधा ॥१५॥
ललितादिक - प्यारी श्रीराधा । अति रूप - उज्यारी श्रीराधा ॥१६॥
मंगल की मूरति श्रीराधा । ब्रजबन - सुख पूरति श्रीराधा ॥१७॥
ब्रजचंद - कमोदिनि श्रीराधा । भांडीर - बिनोदिनि श्रीराधा ॥१८॥
लीला - रसरंगिनि श्रीराधा । अनुराग - अनंगिनि श्रीराधा ॥१९॥
त्रिभुवन - ठकुरायनि श्रीराधा । गोविंद - गुसाँयनि श्रीराधा ॥२०॥
गोपीजन - मंडिनि श्रीराधा । रसरासि - अखंडिनि श्रीराधा ॥२१॥
नटनागर - भामा श्रीराधा । परिपूरन - कामा श्रीराधा ॥२२॥
तरूनीमनि - दच्छनि श्रीराधा । सब भाँति सुलच्छनि श्रीराधा ॥२३॥

१३—गोपाल—श्रीकृस्न (लंदन)। १७—पूरति—पूरित (वही)। १९—अनगिनि—अभंगिनि— ( बृंदा० ) ।

कल केलितरंगिनि श्रीराधा। लावन्य - विभंगिनि श्रीराधा ॥२४॥
कात्यायनि - वंदिनि श्रीराधा। अभिलाष-अमंदिनि श्रीराधा ॥२५॥
गोपी - चूड़ामनि श्रीराधा। सुषमा-महिमामनि श्रीराधा ॥२६॥
रामा अभिरामा श्रीराधा। स्यामा सुखधामा श्रीराधा ॥२७॥
रसरासि - रचावनि श्रीराधा। नटराज - नचावनि श्रीराधा ॥२८॥
ब्रजजीवन - जीवनि श्रीराधा। निरवधि-रसपीवनि श्रीराधा ॥२९॥
जमुनाजल - विहरिनि श्रीराधा। लीलामृत - लहरिनि श्रीराधा ॥३०॥
निगमादि - अगम्या श्रीराधा। प्रेमावधि - रम्या श्रीराधा ॥३१॥
जगवंदन - वंदित श्रीराधा। नँदनंदन - नंदित श्रीराधा ॥३२॥
निस - जागर-साजित श्रीराधा। सुखसेज - बिराजित श्रीराधा ॥३३॥
ब्रजचंद - चकोरी श्रीराधा। बृषभान - किसोरी श्रीराधा ॥३४॥
ब्रजमोहन - मोहिनि श्रीराधा। अभिलाषनि-दोहिनि श्रीराधा ॥३५॥
बृंदावन - सोभा श्रीराधा। क्रीड़ा - तरु - गोभा श्रीराधा ॥३६॥
अतिसय-रति-रूपिनि श्रीराधा। माधुर्य - अनूपिनि श्रीराधा ॥३७॥
कमनीय कुमारी श्रीराधा। हरिवल्लभ - प्यारी श्रीराधा ॥३८॥
श्रीकृस्नाकर्षिनि श्रीराधा। आनँदघन - वर्षिनि श्रीराधा ॥३९॥
दिव्यांसुक - वेसी श्रीराधा। अति मंजुल केसी श्रीराधा ॥४०॥
अभिसार - प्रपन्ना श्रीराधा। अत्यंत प्रसन्ना श्रीराधा ॥४१॥
कल - केलि-परावधि श्रीराधा। रसरीति - रहःसिधि श्रीराधा ॥४२॥

---

२४—लंदन की प्रति के पुट्ठे पर ये पंक्तियाँ और हैं—नित गढ़ भंगिनि श्रीराधा। गोपांगनामनि श्रीराधा। २६—सुषमा—सुख की। मनि—धनि (लंदन)। लंदन की प्रति में एक पंक्ति और है—निधिबन घन छावनि श्रीराधा। २७—रामा—राधा (वृंदा०)। ४२—रहः०—रहः सुधि ( लंदन )।

# गिरिपूजन

## चौपाई

गिरि गोधन-पूजन दिन आयौ। ब्रजबासिन को अति मनभायौ ॥१॥
घर घरनी सुत बित कुसरात। गोधन पूजि लहत सुख सात ॥२॥
याको चाव बरस दिन रहै। गोधन पै माँगत सुख यहै ॥३॥
गिरि गोधन पूजिबैं उछाह। हाँसनि घर घर चढ़े कराह ॥४॥
होन लगे बहु बिधि पकवान। तिनको कब लौं करौं बखान ॥५॥
भरि भरि डला सकट अरु काँवरि। हिय जिय गोधन-पूजनि भाँवरि ॥६॥
या बिधि सजि ब्रजपति के साथ। सकल घोष धावत गिरिनाथ ॥७॥
ता छिन की छबि कहियै कहा। देत दौंहनो भरि मुद महा ॥८॥
गावत गीत टोल ब्रजतिय के। को बरनै उछाह हिय जिय के ॥९॥
स्याम राम की जोट सुहाई। सबके मन-नैननि सुखदाई ॥१०॥
रंगनि करत ग्वालगन संग। ब्रजमोहन सबको सब अंग ॥११॥
दीपदान औसर की दीपति। सब दिसि कौं दीपति सौं लीपति ॥१२॥
मावस पै पूनो ह्वै रही। यह दुति कैसैं आवति कही ॥१३॥
ब्रज को चंद उजागर स्याम। अँखियनि तारो प्यारो नाम ॥१४॥
गिरि गिरिधर दीपति के धाम। मनिभूषन-भूषित अभिराम ॥१५॥
सुकटि करे मेखला सुदेस। मन जानै या सुख को देस ॥१६॥
गोपी-गोप-भीर अति भारी। परिकरमा की हौं बलिहारी ॥१७॥
इक अपनी साथिनि कौं टेरति। और कोऊ बिछुरे कौं हेरति ॥१८॥
महा कुलाहल की धुनि होति। भाजत जग स्रवननि की छोति ॥१९॥
रोहिनि जसुमति को समाज जहँ। दौरि जात है कान्ह कुवँर तहँ ॥२०॥

[२] कुसरात=कुशल। सुख०=सातो स्वर्गों का सुख। [ ६ ] डला=डाला, दौरा। सकट=शकट, गाड़ी। काँवरि=बहँगी। [ १० ] जोट=जोड़ा। [ १६ ] सुदेस=सुंदर। [१९] छोति=स्पर्श। भाजत०=ध्वनि जब कानों को स्पर्श करती है तो जग भागता है। जग की आसक्ति हट जाती है।

गोद भराय फिरत कछु बाँटत । मधुमंगल लै लै फिरि नाँटत ॥२१॥
या बिधि हठि परिकरमा देत । कबहुँ नंद कनियाँ करि लेत ॥२२॥
गिरिधर पायन पायन पायन । उतरि चलत भरि गोधन भायन ॥२३॥
पायनि गायनि सुरनि बिराजनि । नखजगमगनि दुरत ससि लाजनि ॥२४॥
यह छबि मन जानै कै नैन । अरु कैसैं हूँ कहत बनै न ॥२५॥
जसु मैया सिहाति सुख देखति । सब बिधि भाग-सफलता लेखति ॥२६॥
सबके जीवन सबके प्रान । गिरिधर सबही कौं सुखदान ॥२७॥
गैयनि रखवारो बलवान । खेलत हरयौ अमरपति - मान ॥२८॥
गोबिंद लाल रँगीलो नाँव । कहि कहि जीवत सब ही गाँव ॥२९॥
गोधन पूजि नंद घर आए । घर घर घोष बधाए गाए ॥३०॥
बल मोहन चिर जियौ सुहाए । तिनपै सुख - संजोग दिखाए ॥३१॥
नित नित नए नए सुख सरसौ । ब्रजबन गिरि आनँदघन बरसौ ॥३२॥
नीके रहौ लहौ सुख सदा । बिलसौ अपनी ब्रज - संपदा ॥३३॥
कुलमंडन ब्रजराज - दुलारो । ब्रजजीवन ब्रजलोचन - तारो ॥४४॥



[ २१ ] मधुमंगल=श्रीकृष्ण का एक सखा । [ २२ ] कनियाँ=गोद । [ २३ ] पायन=पैरों से । भाय=भाव, प्रेम । [ २४ ] गायनि = गाना । [ २८ ] अमरपति=इंद्र । [ ३० ] घोष = अहीरों का गाँव ।

# विचारसार

## चौपाई

कृस्न - कृपा हौं सदा मनाऊँ। कृस्न - कृपा तैं कृस्नहि गाऊँ ॥१॥
कृस्न-कथा - रुचि अंतर बाढ़ी। मोहन - मूरति आगैं ठाढी ॥२॥
रसना कृस्न-गुननि गुन-गसी। सब बातनि ढीली करि कसी ॥३॥
कृस्न - गुननि को यहै सुभाव। चित चढि बढ़त चौगुनो चाव ॥४॥
कृस्न - गुनानुबाद ही भावै। अब कछु और न मन मैं आवै ॥५॥
बानी कृस्न-कथा - रुचि रची। रसना सुजस बखानत नची ॥६॥
कृस्न-ललित-लीला - रस - पगी। सोवतहूँ गुन - गनना जगी ॥७॥
कृस्न - मधुर-रस रसना भाग। पायौ परम - प्रेम - पन - पाग ॥८॥
वचन मौन मैं कृस्नहि बोलै। रसना कृस्न - चरित्र कलोलै ॥९॥
कृस्न-नॉव-सुख-स्वाद अगाध। समझत कृस्न - सनेही साध ॥१०॥
कृस्न कृस्न ही सर्वस मेरो। कृस्न कहै ताकौं हौं चेरो ॥११॥
कृस्नकथा - प्रेमामृत - धार। कृस्न नाम सब स्रुति को सार ॥१२॥
कृस्नकथा अघओघनि हरै। मो से नीचहि उत्तम करै ॥१३॥
कृस्नकथा अगतिन कौं गति है। धनि धनि ते जिनके यह रति है ॥१४॥
कृस्नकथा महोषधी आहि। संसै-रोग मिटहि सुनि याहि ॥१५॥
कृस्न नाम रसना जब भाखै। बिषै-महाविष फिर क्यौं चाखै ॥१६॥
कृस्न कहत ही सब दुख जाहिं। तनकौ संसै यामैं नाहिं ॥१७॥
कृस्नकथा जे बरनि सुनावैं। तेई सुजन मोहि अति भावैं ॥१७॥
कृस्ननाम - हित आसा राखौं। जान्यौं कृस्न कृस्न ही भाखौं ॥१९॥
कृस्न नाम अभिलाष पुजावै। तबही कृस्न कृस्न कहि आवै ॥२०॥
कृस्न कहे तैं परम पुनीत। स्रवननि मंगल हरिगुन-गीत ॥२१॥
एक बार जो कृस्न कहैगो। आनँदघन-रस भीजि रहैगो ॥२२॥
कृस्न परम रस को निरजास। कृस्न - कृपा तैं यह बिसवास ॥२३॥

[ ३ ] गुन=रस्सी। गसी=बँधी। बात=वार्ता, विषय। [१०] साध=उत्कट इच्छा। [ २३ ] निरजास=( निर्यास ) निचोड़।

कृस्न नाम गुरु दियौ बताय। रह्यौ महा आनँदघन छाय ॥२४॥
केवल कृस्न कहौं अरु सुनौं। कृस्न - गुनानुबाद ही गुनौं ॥२५॥
कृस्नकथा सौं सरस्यौ भाव। रसन स्रवन यह सहज सुभाव ॥२६॥
कृस्नकथा को परस्यौ स्वाद। समझि तज्यौं सबही बकवाद ॥२७॥
कृस्नकथा को जु कछु मिठास। अनुभव रसना कौं अनयास ॥२८॥
कृस्नकथा परमानंद - सोत। कृस्नकथा अनुराग - उदोत ॥२९॥
कृस्नकथा परमारथ - बेलि। उर झालरी मधुर ब्रजकेलि ॥३०॥
कृस्न कृस्न बानी को भूषन। या बिन बावदूकता दूषन ॥३१॥
कृस्नकथा-सुख सनक बखानैं। ईस गिरीस सेष सुख जानैं ॥३२॥
कृस्नकथा - रस नारद पियैं। उनमद फिरत जिवावत जियैं ॥३३॥
कृस्नरसासव निरवधि छाक। ब्रह्मादिकनि रंक जिमि ताक ॥३४॥
कृस्नकथा - मादक जो छकै। गहै अगम गति ऐसो थकै ॥३५॥
कृस्न कहै अरु कृस्न कहावै। कृस्न बिना न और कछु भावै ॥३६॥
निगम-सार है कृस्न - कहानी। नितलीला - बिनोद-रस सानी ॥३७॥
कृस्न नाम उर-अजिर-प्रकासक। ताप अनेक एक दुखनासक ॥३८॥
कृस्नकथा आनंद - रसायन। गावत अनिस ब्यास द्वैपायन ॥३९॥
बरनत स्रुति भागवत पुरान। छक्यौ रहत ताही रसपान ॥४०॥
कृस्नकथा बरनैं सो रसना। या बिन बृथा बाद मैं रस ना ॥४१॥
कृस्नकथा संतन को धन है। कृस्नकथा ही सौं हित - पन है ॥४२॥
कृस्नकथा - रस निसदिन पियै। कृस्नहि गाय गाय नित जियै ॥४३॥
कृस्न मूलमंत्र है हमारो। जपि जपि जियरा होत सुखारो ॥४४॥
कृस्न कहत सब दुख दुरि गए। उदय भए नित मंगल नए ॥४५॥
कृस्न सुनत सुख बाढ़त हियैं। जीवत प्रान कृस्नरस पियैं ॥४६॥
कृस्नकथा - फल कृस्नकथा है। और कछू समझिबो बृथा है। ४७॥

[ ३० ] झालरी=हरीभरी। [ ३१ ] बावदूकता=वाग्मिता, वक्तृता। [३२] सनक=प्रसिद्ध मुनि, निंबार्क-संप्रदाय के आदि-प्रवर्तक। [३४] छाक=तुष्टि। ताक=खोज। [ ३८ ] अजिर=आँगन। [ ३९ ] अनिस=अहर्निश, रातदिन, निरंतर। ब्यास०=कृष्ण द्वैपायन व्यास, पुराणों के कर्ता।

कृस्न नाम ही कृस्न - मिलाप । कृस्न कहन को यहै प्रताप ॥४८॥
कृस्न कृस्न रसना - रट लागी । कृस्नकथा-रति अंतर जागी ॥४९॥
कृस्नकथा तैं मन न अघाय । भावत यहै न और सुहाय ॥५०॥
कृस्नकथा - मधुरिमा अपार । कृस्नकथा सब स्रुति को सार ॥५१॥
कृस्नकथा-सुख सदा अखंडित । कृस्न कहै अरु गहै सु पंडित ॥५२॥
कृस्नचरित चिंतामनि - दाम । हेरत फेरत पूरनकाम ॥५३॥
कृस्न नाम-लावन्य भरयौ है । मधुरिम-सार सकेलि धरयौ है ॥५४॥
कृस्ननाम - गुन कहियै कहा । कहत मौन सुख लहियै महा ॥५५॥
कृस्न अपूरब सुख को सिंधु । कृस्न कहैं तेई जन बंधु ॥५६॥
बुधि सोई जो कृस्न-सुधि सोधै । सब दिस तैं मन कौं अवरोधै ॥५७॥
एक कृस्न उर - अंतर फुरैं । अन्य भाव नीके करि दुरैं ॥५८॥
कृस्न कृस्न देखत ही फिरे । निसरत साँस कृस्न - गुन-घिरे ॥५९॥
बैठत उठत कृस्न ही सूझै । सोएँ जगैं कृस्न - गति बूझै ॥६०॥
कृस्न सुमिरि भूलै सब बातैं । कृस्नकथा - रति कृस्नकथा तैं ॥६१॥
कृस्नकथा बिन कथा न दूजी । कृस्न कहत सब आसा पूजी ॥६२॥
कृस्न स्यामसुंदर बनमाली । मधुर किसोर परमसुखसाली ॥६३॥
कृस्न कलपतरु आनँदमूल । लसत कलिंदनंदिनी - कूल ॥६४॥
श्रीबृंदाबन कृस्न - सुधाम । बसत निरंतर अति अभिराम ॥६५॥
लीला-मगन कृस्नरस - सागर । गुननिधि गोपीनाथ उजागर ॥६६॥
कृस्न-सरूप कहत नहिं आवै । मोहन मनमथ - जूथ लजावै ॥६७॥
मुरली धरें त्रिभंग बिराजै । मोहन सुधुनि अखंडित बाजै ॥६८॥
ब्रजबन व्यापि रहति धुनि भाई । बिस्वबिमोहन कृस्न कन्हाई । ६९॥
अमित कृस्नमहिमा क्यौं कहियै । देखत देखत देखत रहियै ॥७०॥
यहै कृस्न को सुभग सरूप । अद्भुत अमल अखंड अनूप ॥७१॥
या सरूप को मोहन ध्यान । हिय जिय बसौ बिलासनिधान ॥७२॥

गोपभेष ब्रजराजकुमार । यहै कृस्न मो प्रान - अधार ॥७३॥

[ ४९ ] अंतर=हृदय में । [५३] दाम=माला । [ ५८ ] फुरैं=स्फुरित हों जगें, प्रकट हों । दुरैं=छिप जाते हैं ।

कृस्न कृपाकर पूरन चंद। अमल अपूरब परमानंद ॥७४॥
सदा सनमुखो सब दिन दरसै। मद हसनि आनँदघन बरसै ॥७५॥
दृग-चकोर चित - चातक पोषै। अगनित कला बढ़ावत तोषै ॥७६॥
ऐसे कृस्नचंद की हौं बलि। रूपसुधा सौं प्रान रहौ पलि ॥७७॥
कृस्नचंद आनंद - उदोत। ब्रज मैं जगमग जगमग होत ॥७८॥
सब जग - तारो कृस्न उज्यारो। ब्रजमोहन ब्रजजीवन प्यारो ॥७९॥
अमल कृस्न - कीरति - चंदिनी। खिलि खुलि रही जगत-बंदिनी ॥८०॥
सबको सब ठाँ सुजस प्रकासै। जग-चकोर-चिंता - तम नासै ॥८१॥
पूरन गोकुलचंद सदाई। रुचिर केलि - किरनावलि छाई ॥८२॥
सुख सीतलता अमल अमंद। जै जै जै श्रीगोकुलचंद ॥८३॥
आनँद-अमी स्रवत सब ही कौं। मोद-विनोद बढ़ावत जी कौं ॥८४॥
असुर अनीस उलूक न देखैं। सखा चकोरनि चौंप - परेखैं ॥८५॥
रसिकवृंद आनंद बढ़ावै। गुन सुछंद विरुदावलि गावै ॥८६॥

दोहा

सब विचार को सार है, या निबंध को गान।
श्रीगोपी - पद - रेनु - बल, बानी कियौ बखान ॥८७॥
निरवधि वस्तु अगम्य अति, सब बिचार तैं दूरि।
रसिकसिरोमनि - कृपा तैं, लही सजीवन - मूरि ॥८८॥

---

[८०] चंद्रिनी=चाँदनी। [८४] अमी= अमृत। [८५] चौंप०=(देखने पर) उत्साह, (न देखने पर) अनुत्साह।

# दानघटा

## सवैया

गोपी—

छैल नए नित रोकत गैल सु फैलत कापै अरैल भए हौ ।
लै लकुटी हँसि नैन नचावत चैन रचावत मैन - तए हौ ।
लाज अँचै बिन काज खगौ तिनही सौं पगौ जिन रंग रए हौ ।
ऐंड सबै निकसैगी अबै घनआनँद आनि कहा उनए हौ ॥१॥

श्रीकृष्ण—

हैं उनए सु नए न कछू उघटै कित ऐंड अमैंड अयानी ।
बैन बड़े बड़े नैनन के बल बोलति है क्यौं इती इतरानी ।
दान दियें बिन जान न पाइहै आइहै जौ चलि खोरि बिरानी ।
आगैं अछूती गई सो गईं घनआनँद आज भई मनमानी ॥२॥

गोपी—

जाय करौ उहि माय पै लाड़ बढ़ाय बढ़ाय किये इतने जिन ।
भीति की दौरनि खौरनि है सठता हठ औरनि सौं समझे बिन ।
दान न कान सुन्यौ कबहूँ कहूँ काहे कौं कौनैं दयौ सु लयौ किन ।
टौड़िक ह्वै घनआनँद डाटत काटत क्यौं नहीं दीनता सौं दिन ॥३॥

श्रीकृष्ण—

देहिगी दान जौ ऐहै इतैं नहीं पैहै अबै सु किये को सबै फल ।
बाबा दुहाई सुहाई कहौ जिय जानि कै मानि छुटै न कियें छल ।

२–अयानी–अमानी ( कवित्त )। इती–इते ( वृंदा० )। ३–बढ़ाय०–पढ़ाय पढ़ाय ( वृंदा० )। कौनैं–कौन ( कवित्त )।

[१] अरैल=अड़नेवाले। मैन०=कामतप्त, मदनपीड़ित। अँचै=पीकर। खगौ=लगते हो। रए=अनुरक्त। [२] उघटै०=ताना मारती है। अमैंड=मर्यादा न माननेवाली। दान=कर। खोरि=गली। बिरानी=पराई। अछूती=कोरी, बिना कर दिए। [३] भीति०=गली में छेंकना भीत से भिड़ना है। टौड़िक=पेटू।

एक ही ओल दै जाहु चली भगरो सगरो मिटि बात परै सल ।
नावँ परथौ अबला घनआनँद ऐंठति ग्वैंठति भौंह किते बल ॥४॥

गोपी—

जीभ सम्हारि न बोलत हौ मुँह चाहत क्यौं अब खायौ थपेरैं ।
ज्यौं ज्यौं करी कछु कानि-कनौड़ त्यौं मूड़ चढ़े बढ़े आवत नेरैं ।
खाय कहा फल माय जने जिय देखौ बिचारि पिता-तन हेरैं ।
कंज - कनेरहि फेर बड़ो घनआनँद न्यारे रहौ कहौं टेरैं ॥५॥

श्रीकृष्ण—

लेहु भया गहि सीसन तें दधि की मटुकी अब कानि करौ कित ।
जैसे सों तैसे भए ही बनै घनआनँद धाय धरौ जित की तित ।
एकहि एक बराबरि जाहु करौ अपने अपने चित को हित ।
फेरियै क्यौं दुहूँ हाथ सकेरियै जौ बिधना घर बैठैं दयौ बित ॥६॥

गोपी—

गोद भरै बित धाय कै जाय धरौ गहि मोद सौं माय के आगै ।
पेट परे को लखै फल ज्यौं निपजे हौ सपूत सु भागनि जागै ।
बाँटिहैं बोलि बधाई कमाई की जाति मैं जातें महा पति पागै ।
चास दिये को यहै गुन है घनआनँद जौ छिन दोष न लागै ॥७॥

४–देहिगी–दैहैगी । ओल–बोल (कवित्त) । ५–चाहत–चालत ( वृंदा० ) । मूड़–मूद (वही) । हेरैं–तेरैं (कवित्त) । ६–भया–भैया (वृंदा०) । ७–गुन–फल (कवित्त) । जौ–और ( वृंदा० ) ।

[ ४ ] सुहाई=रुचनेवाली । जानि०=जान मानकर । ओल=जमानत । बात०=बात में परत पड़े, बात समाप्त हो । ऐंठति०=टेढ़ी मेढ़ी होती है । [ ५ ] कानि०=मर्यादा और एहसान का विचार । नेरैं=निकट । फेर=अंतर । न्यारे=पृथक्, दूर । [६] भया=भैया । कानि=प्रतिष्ठा । एकहि०=एक के साथ एक भिड़ जाओ । सकेरियै=संचित करो । [ ७ ] पेट०=गर्भ में तुम्हें धारण करने का । निपजे हौ=उत्पन्न हुए हो । पति=प्रतिष्ठा ।

मधुमंगल—

नंदलला रससागर सौं ललिता रिस की सलिता न बढ़ैयै ।
नागरि आगरि हौ सहु भाँति तुम्हैं अब कौन सी बात पढ़ैयै ।
चोखन तोष नहीं उपजै घनआनँद क्यौं गुन दोष कढ़ैयै ।
नेकु ढरैं सुधरैं सब काज अकाज इतो अपलोक चढ़ैयै ॥८॥

ललिता—

सुनि रे मधुमंगल ! दान-कथा सु जथारुचि होत वृथा हठ है ।
कर ओड़ि दिखाय दया, मृदु ह्वै चलियै बहु भाँति विनै करि नै ।
घनआनँद ऐंठ अमैठ कियैं कहा पैयत है रिझवारन पै ।
गुन गाय रिझावहु देहिं अबै वृषभानलली की निछावर कै ॥९॥

सखा—

स्याम सुजान सबै गुनखानि बजावत बैन महा सुर साँचनि ।
अंग त्रिभंग अनंग-भरे दृग भौंह नचाय नचावत नाँचनि ।
कीरतिदा कुलमंडन जौ निरखै भरि नैन बढ़ै सुख-माँचनि ।
दान हँसैं चुकिहै घनआनँद रीझनहीं रुकिहै हित-आँचनि ॥१०॥

सखी—

आवौ सखी चलि कुंज मैं बैठि लखैं घनआनँद की सुघराई ।
पठन देहिं न एक सखै अकिले इन्हैं छेकि करैं मनभाई ।
भावती टेक रही बहु भाँति किये न बनै अति ही कठिनाई ।
लेत हौं राधे बलाय कह्यौ करि आज मनौ इतनी हम पाई ॥११॥

८—सहु—बहु ( कवित्त ) । ९—करि नै—करिहै । ऐंठ—आँठ । कहा०—कहियै कहा पै अब पैयति है । गुन०—रिझवारिनि पै गुन गाय रीझावहु देहिं लली की निछावरि है ( वही ) । १०—जौ—ज्यों ( कवित्त ) । हित—कित ( वृंदा० ) ।

[८] सलिता=सरिता, नदी । सहु=सब । चोख=तीक्ष्णता, तैश । अकाज=व्यर्थ । अपलोक=कलंक । [९] मधुमंगल=श्रीकृष्ण का एक सखा । ओड़ि=फैलाकर । विनै=विनय, प्रार्थना । नै=झुककर । ऐंठ०=टेढ़ामेढ़ा होने से । पै=से । [१०] कीरतिदा=यशोदा । हित०=प्रेम की आग । [ ११ ] सुघराई=चतुरता ।

राजदुलार - भरी इकसार सुभाय मथे मन डारति पी को।
कुंज चली सुखपुंज अली सँग भाल बिराजत लाज को टीको।
लोचन-कोरनि-छोरनि छ्वै मुसिकानि मैं ह्वै दरसै हित ही को।
बोलनि वापुरी डारियै वारि लखैँ घनआनँद रूप लली को ॥१२॥

रंग रह्यौ सु न जात कह्यौ उमह्यौ सुखसागर कुंज मैं आएँ।
कैलि परथौ रस को भगरो अति ही अगरो निबटै न चुकाएँ।
काहूँ सम्हार रही न भटू तनकौ तन मैं घनआनँद छाएँ।
प्रेमपगे रिझवारन की तहँ रीझ कै रीझ ही लेत बलाएँ ॥१३॥

दोहा

दानघटा मिलि छबिछटा, रसधारनि सरसाय।
जियत पियत और न छियत, रसिक-पपीहा पाय ॥१४॥

दानघटा - रसपान के, चातक रसिक सुजान।
चखनि लखत चसके चखत, रखत तृषित ही कान ॥१५॥

दानघटा सींचत सदा, मधुर केलि नव वेलि।
आलवाल पचि रचि सुमन, लेत रसिक रस भेलि ॥१६॥

---

१२-राज०-राजदुलारी ( वृंदा० )। सुभाय-सुहाय (वही)। १३-कैलि-केलि ( कवित्त )।

[ १२ ] इकसार = समान ढंग से। ही=हृदय। [१३] अगरो=अधिक, बढ़कर। निबटै०=समाप्त करने पर भी समाप्त नहीं होती। रीझ०=स्वयम् रीझ ही रीझकर।

# भावनाप्रकाश

### चौपाई

राधा - मोहन - जोट अनूप । अमल अमंद अपूरब रूप ॥१॥
इनकी लीला अचरज - खानि । कौन सकै या मरमहि जानि ॥२॥
निरवधि प्रेम-अवधि अति मोहन । मंगल-मुकट सनातन सोहन ॥३॥
निगम-हृदय सिव को धन यहै । गवरी सौं कबहूँ जौ कहै ॥४॥
ताहि गूढ़ को गाढ़ जताय । कृपादृस्टि कछु दियौ बताय ॥५॥
सो ब्रज बृंदाबन मैं बसै । गुपत प्रगट सुछंदता लसै ॥६॥
दरसै परसै अपने ढारनि । बरसै कृपाकंद रुचि - धारनि ॥७॥
नंदीसुर बरसानो गाँव । जगमनि मोहन - राधा - नाँव ॥८॥
बरन स्याम अरु गौर सुबेष । अतुल माधुरी अमित असेष ॥९॥
परिकर-निकर कहाँ लौं कहियै । इनकैं सुख सबको सुख चहियै ॥१०॥
नित त्यौहार दुहूँ घर रहै । घर घर ब्रज ब्यापक सुख यहै ॥११॥
नित ही चौंप चाव टेहले । सबकौं सब बिधि लागत भले ॥१२॥
सबके लोचन सबके प्रान । हरि-राधा-अनुराग - निधान ॥१३॥
नव नव भाँति नवल रुचि लियैं । बिहरत सबकौं सब सुख दियैं ॥१४॥
लीला ललित भेद बहु भाव । जब जैसो तब सबै बनाव ॥१५॥
ठौर ठौर की रचना नई । आनँदमूरति अचरजमई ॥१६॥
ब्रजबन के प्रदेस अति उत्तम । बिसद बिहार उदार सदा सम ॥१७॥
अति कमनीय अलौकिक रचना । कहा कहौं कछु बची न बचना ॥१८॥
रमन - भूमि कालिंदी - कूल । बृंदावन बिहार - अनुकूल ॥१९॥
सुषमा - सदन सदा सर्वोपर । अति अद्भुत यातैं दरसत धर ॥२०॥

२०–दरसत–दरसै ( बृंदा० ) ।

[४] गवरी=गौरी, पार्वती । [५] गूढ़=रहस्य । गाढ़=कठिन । [६] सुछंदता=स्वच्छंदता । [ ७ ] ढार=शैली । [ ८ ] नंदीसुर=नंद-यशोदा का गाँव । [२०] धर=धरा पर ।

खरिक बिसद बिसाल अगनित रुचिर-रचना-ऐन।
कलपतरु बिचबिच बिराजत धैन - हित सुखदैन ॥१२॥
सरस गोदोहन तहाँ गोबिंदलीला - धाम।
प्रात संध्या केलि-कोलाहल परम अभिराम ॥१३॥
नित्य गोचारन मनोहर सुभग जमुना - तीर।
वेनुवादन - माधुरी आभीरनंदन - भीर ॥१४॥
अखिल-सुख-सुषमा - सदन बिहरत सदा बलबीर।
परम कौतुकरूप स्यामसरीर गुनगंभीर ॥१५॥
पुलिन वन गिरिकुंज क्रीड़ा अतुल आनँदरासि।
सदनमोहन परम सोहन अंगरंगनि भासि ॥१६॥
सुहृद सखिनि समाज को सुख देखि बिथकित नैन।
बनविहार अनेक विधि के अमित अचरज-ऐन ॥१७॥
बिधि-सिवादिक भूलि सुमिरत सम्हरि मतिगति साधि।
पचत नित चित रचत हित तित अमित रस आराधि ॥१८॥
सो सहज ब्रजजननि की जीवनि निरखि निसिभोर।
भूमि-भागनि वरनि वंदत निरखि नंदकिसोर ॥१९॥
नित नई लीला ललित बिधि करत नंदकुमार।
नर अमर खग मृग बिमोहन अति रसामृतसार ॥२०॥
रसिक नटवर भेस परम सुदेस रूप अपार।
ब्रजवधू आनंदघन - लीला-सरस - आसार ॥२१॥
मंजु मुरली - गुंज अति सुखपुंज गरज रसाल।
चातकी गोपी - स्रवन - पुट पूरि होति निहाल ॥२२॥
परम रम्य अनूप वृंदारन्य सुखद प्रदेस।
रास-रसागर तरंगित लखि सरद राकेस ॥२३॥

१३–केलि०–कल कुलाहल परम अति (वृंदा०)। १४-वादन–मादन (लंदन)। १८-भूलि भूमि (वृंदा०)। १९–भूमि-भूरि (लंदन)।

[ १२ ] धैन=धेनु। [ २१ ] आसार=वृष्टि। [ २३ ] राकेस=पूर्णिमा का चंद्रमा।

ललित अति रसबलित तरुन तमाल कंचन-वेलि।
राधिका-हरि-भाव भरि सूचत सदा नव केलि ॥२४॥
फूल फल दल मूल रस-अनुकूल सम सब काल।
कृस्नमय आदरस बन घन दिपत जोतिनि जाल ॥२५॥
तहँ निरंतर नंदनंदन करत बिबिध बिनोद।
ब्रजतरुनि-रसतृषित-हित नित बरसि प्रेम-पयोद ॥२६॥
गान अद्भुत तान बर वधान निर्त सुदेस।
सरस अभिनय-निपुनतामय भरि अतुल आवेस। २७॥
इहि बिहार बिनोद प्रमुदित सदा गोपीनाथ।
रसिक राधारवन लीनैं जुवतिजूथनि साथ ॥२८॥
परम गहवर रुचिर सुचि रुचि-पुंज मंजुल कुंज।
नव - प्रसून - पराग - मंडित सरस मधुकर-गुंज ॥२९॥
माधवीदल - रचित पेसल बिसद अद्भुत सैन।
तहँ निवेसित स्याम स्यामा परसपर सुखदैन ॥३०॥
अमित आनँद उमग की गति कहि सकै मति कौन।
तिन कृपा तैं होत अनुभव गहति बानी मौन ॥३१॥
अमित अंगनि ओप अनुपम महारूप - प्रकास।
करौ नित हित-सहित है मो नैन-मन मैं वास ॥३२॥
सहचिरिन के बृंद सँग लै लसत जमुना - तीर।
अति सुखद जलकेलि-हित तिहि उचित सजि सजि चीर ॥३३॥
चीकने मेचक रुचिर मुंचित सुकुंचित केस।
निसि रसाल सु छबि रही फबि पीक अंजन-लेस ॥३४॥
घूमरे लोचननि की गति अति सिथिल मद छाकि।
जलकनी बरुनी-अनी पर लखि रहत चित चाकि ॥३५॥

[ २६ ] निर्त = नृत्य। सुदेस = सुंदर। [ २९ ] गहवर = गुप्त स्थान। [ ३० ] निवेसित = स्थित। [ ३४ ] मेचक = काले। मुंचित = मुक्त, खुले। कुंचित = टेढ़े। [ ३५ ] घूमरे = मतवाले।

अधर निसि बीरी-रचनि की खुलि रही रुचि-रेख ।
दसन-छत अनुरागसूचक उरसि नख - उल्लेख ॥३६॥
गंड रद - मुद्रावली कर मुकरमुद्रा देखि ।
लाज लालस भरनि दृग हिय सुख-समय अवरेखि ॥३७॥
सरस परिमल लपट झपटनि भृंग तजत न पास ।
सुहृद अति ढिग ह्वै निवारति मानि मन मैं त्रास ॥३८॥
लाल की लंपट - दसा देखत लसति भ्रुव भंग ।
मंद मुसकनि - संग उपजति चाह अमृत-तरंग ॥३९॥
प्रानसम सहचरि विसाखा नरम बचननि बोलि ।
भावना नवबधू - मुख तैं देति घूँघट खोलि ॥४०॥
मंजु मंजुल कुंज ढिग ही तरनितनया - घाट ।
पुरट मनि मरकतनि की तति तहाँ मंजन-ठाट ॥४१॥
बहुत विधि जलकेलि के सुख लेत देत सुजान ।
रूप - जोबन - मद-छके मिलि करत मादक-पान ॥४२॥
मानसर सुभ थान तिहिं ढिग नव तमालनि पाँति ।
चढ़ि सतेसनि बढ़ि महा रुचि करत सुख बहु भाँति ॥४३॥
कमल-कुन्न-मंडलनि मधि सधि साधि राखत नाव ।
माधुरी के धाम दंपति रचत रुचिर बनाव ॥४४॥
मलित मींचनि दृगविमोचनि मुख मरोचनि फैलि ।
झीन पट तन लपट अनुपम निरखि छाकत छैल ॥४५॥
कबहुँ पैरन चुभक लै लै दूरि लौं ढुरि जात ।
अति तृपित रस प्यास रसनिधि नैकहू न अघात ॥४६॥

३७—मुकर—सुकर (लंदन) । ४०—देति—देखि (वृंदा०) । ४१—ठाट—बाट (वृंदा०) । ४६—रसनिधि—सरनिधि (वृंदा०) ।

[ ३६ ] दसन० = दंतक्षत । उरसि=छाती पर । [३७] गंड०=कनपटी । रद० = दाँतों की गोल छाप । मुकर = दर्पण । [ ४० ] सहचरि = सखी । नरम = (नर्म) परिहास । [ ४१ ] पुरट = सोना । तति = पंक्ति । मंजन = मार्जन, स्नान । [ ४३ ] सतेस = फुरती, शीघ्रता । [ ४६ ] चुभक=डुबकी ।

तीर मनि-चौकान पै छबिभीर लीने साथ।
आनि ठाढ़े होत सब मिलि बसन टपकत पाथ ॥४७॥
नख-चरन-मदअंतिका-रुचिरचनि जानत नैन।
रचति मति नति ठनति मनसा लेति चुंबन चैन ॥४८॥
पलटि पट संजमत केसनि मृदुल अग अंगोछि।
वारियै मनिमुकर-आभा-ओघ पट पद पाछि ॥४९॥
चद्रमल्ली-पुंज की नव कुंज बिहरत आय।
जहाँ बृंदा अति भली बिधि रची बनक बनाय ॥५०॥
पदकमय मडल मनोहर मृदुल आसन आजि।
रूपरासि किसोर दोऊ दिपत बैठ बिराजि ॥५१॥
बरन बरन दुकूल अति सुखमूल सजत सवारि।
जलज-भूषन भावते जगमगे अंगनि धारि ॥५२॥
सरस सोधे बहुत बिधि के रचत बेलिन चोंप।
पहिरि पहिरावत परस्पर उपजि मनसिज कोंप ॥५३॥
बिबिध मेवा मधुर लोने धरे उर अभिलापि।
कुंदबेली हितनवेली प्रति सराहत चाखि ॥५४॥
बहुरि बीरा सुखद सौरभ अदन रदन रसाल।
बदन बिच बिच बचन-रसमै लसत जोतिनि जाल ॥५५॥
ललित रागिनि तान की धुनि रचि रहे रिझवार।
स्रवनपुट सहचरिनि के पूरत महा रसधार ॥५६॥
बीनबादन-स्वाद परम प्रवीन ललिता सग।
उपज मन की लेति मनु है सरस बरसति रंग ॥५७॥

४७–चौकान–चौकीन (लदन)। ४६–ओघ–ओप (वही)। ५३–परस्पर–परापर (लंदन)। ५५–बीरा–बीरी (वही)। ५७–है–दै (वही)।

[४७] चौका=वर्गाकार चौकोर पत्थर। पाथ=जल। [४८] मदअंतिका=मदयंतिका, माल्लका, वेला। नति=विनय। [४९] संजमत=एकत्र करते, बटोरते हुए। ओघ=समूह, बाढ़। [५०] मल्ली=वेला। वृंदा=राधा। [५१] पदक=पैर के चिह्न। आजि=बिछाकर। [५५] अदन=खाना।

मुरलिका मधि स्यामसुंदर रचत सुर - विस्तार।
नादरस - सागर तरंगित होत बारंबार ॥५८॥
रीझहू रीझति बिवस ह्वै लखि रसिक रिझवार।
द्रुमलता अरु वर बिहंगम लहत पुलक अपार ॥५९॥
पवन गवन थकै सरित जल महा मोहन नाद।
सरस्वती भूली अपुनपौ कहै कौन सवाद ॥६०॥
समय बिथकित चकित चेतन रही नाहि सम्हार।
धन्य बृंदारन्य रम्य अगम्य बिसद बिहार ॥६१॥
एकरस दंपति मुदित नवकेलि कैँ आधार।
घमड़ि सुर-रस रमड़ि नित आनंदघन - आसार ॥६२॥
काहि सुधि निसि भोर की इहिँ केलि- आसव-पान।
आपनैँ गुनरूप को नित करत हैँ मिलि गान ॥६३॥
ये कलाधर प्रेम के तजि नैन अतुल अखंड।
बनबिनोद - प्रसाद सौँ पावन अखिल ब्रह्मंड ॥६४॥

———

५८—तरंगित—तरंगनि (वृंदा०)। ६४—बन—घन (वृंदा०)।
[ ६२ ] रमड़ि = बरसकर। आसार = वृष्टि।

# व्रजप्रसाद

## चौपाई

नंदगाँव बरसानैं बसौं। सोभा निरखौं हरषौं लसौं॥ १॥
दुहूँ घरनि की चारयौं ओर। गावत फिरौं साँझ अरु भोर॥ २॥
मोहन-राधा-मंगल-गीत। अति मनभावन परम पुनीत॥ ३॥
सुख सोहिले मनाऊँ सदा। या व्रज यह आनंद संपदा॥ ४॥
जसुमति नंद कीर्ति वृषभान। व्रज पालत लालत निज प्रान॥ ५॥
इनके घरनि सदा त्यौहार। नित नित व्रज मैं हित-व्यौहार॥ ६॥
यह सुख देखि जियौं हँसि खेलि। बरनौं व्रजमंडन की केलि॥ ७॥
धन्य धन्य मेरो बड़भाग। या व्रज सौं सरस्यौ अनुराग॥ ८॥
या व्रज को सुख हौं हीं जानौं। या व्रज बसि जस-रसहि बखानौं॥ ९॥
हौं व्रज को व्रज मेरो नित ही। पाल्यौ पोख्यौ इनके हित ही॥१०॥
व्रज के खरिक खोरि नित देखौं। भागनिकाई लेखैं लेखौं॥११॥
व्रजबासिन को निज परिवार। मन-आँखिन सुख देत अपार॥१२॥
व्रज की साँज महा सुखदाई। सहज माधुरी कही न जाई॥१३॥
गोधन खरिक खेत अरु क्यार। गोरस दहल नाज अरु न्यार॥१४॥
सुखी सदा व्रजपति कैं राज। सिद्ध करत मनचीते काज॥१५॥
रसभीज्यौ व्रज रंग स्याम कैं। मंगल गहमह धाम धाम कैं॥१६॥
व्रजसंपति मो नैननि दीसै। या व्रज कौं नित देत असीसै।१७॥
यह व्रज सुबस बसौ ऐसैं ही। या व्रज बसौं रसौं जैसैं ही॥१८॥
बन बरहे व्रज के नित हरे। ग्वारनि गायनि के हित भरे॥१९॥
बिहरत मोहन मदन गुपाल। कदम पसैहू ताल रसाल॥२०॥

१५–चीते–चिंत ( वृंदा० )।

[ ४ ] सोहिले = मंगल। [ १४ ] खरिक = गोचरभूमि । क्यार = केदार, क्यारी। दहल = कुंड। नाज = अनाज, धान्य। न्यार = (नियार) भुस आदि। [ १९ ] बरहे = नाले। [ २० ] पसैहू = कोई पेड़। रसाल = आम।

छाँह छाँह चायनि भरि बैठति । बन के सघन सदन मैं पैठति ॥२१॥
बहुत भाँति के सुखनि सकेलति । किलकति मुलकति बिहरति खेलति ॥२२॥
नैनन के तारे ब्रजमोहन । सदा बिराजौ सोहन जोहन ॥२३॥
सरस सरोवर जमुना - तीर । बिहरत सदा कान्ह बलबीर ॥२४॥
जित तित ही नित सुखनि समाज । धन्य धन्य ब्रजपति को राज ॥२५॥
मोद बिनोद गाँव गाँवनि है । नित नित ब्रजमोहन आवनि है ॥२६॥
गोधन - सिखर खरेई रहैं । फूलि फैलि गोधन को चहैं ॥२७॥
ऐसे ब्रज कों देखत रहौं । ब्रज की सोभा कैसैं कहौं ॥२८॥
यह ब्रज दरसै जगत - उज्यारो । अति प्यारो ब्रजलोचन-तारो ॥२९॥
रोम रोम सींचे ब्रजरस मैं । ब्रज बसि बिबस फिरौं ब्रज बसि मैं ॥३०॥
ब्रजबीथिन ब्रजबागनि फिरौं । छकौं थकौं ब्रज हेरौं हिरौं ॥३१॥
यह ब्रज मोकों अति ही भावै । जित तित मोहन मोहि दिखावै ॥३२॥
ब्रज की सेट सहेट सुहाई । रह्यौ सदा आनँदघन छाई ॥३३॥
भजिभजि रहत कान्ह ब्रजबासा । मा मन आँखिन के सुखरासा ॥३४॥
सबै ठौर ब्रज स्याममई है । मन नैननि यह सहज भई है ॥३५॥
ब्रज मैं मोहन माद नयौ है । ब्रज मो कौं सुखदैन भयौ है ॥३६॥
यह ब्रज भरै भाव सौं मोहि । ब्रजमोहन की मूरति जोहि ॥३७॥
ब्रज-जीवन - ब्रज जीवन मेरो । रस-प्यावन रस - पोवन मेरो ॥३८॥
बसिबे को सुख ब्रज मैं बसै । यह ब्रज मेरी आँखिनि लसै ॥३९॥
जा कछु चैन होत ब्रज हेरैं । लहत सु मोहन बसि मन मेरैं ॥४०॥
ब्रजके चरित कहत नहिं आवैं सो मन लोचन चाहि सिरावैं ॥४१॥
भूरि भाग मेरे ब्रज बसि कै । सरस्यौ हित ब्रजरूप दरास क ॥४२॥
ब्रजनायक ब्रजराज - दुलारो । रूपरासि ब्रज को उजियारो ॥४३॥
लीलामगन मोहिं ब्रज दरसै । नेह - मेह मोहीं पै बरसै ॥४४॥

३२-मोहँ-मोह ( लंदन ) ।

[ २१ ] छाँह० = छाया भी छाया में चाव से बैठती है । मुलकति = प्रसन्न होती है । [ २७ ] गोधन = गोवर्धन पर्वत । गोधन = गायों का झुंड । [ ३१ ] हिरौं = खो जाऊँ ।

ब्रजरस मैँ भीज्यौ ब्रजनायक। ब्रज मैँ मोहि महा सुखदायक ॥४५॥
जित जैयै तित मोहन पैयै। ब्रज बसि ब्रज को उदौ मनैयै ॥४६॥
ब्रज को भाग भावतो मोहन। सफल करत नित नित मो जोहन ॥४७॥
स्यामरूप आनंदनि भरथौ। मोहि दीसि या ब्रज मैँ परथौ ॥४८॥
यह ब्रज मोहन यह ब्रजमोहन। दुहूँ एक से लागत सोहन ॥४९॥
ब्रज को बिभौ देखि मन फूलै। यह ब्रज मोकौँ हित-अनुकूलै ॥५०॥
मो मन भीज्यौ ब्रजबिनोद है। चहूँ कोद आनँदपयोद है ॥५१॥
यह ब्रज नित सुखसिंधु कलोलै। ब्रज को चंद सदा ब्रज डोलै ॥५२॥
आँखिन को सुख ब्रज-दरसन है। आनँदघन बरसन सरसन है ॥५३॥
अहोभाग या ब्रज कौँ लखौँ। ब्रज की सीँव न कबहूँ नखौँ ॥५४॥
ब्रज को बास बस्यौ मन-नैननि। याको रस बरसत है बैननि ॥५५॥
कहा, कहौँ या ब्रज की बात। ब्रजमोहन लखि बैन सिरात ॥५६॥
ठौर ठौर ब्रजमोहन लखियै। महा रूपमाधुरी परखियै ॥५७॥
या ब्रज सौँ हित-चित को नातो। ब्रज बसि ब्रजमोहन-रस-माँतो ॥५८॥
सजल स्यामघन ब्रज ब्रजमोहन। मन अरु नैन भावतो दोहन ॥५९॥
ब्रज को बास कछु लागत प्यारो। लखि ब्रजमोहन होत न न्यारो ॥६०॥
ब्रज दरसै दरसै ब्रजमोहन। लग्यौ रहत मन-लोचन गोहन ॥६१॥
बिहरौँ ब्रज की गलियनि गलियनि। मानत मनमोहन की रलियनि ॥६२॥
ब्रज बसि भोर साँझ यौँ बितऊँ। ब्रजमोहन के कौतुक चितऊँ ॥६३॥
ब्रज को सुख-सवाद मन पोषै। ब्रज मोकौँ सब ही बिधि तोषै ॥६४॥
यह ब्रज मेरो मंगल - ऐन। ब्रज मंगल - स्वरूप मन-नैन ॥६५॥
ब्रज मैँ दिपै स्याम की जोति। मो दृग जगमग जगमग होति ॥६६॥
ब्रज के सुखै कहि सकै कौन। देखत रहौँ कहौँ गहि मौन ॥६७॥
ब्रज अपनो रस उफनि बहावै। नातरु कहूँ कहत क्यौँ आवै ॥६८॥
कहा कहा ब्रजसुख की कहियै। देखत देखत देखत रहियै ॥६९॥
ब्रज को नाम लेत हिय हेत। ब्रजहि चाहि चित चेत अचेत ॥७०॥
कछु कहि परै कहा ब्रजरीति। ब्रज पूरन ब्रजमोहन - प्रीति ॥७१॥

[५४] सीँवँ=सीमा। नखौँ=लाँघूँ। [६२] रलियनि=क्रीड़ा।

ब्रजमोहन - सनेह ब्रज भोयौ । ब्रजमोहन ब्रज-मोह - समोयौ ॥७२॥
निपट लटपटे ब्रज अरु मोहन । निरखत ब्रजहि अटपटे जोहन ॥७३॥
जैसो यह ब्रज लागत नीको । तैसो ही सरूप ब्रज ही को ॥७४॥
अहो अहो ब्रज अरु ब्रजनायक । ललित किसोर परम सुखदायक ॥७५॥
ब्रज मैं मोहन - मुरली बजै । ब्रजगोरिनि - समाज सुख सजै ॥७६॥
गैल घाट ब्रज के रसमसे । ब्रजमोहन की लीला लसे ॥७७॥
ब्रजसनेह सौं सानि करयौ है । यह ब्रज लै ब्रज माहिँ धरयौ है ॥७८॥
या ब्रज सो यह ब्रज ही आहि । यह ब्रज चाहि और सुधि काहि ॥७९॥
ब्रजकिसोर ब्रजमोहन स्याम । ब्रजजीवन ब्रजनायक नाम ॥८०॥
ब्रज मैं करत खेल मनभाए । ठौर ठौर आनँदघन छाए ॥८१॥
यह ब्रज आँखिन आगैँ रहै । सूझै बूझै यह ब्रज यहै ॥८२॥
यह ब्रज एक गहि रह्यौ मन कौँ । ब्रज ही पालै पूरन पन कौँ । ८३॥
अति उदार ब्रजराजकुमार । नित या ब्रज सरसत सुखसार ॥८४॥
चलत भोर गायनि लै बन कौँ । पालत ब्रजबन के हित-पन कौँ । ८५॥
ब्रजवन बरसि आपने रसै । ब्रजमोहन आनँदघन लसै ॥८६॥
या ब्रज की हौँ बलि बलि जावँ । धनि ब्रज धनि ब्रज मोहन नावँ ॥८७॥
यह ब्रज देखि नैन - मन मोहै । या ब्रज की पटतर ब्रज सोहै ॥८८॥
ब्रज अनूप ब्रजमोहन - रूप । आँखिन बस्यौ सरूप अनूप ॥८९॥
देखि जियौँ ब्रज - सुंदरताई । स्यामरूप - सुषमा ब्रज छाई ॥९०॥
यह ब्रज मोहिं मोहनै दरसै । दरसि दरसि हौँसनि हिय सरसै । ९१॥
यह ब्रज अचिरज-रस सौँ भरयौ । चखि भरि मैँ प्यासनि ही धरयौ ॥९२॥
मोहन ब्रज को मोहन रूप । देखत बनै सरूप अनूप ॥९३॥
सींचे दृगनि सुरस के सोतन । उझलि परयौ ब्रज को रस मो तन ॥९४॥
ब्रजसरूप नैननि मैँ छायौ । ब्रजमोहन मोहन ब्रज पायौ ॥९५॥
ब्रज को ब्रज मो नैननि जोहै । मोहन ब्रज मोही को मोहै ॥९६॥

७३–जोहन–मोहन (वृंदा०) । ७७–घाट–घटा (वही) । ७८–करयौ–कढ़यौ (वृंदा०) । ८०–जीवन–मोहन (वंदन) । ८६– ब्रज–वन (वृंदा०) ।

[ ७३ ] लटपटे = एक में लिपटे । [ ९४ ] सोत = स्रोत । तन = ओर ।

ब्रज को सुख ब्रजमोहन सजै। ब्रज मैं सुजस - दुंदुभी बजै ॥९७॥
ब्रज-जुवराज सदा सुख भोगै। को समझै ब्रजबिरह - सँजोगै ॥९८॥
बिछुरि मिलन मिलि बिछुरन ब्रजरस। या ब्रज मैं पूरन अचिरज-रस॥९९॥
ब्रजानंद ब्रज पूरन महा। या ब्रज को सुख कहियै कहा ॥१००॥
यह ब्रज देखि- देखि ही रहियै। मौन कहावै तौ कछु कहियै ॥१०१॥
अकथ कथा है या ब्रजरस की। बिबस करत ब्रजरस पावस की ॥१०२॥
ब्रज के बसै बसै ब्रज हियैं। बढ़त प्यास ब्रजरस ही पियैं ॥१०३॥
यह ब्रज परम प्रेम - फुलवारि। ब्रज बसि नवरँग स्याम निहारि ॥१०४॥
भए नैन ब्रजचंद - चकोर। निरखत रहत साँझ अरु भोर ॥१०५॥
यह ब्रज महामोद को मूल। या ब्रज भरी भावती फूल ॥१०६॥
लग्यौ रहत ब्रजरस को चसको। ऐसो है चसको ब्रजरस को ॥१०७॥
रससरूप ब्रजमोहन स्याम। आँखिनि बसे रहत ब्रजधाम ॥१०८॥
सोवत जागत ही ब्रज दरसै। ब्रजमोहन आनँदघन बरसै ॥१०९॥
ब्रज ब्रजमोहन अति रससनै। दोऊ आहिं एक ही बनै ॥११०॥
मोहिं सदा देखत ही भावै। ब्रजमोहन ब्रज सुनि दरसावै ॥१११॥
अहो अहो ब्रजरस की रीति। अहो अहो ब्रजबास-प्रतीति ॥११२॥
अहो अहो ब्रज को अनुराग। अहो अहो ब्रज को सौभाग ॥११३॥
अहो अहो ब्रज को सब लोग। नित नित मोहन-रस को भोग ॥११४॥
अहो अहो ब्रज को ब्यौहार। नित ही ब्रज मोहन त्यौहार ॥११५॥
अहो अहो ब्रज अहो अहो है। ब्रजमोहनहि मोहि अति सोहै ॥११६॥
यह ब्रज देखि सिराने लोचन। यह ब्रज निरखि थराने लोचन। ११७॥
ब्रजसरूप सौं डीठि खची है। महामोद की रचनि मची है ॥११८॥
जैसो यह ब्रज लागत प्यारो। जानत ब्रजलोचन को तारो ॥११९॥
ब्रजमोहन ब्रज है मेरे धन। ब्रजमोहन ब्रज सौं मेरो पन ॥१२०॥
ब्रज-सुख-सोभा मन-दृग बसै। ब्रजमोहन-सुरूप-विधि लसै ॥१२१॥
ब्रज को वास निरंतर रहै। ब्रजमोहन - लीलारस वहै ॥१२२॥

११४–मोहन-सोहन ( लंदन )। १२०–ब्रज सौं–मन को ( वृ दा० )।
१२२–वहै–यहै ( लंदन )।

[१०६] फूल = प्रसन्नता। [१२२] वहै=प्रवाहित हो।

ब्रज आनँदघन उनयौ दरसै । झूमि झूमि मोहन रस बरसै ॥१२३॥
भरयौ पपीहा चौंपनि सोहै । ब्रजरस ब्रजमोहन-मन मोहै ॥१२४॥
रसप्यासनि वरसै या ब्रज मैं । ब्रज समोय राख्यौ अचरज मैं ॥१२५॥
जै जै ब्रज जै जै ब्रजनायक । जै जै ब्रजसमाज-सुखदायक ॥१२६॥
ब्रज है वस्यौ बैन अरु मौनैं । मन ब्रज बसौ थम्यौ तजि गौनैं ॥१२७॥
इकरस इक जस ब्रज को गह्यौ । ब्रजजीवन-रस-ब्रज बसि लह्यौ । १२८॥
रसना ब्रजरस नीकैं चाख्यौ । सोधि साधि हियरा भरि राख्यौ ॥१२९॥
ब्रज बसि ब्रजरस वढ़यौ हुलास । सफल भयौ मेरो ब्रजबास ॥१३०॥
यह ब्रजबास न कबहूँ छूटै । ब्रजसरबसु दै दै मन लूटै ॥१३१॥
अब तौ ब्रज मन-मोहन लग्यौ । ब्रजमोहन - लीलारस-पग्यौ ॥१३२॥
मन तन ब्रज ह्वौ व्यापक भयौ । अंतर सबै दूरि भजि गयौ ॥१३३॥
ब्रजप्रसाद तन मन कौं मिल्यौ । उझिलि उझिलि ब्रजरस मैं झिल्यौ॥१३४॥
मन तन मिलि ब्रजरस के वसैं । याही तैं नित ही ब्रज बसै ॥१३५॥
जितहिं रहै तित ब्रज मैं रहै । याको मरम न कोऊ लहै ॥१३६॥
ब्रजमोहन अंतर मैं पैठि । निज ब्रजसहित वसै तन पैठि ॥१३७॥
तन मन एकमेक ब्रज - रंग । ब्रजमोहन ब्रज एकै संग ॥१३८॥
ब्रज को बास निरंतर आहि । यह ब्रजबास मिलै धौं काहि ॥१३९॥
ब्रजप्रसाद ब्रजबासहि पायौ । ब्रजरस यौं तन मनहि समायौ ॥१४०॥
या तन मन मैं ब्रज ही वसै । कौन लहै या तन - मन-दसै ॥१४१॥
तन-अभिमानी मरम न पावै । ब्रजानंद-रस मनहि न भावै ॥१४२॥
ब्रजप्रसाद-रस मन तन-न्यारौ । ब्रजरसमय तन मनहि बिचारौ ॥१४३॥
ब्रजप्रसाद - रस रसना भिदै । पावै भेद भरम सब छिदै ॥१४४॥
ब्रजप्रसाद - रस स्वादहि लहै । रस ही परस-सवादहि कहै ॥१४५॥
ब्रजप्रसाद - रस-महिमा भूरि । निगमागमनि बताई दूरि ॥१४६॥
ब्रजप्रसाद - रस चेटक महा । जो पावै सो गावै अहा ॥१४७॥
धन्य धन्य यह ब्रजप्रसाद-रस । रसिक-मुकुटमनि सरस कृपावस ॥१४८॥

१३१—सरबसु—रसबसु ( वृंदा० )। १३७—पैठि—बैठि ( लदन )।
[ १३५ ] बसैं=बस में । बसै=बसता है ।

प्रान पलैं या ब्रजप्रसाद तैं। गिरा रसवती या सवाद तैं ॥१४९॥
ब्रजप्रसाद रसस्वाद प्रवंध। महा मनोहर मधुर सुगंध ॥१५०॥
ब्रजप्रसाद रस-रसिकनि संगति। पैयै परम प्रेम - पन-पंगति ॥१५१॥
ब्रजप्रसाद ब्रज रसिया दियौ। रोम रोम रसमै इन कियौ ॥१५२॥
ब्रजप्रसाद ब्रजरस - उदगार। रसिक-सजीवन प्रान-अधार ॥१५३॥
ब्रजप्रसाद को पायौ पारस। नित ही गुन गाऊँ तजि आरस ॥१५४॥
ब्रजप्रसाद को पूरन भाग। लह्यौ कह्यौ उर भरि अनुराग ॥१५५॥
भजी भूख पै तृपति न तनकौ। कहा कहौं जाँचत सुक सनकौ ॥१५६॥
ब्रजप्रसाद-महिमा मन दीजै। पाय पाय जीजै रस पीजै ॥१५७॥
ब्रजप्रसाद पायौ अनयास। पाय पाय बाढ्यौ बिसवास ॥१५८॥
ब्रजप्रसाद तैं सब दुख टरे। तन मन परमानँद-रस-भरे ॥१५९॥
ब्रजप्रसाद को पूरन पोप। रसवस लह्यौ प्रान-परितोप ॥१६०॥

———

१५१—रस—सुख ( लंदन )। १५३—रस को ब्रजरस ( वृ दा० )।

# मुरलिका-मोद

### चौपाई

सोहन की मुरली बन बाजी। मादक अधरनि आय बिराजी ॥१॥
धुनि सुनि छाकनि छाय रही है। प्राननि मिलि मँडराय रही है ॥२॥
सुर की भरनि धीर कौं रितवै। बिषम पीर हियरा पै बितवै ॥३॥
सुंदर मुसकौहैं मुख सोहै। तान-कटाछन मरमहि पोहै ॥४॥
पूरनि मैं मुख-सुषमा पूरै। चेटक चटक चौंप चित चूरै ॥५॥
रुचिर अग्ररुचि दसन अधर दबि। सो जानै जिन जोही यह छबि ॥६॥
भौंह भाल नासिका निकाई। अँगुरिनि नचन संग अधिकाई ॥७॥
नाद रूप के रूप रयौ है। एकमेक ह्वै प्रगट भयौ है ॥८॥
सुघरसिरोमनि राग रच्यौ है। मुरली सौं अनुराग मच्यौ है ॥९॥
बन-बेलिनि धुनि पूरि रही है। जमुना-गति क्यौं परति कही है ॥१०॥
दुहुँ तट सुरनि पाटि यौं राख्यौ। थकी छकी सु कौन रस चाख्यौ ॥११॥
पुहप-पुंज कुंजनि झर लाग्यौ। धुनि-बस द्रवीभूत गुन जाग्यौ ॥१२॥
टग लगाय खग-रूप निहारैं। स्रवन-नैन-फल संग बिचारैं ॥१३॥
थिर चर कैं अंतर धुनि ब्यापी। विषम रागिनी कान्ह अलापी ॥१४॥
सब सुख भाग निकट ह्वै पावैं। हम घर घिरी उदेगनि छावैं ॥१५॥
अब ऐसी गति आनि बनी है। कानन सालति सुरनि अनी है ॥१६॥
बिन बाजेहू बजति रातदिन। कौन भाँति की गहनि गही इन ॥१७॥
घायल प्रान घूमि घुरि मूझै। सुर सामुही घरनि घिरि जूझै ॥१८॥
बिष की लहरि सुरनि सँग सरसै। तीखी ताननि सरसै बरसै ॥१९॥
मुरली कित को बैर बिसाह्यौ। कियौ बिधाता याको चाह्यौ ॥२०॥
जगै आप अरु हमैं जगावै। ताती धुनि उर आग लगावै ॥२१॥
क्यौं ब्रजबसै कौन विधि जीवै। बिष सो नाद अमृत लौं पीवै ॥२२॥
बिसवासी कान्हा बस याकै। कछु न विचारत या रस छाकै ॥२३॥
याही सौं अनुराग बढ्यौ है। को जानै इन कहा पढ्यौ है ॥२४॥
जगमोहनहू मोहि लियौ है। रुकै बहुरि कौन को हियौ है ॥२५॥

११-यौं-यँ (नदन)।

[ १३ ] टग=टकटकी। [ १८ ] मूझै=मूर्छित होता है।

अधरनि तेँन होति छिन न्यारी । ब्रजजोवनहीँ जिय की ब्यारी ॥२६॥
पूरन प्रेम प्रगट पन पालै । घरघाली औरनि घर घालै ॥२७॥
जु कछु करै सु याहि सब छाजै । निधरक भई रैनदिन गाजै ॥२८॥
धनि सुबंस जिहिँ प्रगट भई है । सब सुखरासि सकेलि लई है ॥२९॥
याके पाय पूजिबे लायक । रच्यौ रहत जान्यौँ ब्रजनायक ॥३०॥
कौन काज गुनरूप हमारो । जौ परसै नहिँ प्राननि प्यारो ॥३१॥
परस रहौ दरसहू न पैयै । कौन भाँति यह जीव जिवैयै ॥३२॥
निकसि न सकत रहत घर घेरी । जरि किनि जाहु लाज की बेरी ॥३३॥
अब सब त्यागि लागिहैँ गोहन । अंक भरैँ निसक ब्रजमोहन ॥३४॥
कोऊ कहा हमारो करिहै । उर मैँ अरयौ भावतो हरि है ॥३५॥
जिन बजाय बुधि सुधि सब हरी । प्रेम परनि ताही सोँ परी ॥३६॥
सब कछु जाहु रहौ पन पिय को । मुरलीधर जीवन या जिय को ॥३७॥
अब तौ सुरसवाद - सोहिली । जोन्हरूप ब्रजचंदहि मिली ॥३८॥
कौन सकै करि न्यारी हमैँ । अपने रमन रग मिलि रमैँ ॥३९॥
एक संग सुख लहि लहि जियैँ । आँखिन भरि सुरूप-रस पियैँ ॥४०॥
वसी सखी मिलाप रचावै । नाचै मिलि जो नाच नचावै ॥४१॥
सरस रास बृंदाबन माँही । जमुना - तीर कलपतरु - छाँही ॥४२॥
आछी भाँति लेहि रस अपनो । धुनि सुनि जगी टरयौ डर सपनो ॥४३॥
मुरलीधर चिर जियौ प्रानधन । नित सरसैँ बरसैँ आनँदघन ॥४४॥
मुरली - सुर धुरवा-रस भरे । काननि छ्वै प्राननि पर ढरे ॥४५॥
हित-झर लग्यौ निरतर ऐसैँ । अतर सह्यौ परत अब कैसैँ ॥४६॥
पिय सुजान बंसी सुर - जान । चढ़ि बढि मिलो करैँ रसपान ॥४७॥
ढिग तैँ टरैँ न पूरन पन की । भई चातकी आनँदघन की ॥४८॥
श्रीबृंदाबन श्रीजमुना - तट । जुगल घाट सब विधि सुख-संवट ॥४९॥
गोप मास श्रीकृस्न पच्छ सुचि । सबत्सर अठानवै अति रुचि ॥५०॥
मुरली-सुर-सुख कहत न आवै । सो जानै जो सुनि गुनि गावै ॥५१॥

———

३६—परनि०—परमता तिहि सोँ (बृंदा०) । ४५—छ्वै—ह्वै ( लदन ) ।

[ ३३ ] बेरी=बेड़ी, बंधन । [ ३८ ] सोहिली=शोभित ।

# मनोरथमंजरी

राग विहागरो ] [ इकताल मूलताल

राधामदन गुपाल की हौं सेज बनाऊँ ।
दूध-फेन फीको करै बर बसन बिछाऊँ ॥ १ ॥
बासंती नव कुसुम लै रचि रुचिहि रचाऊँ ।
नव पराग भरि भाव सो तिन पर बगराऊँ ॥ २ ॥
गौर स्याम नव पाट की डोरीनि कसाऊँ ।
रतन झबा मुकतान को झालरैं झुलाऊँ ॥ ३ ॥
सूची-गुन गस गाँस की रचना सरसाऊँ ।
संगम ओज मनोज के रंगनि दरसाऊँ ॥ ४ ॥
एक उसीसौ दुहुँनि कै अनुकूल धराऊँ ।
करतल सौंधौ साधि कै सुख-बिबस बसाऊँ ॥ ५ ॥
मनि-चौकी ढिग राखि कै हित-सौंज सजाऊँ ।
रुचित उचित मधुपान के भाजननि भराऊँ ॥ ६ ॥
मनि-चपकनि रचि राखि कै रुचि-रंग बढ़ाऊँ ।
महल-टहल बहु भाँति की हित-सहित सधाऊँ ॥ ७ ॥
लाल विहारिनि कौं तहाँ रसरीतिनि ल्याऊँ ।
सुखद भावती तलप को अभिलाष पुजाऊँ ॥ ८ ॥
उमग लाज-छवि छैलता दृग देखि सिराऊँ ।
या विधि निज करतूति को नीकैं फल पाऊँ ॥ ९ ॥
समझि समय रसभेद की बतियानि सुनाऊँ ।
भीतर की कैसैं कहौं उठि बाहिर आऊँ ॥१०॥

२–भाय–भाव ( लंदन ) ‌। ७–'लंदन' में नहीं है ।

[ ३ ] पाट=रेशम । झबा=झब्बा, गुच्छा । [ ४ ] सूची=सूई । [ ६ ] सौंज=सामग्री । रुचित=रुचिकर [ ८ ] तलप=सेज ।

द्वार-झरोखनि जवनिका रुचि लै छुटकाऊँ ।
टेरि लेहिं तब लाड़िलो-हित हुलसि सिहाऊँ ॥११॥
कछू कहैं लगि कान सो सुनि जीव जिवाऊँ ।
ता सुख की संपत्ति सखी मनमाँझ दुराऊँ ॥१२॥
नैन-सैन जोबन-छको लखि भाग मनाऊँ ।
पान-पात्र मादक-रसैं रुचतो भरि प्याऊँ ॥१३॥
आपुस की रसमसनि कों क्यौं बरनि बताऊँ ।
भेदभरी बतरानि कौं समझौं बहराऊँ ॥१४॥
जुगल बदन मद-मदन की लाली लखि छाऊँ ।
उझिल झेल अनुराग की मतिछकनि छकाऊँ ॥१५॥
बीरी सरस सुगधमै रुचि जानि खवाऊँ ।
फूलमाल इक दुहुँनि कों सकुचनि पहिराऊँ ॥१६॥
औसर उसरि चल्यौ चहौं कछु उकति उठाऊँ ।
आँचरु ऐंचि रहैं प्रिया हौं कछुक छुटाऊँ ॥१७॥
मोहिं भुज भरैं छकनि सों जिय समझि लजाऊँ ।
ठेलनि अति रसबाद की हठि दुहुँनि हँसाऊँ ॥१८॥
परम चतुर रसरीति मैं हौं हितू कहाऊँ ।
महामोद मानैं भटू ज्यौं ज्यौं अनखाऊँ ॥१९॥
अकथ कथा हित-रीति की हौं कहा चलाऊँ ।
हौं जानौं कै वे सखी यह तोहि जनाऊँ ॥२०॥

१२–कछू–कछु जु ( वृं दा० )। १५–मद–मन ( वृं दा० )। १६–खवाऊँ–पचाऊँ ( लंदन )। १७–उसरि–ऊसर ( लंदन )। छुटाऊँ–छुदाऊँ ( वही )।

[११] जवनिका=परदा। छुटकाऊँ=डाल दूँ, खोल दूँ, खींच दूँ। [१३] रुचतो=रुचनेवाला। [१४] रसमसनि=प्रेमपूर्वक मिलना। [१७] उसरि०= उठकर चलना चाहूँ। उकति=उक्ति, बात।

भाजि इकौसी ह्वै रहौं कनसुवौ लगाऊँ ।
सुनि सुनि सींचनि प्रान की नाहीं अरु हाँऊँ ॥२१॥
मानि बधाई चाव सौं मंगल गुन गाऊँ ।
बैठि आपनी ठौर हौं मृदु बीन बजाऊँ ॥२२॥
केलि - रसमसे मिथुन कौं सुख - नींद अनाऊँ ।
या बिधि मनभायो करौं जगि रैनि बिताऊँ ॥२३॥
बड़े भोर अनुराग सौं भैरवी जमाऊँ ।
अति रति - मतवारेनि कौं नव प्रात जताऊँ ॥२४॥
फिरि फिरि पट तानैं तऊ बहुरयौं अहुराऊँ ।
निकट जाय पग चाँपि कै हित-हाथ लगाऊँ ॥२५॥
आरस - भरी जभानि पै चुटकीनि चिताऊँ ।
अलक - तिलक - सेवा - समै आरसी दिखाऊँ ॥२६॥
बनैं ठनैं लाड़िलेनि कौं आँगन पधराऊँ ।
वारि वारि कै अपुनपौ अँगुरी चटकाऊँ ॥२७॥
निरखि डगमगी डगनि कौं भुज गहि सम्हराऊँ ।
नित नूतन रसरीति की चित चौंप बढ़ाऊँ ॥२८॥
तिन्हैं रुचै सोई करौं रसियानि रसाऊँ ।
मिलि बिछुरैं बिछुरैं मिलैं हौं कहा मिलाऊँ ॥२९॥
सहज रँगीलो जोट कौं जिय - बीच बसाऊँ ।
चित - चातक आनँदघनै रस - परस रमाऊँ ॥३०॥

---

२१–इकौसी–कुकौसी ( वृंदा० )। २४–प्रात–वात ( वही )। ३०–सहज–सरस ( वृंदा० )।

[२१] इकौसी=ओट और एकांत मैं। कनसुवौ०=टोह लूँ, छिपकर बातें सुनूँ। हाँऊँ=हाँ भी। [२३] अनाऊँ=बुलाऊँ, लाऊँ। [२५] अहुराऊँ=हटा दूँ, खींच दूँ। [२६] चिताऊँ=चैतन्य करूँ। अलक०=केश सँवारने और तिलक लगाने के समय। आरसी=दर्पण। [२७] बनैं०=सँवारकर, सजाकर। अँगुरी०=उँगली चटकाऊँ। [२९] रसाऊँ=आनंदित करूँ।

# व्रजव्यवहार

## चौपाई

नंदराय को व्रज अति सोहै। नित नित व्रजमोहन-मन मोहै ॥ १ ॥
प्रेमपग्यो जगमग्यो बिराजै। सुख-समाज साजत व्रजराजै ॥ २ ॥
मोद-बिनोदनि भर्यो महा है। यासों यही समान कहा है ॥ ३ ॥
घरघर चुहल चैन की रहई। जित तित गोधन की गहमहई ॥ ४ ॥
नगर गरथारिन की छबि देखैं। जीवन जनम मानियत लेखैं ॥ ५ ॥
खेल्यो करत कान्ह जिन गलियनि। जसुमति-ललन आपनी रलियनि ॥६॥
सबको जीवन सब दृग - तारो। जसुमति - बारो जगत-उजारो ॥ ७ ॥
मैया को सुख कहत न आवै। कमलनयन लखि नैन सिरावै ॥ ८ ॥
बहुत खेल खेलत रुचि-रंगनि। निरखि सिहाति समाति न अंगनि ॥९॥
सरस सपूती भागभरी है। सबसु खनिधि सु लिलार धरी है ॥१०॥
गोपकुवाँर स्याम के संगी। घुमड़े रहत नेह - नवरंगी ॥११॥
ललित लला लौं सबै लडावति। जसुमति-हित-गति कहति न आवति ॥
सबकी बाखरि सब मिलि खेलत। ठौर ठौर सुखरासि सकेलत ॥१३॥
नंदराय के घर सुख जैसो। व्रज की बाखरि बाखरि तैसो ॥१४॥
पूरन परमनेह सों भोयौ। व्रजजीवनि व्रज सुखनि समोयौ ॥१५॥
गैयन लै बन चलत भोर जब। महाप्रेम की चुहल मचत तब ॥१६॥
जित की ओर चलत व्रजमोहन। मन-दृग तित उठि लागत गोहन ॥१७॥
प्रेम सरक सबके उर सलै। व्रजमोहन बन कौं जब चलै ॥१८॥
ग्वैंड़ै घेरि करत इकठौरी। बहुरँग धैन धूमरी धौंरी ॥१९॥
जित तित ग्वार छबीले निकसत। मोहन त्यौं निहारि हँसि बिकसत ॥२०॥
हिलनि मिलनि मोहन सखान की। लखत बनै नाहिन बखान की ॥२१॥
या बिधि सकिलि होत इकठौरैं। गोचारन बन बिहरनि बौरैं ॥२२॥
मिलवति गाय आय नव बाला। निरखति मनहिं मिलै नँदलाला ॥२३॥

[ ४ ] गहमहई = धूमधड़क्का। [६] रलियनि = क्रीड़ा। [९] सिहाति = प्रशंसा करती है। [१३] बाखरि = घर। [ १८ ] सरक = वेदना।

वन घन ओट चोट हिय माँहीँ । फिरि घर जैबे कौँ मन माहीँ ॥२४॥
मिस ही विरमि करति लगि बातनि । गोरी भोरी भरी सुभाँतिनि ॥२५॥
सौँपति गायनि चौकसि कियेँ । छिन छिन चितै चितै मुख जिय ॥२६॥
सोचति हियेँ द्यौस की बितवनि । कहत न बनत चलै फिरि चितवनि ॥२७॥
टहलन गाय टहलि चित जात । कहा कहौँ ब्रज - हित की बात ॥२८॥

दोहा

ब्रजमोहनमै ह्वै रह्यौ, ब्रजबन जेतिक आहि ।
सबकी मति गति साँवरो, और कछू सुधि काहि ॥२९॥

चौपाई

बन पैठत गैयन सँग मोहन । सखा साथ सब ही बिधि सोहन ॥३०॥
बरहे सघन सदा सुखदायक । हरे सजल हरि-गोधन-लायक ॥३१॥
वन विनोद विहरत वनवासी । बन घन मचत कोलाहल भारी ॥३२॥
आप अपनी रुचि सौँ रुचि सानत । कान्ह कहत सोई मिलि मानत ॥३३॥
इक मन इक तन बनबन डोलत । गावत रीझत किलकत बोलत ॥३४॥
ब्रज के लोग महा बड़भागी । सदा स्यामघन सौँ लौ लागी ॥३५॥
ब्रज मैँ बसत सुरति वन वन मैँ । सबको भाव सबन के मन मैँ ॥३६॥

दोहा

उरझ अनोखी प्रेम की, ब्रजमोहन कैँ चाव ।
सब ब्रज मैँ उफनात हैँ, ब्रजमोहन के भाव ॥३७॥

चौपाई

बन कौँ चलत कलेऊ करिकै । कछुक पिछौरिनि छीँकनि धरिकै ॥३८॥
पहरक बीति गएँ बन गएँ । छाक चलो वन मैँ मन दएँ ॥३९॥
ब्रजजननी को हित क्यौँ कहियै । सब ब्रज व्यापि रह्यौ नित वहियै ॥४०॥
पठवति छाक कोवँरी बार । उत तैँ चलति दूध की धार ॥४१॥

[३१] बरहे=नाले । [३८] पिछौरिनि=दुपट्टों में । छींकनि=छींकों में लटकाकर । [३९] छाक=कलेवा । [४१] पठवति बार=भेजते समय । छाक०=कोमल कलेवा । धार=धारा ।

बिंजन विबिध सजोए छाकनि । कही न परति मोह की छाकनि ॥४२॥
जसुमति रोहिनि को हिय-हेत । स्याम राम ब्रज-सिसुनि समेत ॥४३॥
घरघर ब्रजप्रेम को एक रस । अपने अपने भाव-चाव - वस ॥४४॥
जित तित छकिहारी जुरि चलीँ । लगति रवाँनी ब्रज की गली ॥४५॥
सीसनि धरैँ छाक की डरियनि । तकति गुपाल-भूख की बरियनि ॥४६॥
चोँपनि जरी चमक सोँ चलैँ । ललन-दरस कौँ दृग कलमलैँ ॥४७॥
कानन कै मुरली-धुनि सोधति । ठीक पारि तित ही कोँ ओधति ॥४८॥
यकहि गुपालहि गैल पुकारति । उमगी परति प्रेम की आरति ॥४९॥
उत तेँ सुनि गुपाल की टेरनि । द्रुम चढ़ि हेरि पीत पट फेरनि ॥५०॥
मधुमंगलहिँ पठावनि सोहैँ । जाकैँ छाक ताकहीँ गोहैँ ॥५१॥
लेत दौरि सिरन तेँ उतारि । भोग-साँज हित रहत निहारि ॥५२॥
गिरि की सिलनि ढाक के पातन । बिंजन विविध सवाद अघात न ॥५३॥
मैयनि को हित छैयनि पालै । बन की केलि रुचत नंदलालै ॥५४॥
छकिहारी धावति लै छाकनि । बदन देखि डारति दृग-थाकनि ॥५५॥
बहुरि बहुरि छकिहारिनि आवति । जेँवन-सुख जननीनि जतावति ॥५६॥
भोजन-सुख सुनि महा सिहानि । सहज मोह मैयन की वानि ॥५७॥
यह नित ब्रजहित को ब्योहार । ब्रज मगल विनोद त्योहार ॥५८॥
कछु दिन रहैँ बगदि ब्रज-आवनि । ब्रज पर आनँदघन-बरसावनि ॥५९॥
नट गोपाल-भेष सब सजैँ । वैन सृंग दल आछैँ वजैँ ॥६०॥
गोधन धूरि धूँधरी महा । आवनि को सुख कहियै कहा ॥६१॥
चढि ओबरिनि बिलोकति गोपी । वासर-बिरह - चटक सोँ ओपी ॥६२॥

[४२] बिंजन=व्यंजन । छाकनि=कलेवा । छाकनि=तृप्ति । राम=बलराम । [४५] छकिहारी=छाक ले जानेवाली । रवाँनी=सुंदर । [४६] डरियनि=डाली । बरियनि=समय, वेला । [४८] कानन० = कानोँ से मुरली की ध्वनि की आहट लेतीँ हैँ । ठीक०=निश्चय कर लेने पर कि इधर से ही ध्वनि आ रही है उधर ही को चल पड़ती है । [५४] छैयनि=बच्चोँ को । [५७] सिहानि=लालसा । वानि=टेव, आदत । [५९] दिन०=दिन रहते । बगदि=पलटकर लौटकर । [६२] ओबरी=छोटा घर ।

रज-रँगमगे छबीले मोहन । आवत गावत गोधन गोहन ॥६३॥
उमँगि प्रेमनिधि - गोधन-ठाट । सोहत पूरन है ब्रज - बाट ॥६४॥
मंद मंद गति सौं ब्रजचंद । दृगनि सिरावत आनँदकंद ॥६५॥
दृग मिलि भैंट भावती होति । रज तैं बढ़ति दीठि हित-जोति ॥६६॥
खुलि खुलि मिलि घूँघट-पट टारि । चौंपनि भरति पलक अँकवारि ॥६७॥
हिय भरि नेहदसा-पन-पगी । आरति जोति चहूँ दिसि जगी ॥६८॥
पैठत पौरि दौरि जसु माय ; रोम रोम की लेति बलाय ॥६९॥
मोदभरी आरती उतारति । पानी वारि पियति जिय पारति ॥७०॥
वदन चूमि आँचर रज पोंछति । तपत नीर पग धोय अँगोछति ॥७१॥
हँसि बैठति लै ललहिं गोद मैं । फूली अँग न समाति मोद मैं ॥७२॥
मधुर कौर कछु सुकर खवावति । ब्रजजीवनहिं ज्याय ज्यौ ज्यावति॥७३॥
गोदोहन-सुख कहत न बनै । मन की खरक खरिक-रस सनै ।७४॥
दुहनि दुहावनि जो रस दुहै । इन ब्रज-खरिकनि हो मैं सु है ॥७५॥
मधुर किसोर कमलदल-लोचन । सब ही विधि सबकी रुचि रोचन ॥७६॥

दोहा

अतुल रूप-गुन-माधुरी, क्यौं मन नैन अघात ।
लगे रहत दिनरात यौं, ब्रज बसि याही घात ॥७७॥

प्रेम-वनिज-व्यौहार की, लगी रहत ब्रज पैंठ ।
निपट सुधाई मैं दुरी, ब्रजवासिन की ऐंठ ॥७८॥

आनँदघन ब्रज की कथा, कहियै कहा बखानि ।
मगन होत मन वचन हूं, परम प्रेम पहचानि ।७९॥

चौपाई

निस के सुख-समाज की बातैं । कहिबे मैं नहिं आवति घातैं ॥८०॥
नवरंगी गिरिधर सुखदाई । ब्रज बसि ब्यापी प्रेम लगाई ॥८१॥

[ ७३ ] सुकर=स्वकर, अपने हाथ से । [ ७४ ] खरक=खटक, चिंता । खरिक=पशुओं के बाँधने का स्थान । [ ७८ ] वनिज=वाणिज्य । पैंठ=हाट । सुधाई=साधापन; सरल ता । ऐंठ=वक्रता, बाँकपन ।

सो ब्रज प्रेम चहूँ बिधि देखौ। ब्रजबासिन ही सौं यह लेखौ ॥८२॥
ब्रज को ईस नंद बडभागी। जाको सुजस-जोति जग जागी ॥८३॥
जसुदा-कूँख भागनिधि-खानि। प्रगट्यौ कृस्न-रतन सुखदानि ॥८४॥
ब्रज-जराव मधि नायक सोहै। लीला ललित भाँति मन मोहै ॥८५॥
कबहुँक रसनिधान गिरधारी। गिरि-घटिया की सैल बिचारी ॥८६॥
ब्रज गोरिनि की आवनि गैल। ताकी रसिक साँवरे छैल ॥८७॥
मतु करि सखनि साँझ समझायौ। बड़े भोर को ठिकु ठहरायौ ॥८८॥
मुरली - धुनि संकेत सुनाय। जित तित तेँ सब लए बुलाय ॥८९॥
निकरो लै गाधन गिरि - घाँई। बने सबै मनमोहन दाँई ॥९०॥
खेलत चले भले यौं त्यागे। ब्रजजन-छवि निहारि अनुरागे ॥९१॥
महा कौतुकी कान्ह किसोर। हेरत हँसत जात सब ओर ॥९२॥
भागनि भरी हरी ब्रजभूमि। देखत फिरत स्याम घन झूमि ॥९३॥
बिहरत बिहरत गिरितट आए। दान लैन अभिलाषनि छाए ॥९४॥
गैयाँ बगरि चरन बन लागीं। मोहन-मुरली - धुनि अनुरागीं ॥९५॥
सुरति स्यामसुंदर मैं जिनकी। तिनहिं चरत हूँ यह गति इनकी ॥९६॥
कौन कौन की हिलगनि कहियै। ब्रज की लगनि देखि चकि रहियै॥९७॥
गिरि चढि कान्ह निहारत गायनि। भरे दानलीला-रस-चायनि ॥९८॥
सुबल सुबाहु तोष मधुमंगल। सुदर सुखद चतुर हित-उज्जल ॥९९॥
इनहिं आदि सहचर बहुतेरे। रहत नदनदन नित नेरे ॥१००॥
ब्रजमोहन तन मन सँग डोलत। प्रीति-कथानि परसपर बोलत ॥१०१॥
ब्रजदेवी देवी - पूजन - हित। गिरि-घटियाँ ह्वै निकसति हैं नित ॥१०२॥
दानीराय कान्ह की सैननि। समझि समझि हिय पावति चैननि १०३
पैंछर पाय आय गिरि छैंड़ी। धरि रहे ललित लकुटियनि बैंडी ॥१०४॥
घटिया घेरि जगाति लगाई। नंदलाल की अज्ञा पाई ॥१०५॥
बचन-चोख रसवाद बढावत। गाल बजावन गावत भावत ॥१०६॥
कान्ह किसोर एक ढिग ठाढ़े। महारूप गुन जोबन बाढ़े ॥१०७॥

[ ८४ ] भाग०=भाग्य के खजाने की खान । [ ८५ ] नायक=मणिक । [९०] घाँई=ओर । दाँई=दाहिनी ओर । [१०४] पैंछर०=पीछे पीछे । बैंड़ी=छेड़छाड़ की । [१०५] जगाति०=कर लेने का ठाट ठट लिया ।

चपल चखन ब्रज-तरुनी ताकत। दान-केलि-कौतुक-रस छाकत ॥१०८॥
झटकत झगरत गोरस मिस कौं। बोलत प्रखर बचन हँसि रिस कौं॥ १०९॥
छली छैल की घात अनेक। ब्रजनायक सब लायक एक ॥११०॥
कुंज - पुंज गह्वर गिरि-कंदर। बिहरत सुंदर रसिक-पुरंदर ॥१११॥
दान केलि कोलाहल माचत। लूटत दह्यौ ग्वाल मिलि नाचत ॥११२॥
फैलि परत गोरस-रस-झगरो। निबरत नाहिँ नेह नित अगरो। ११३॥
अनमिल बचन-रचन मन मिले। खिले बदन आनँद-रस-झिले ॥११४॥
बहुत भाँति विलसत ब्रजमोहन। सफल करत ब्रजजन-मन जोहन॥११५॥
ब्रजरस - भेद न कोई पावै। वेदौ नेति नेति करि गावै ॥११६॥
प्रबल प्रेम निज ब्रज विस्तरयौ। दीसत दृगनि दूरि लै धरयौ ॥११७॥
सरस केलि को सकै निहारि। बड़भागिनि गोकुल की नारि ॥११८॥
सब तजि भजति एक नँदनंदन। रसिकसिरोमनि सब जगबंदन ॥११९॥
सिव-अज लीला देखत मोहन। रस-उतकरस चरन-रज दोहन ॥१२०॥
सबको अगम सुगम सो इत है। जातेँ प्रबल प्रेम ब्रज नित है ॥१२१॥
तातेँ ब्रजजन - कृपा मनैयै। चरन-रैन बल इनके पैयै ॥१२२॥

दोहा

ब्रज को प्रेम प्रचंड अति, अमल अखंड अपार।
सुरनर मुनि बरनत सदा, या ब्रज को ब्यौहार ॥१२३॥
ब्रजबासिन की अमल गति, समझि सकै नहिँ कोइ।
नंदराय कैँ बास बसि, जो ब्रजबासी होइ ॥१२४॥
यह लीला निरखै तबै, अचरज प्रेम बिकार।
जा-रस बस विह्वल सदा, रसिया नंदकुमार ॥१२५॥
सर्वोपर ब्रज की कथा, महा मधुर स्रुतिसार।
कृस्नचंद के हित भरयौ, या ब्रज को ब्यौहार ॥१२६॥
अजित जात अपबस किये, प्रबल प्रेम कैँ फंद।
ब्रज ब्यापक लखियत सदा, पूरन परमानंद ॥१२७॥
ब्रजजन जीवन प्यास कैँ, ब्रजमोहन ब्रजप्रान।
निसिदिन ब्रजलीला - मगन, पूरन प्रेमनिधान ॥१२८॥

जहाँ तहाँ मचियै रहै, सुख-समाज की भीर ।
मुरलीनाद - सवाद - बस, रसिक छैल बलवीर ॥१२९॥
धनि धनि रसना रसवती, बरनति व्रज-रसरीति ।
मोहन ही के गुनहिं तैं, किये आपबस जीति ॥१३०॥

चौपाई

अपने गुननि बँधे रिझवार । पूरन प्रेमी नंदकुमार ॥१३१॥
लीला-रस लै रसना सानत । मो मुख ह्वै निज गुननि बखानत ॥१३२॥
सुनि सुनि रीझत रसिक उदार । व्रजव्यौहार रसामृत - सार ॥१३३॥
ऐसो कौन कहि सकै यह रस । व्रजमोहन की एक कृपा-बस ॥१३४॥
मन अरु बचन कृपाबस होय । मतिगति व्रज-रति रहै समोय ॥१३५॥
तब कछु उमगि उघरि यौं परै । रसहीं कैं बस रस विस्तरै ॥१३६॥
महा मनोहर व्रजव्यौहार । व्रजजीवन की कृपा-अधार ॥१३७॥
मोहन व्रजव्यौहार बखान्यौ । हियैं पैठि रसना पै आन्यौ ॥१३८॥
अपनो रससवाद - सुख लेत । या विधि मोहिं महासुख देत ॥१३९॥
नातरु अकथ कथा को कहै । मन अरु भेद-वचन क्यौं लहै ॥१४०॥
व्रजरस कहत सुनत अधिकार । दियौ कृपा करि नंदकुमार ॥१४१॥
तातैं कछु वरन्यौ व्रजप्रेम । रसना गह्यौ रसकथा - नेम ॥१४२॥
व्रजमोहन बहु व्रजव्यौहार । कहा कहौं रसरासि अपार ॥१४३॥
व्रज बसि व्रजमोहन-रस गाऊँ । व्रजमोहनहिं सुनाय रिझाऊँ ॥१४४॥
व्रजव्यौहार - मगन हो रहौं । व्रजजन ही की गति मति लहौं ॥१४५॥

दोहा

जीवन व्रजव्यौहार है, व्रजजीवन ही प्रान ।
कहौं सुनौं समझौं सदा, व्रजव्यौहार प्रधान ॥१४६॥
जो सुख व्रजव्यौहार को, सो कछु कहत बनै न ।
अरु रसना की यह कथा, बिना कहैं नहिं चैन ॥१४७॥

चौपाई

कहि कहि थकित होति फिरि कहै । या रस रसना को जस यहै ॥१४८॥
व्रजव्यौहार भाग है मेरो । व्रजै आस व्रजबास बसेरो ॥१४९॥

ब्रज मैं सोऊँ ब्रज मैं जागौं। निसि दिन ब्रज ही के रस पागौं ॥१५०॥
ब्रजव्यौहार देखि ही जियौं। ब्रजजीवन-लीला-रस पियौं ॥१५१॥
ब्रजरस थकि ब्रजबीथिन डोलौं। मौन धरैं मनहीं मन बोलौं ॥१५२॥
ब्रजबन-सोभा चकित निहारौं। ब्रजरस-पान प्रान-पन पारौं ॥१५३॥
ब्रजव्यौहार परम धन लह्यौ। ब्रजरस पूरि नैन ह्वै रह्यौ ॥१५४॥
परम प्रेमनिधि ब्रजव्यौहार। ब्रजनायक ब्रजराजकुमार ॥१५५॥
ब्रजमंडल आनँदघन बरसै। लीला ललित प्रेम-रस सरसै ॥१५६॥
लहलहात ब्रज तरु बनवेलि। महामधुर लीला-रसकेलि ॥१५७॥
मुरली-गरज रंग-रस-भरी। ब्रजबन व्यापि लगावति झरी ॥१५८॥
ब्रजतिय-हिय-सरवर रसभरे। लाज-पाज तजि उमगनि ढरे ॥१५९॥
प्रबल प्रेमद्रव उझिलि बह्यौ है। ब्रजबन यह रस पूरि रह्यौ है ॥१६०॥
चातक-ब्रतहिं धरैं सँग डोलैं। महाभाव रुचि आनि कलोलैं ॥१६१॥
त्रिभुवनमई मुकुटमनि गोपी। लोकलाज-मरजादा लोपी ॥१६२॥
पदवी परम प्रेमनिधि पाई। इनकी महिमा वेदनि गाई ॥१६३॥
रसिक-मुकुटमनि सीस चढ़ाई। आनँदघन पूरन पन छाई ॥१६४॥
गोपिनि की गति कहति न आवै। गोपीनाथ-सनाथ कहावै ॥१६५॥
जाकी माया जगत नचावै। सो नटनायक इन्हैं रिझावै ॥१६६॥
तनमय भई रहति निसिवासर। प्रेम-प्रिया को धौं इनकी सर ॥१६७॥
सरबोपरि गोपिन को प्रेम। जिनसौं नंदसूनु को नेम ॥१६८॥
निरिनि रहत ब्रजमंडन जिनके। हरि-हित-सहित मनोरथ इनके ॥१६९॥
परमानंद-कंद की प्यारी। कबहूँ कहूँ होति नहिं न्यारी ॥१७०॥
निरवधि प्रेम-परस नहिं सकैं। उद्धवादि चरननि रज तकैं ॥१७१॥
इनके गुन मुरलीधर गावत। परम प्रेम रसपुंज बढ़ावत ॥१७२॥
रसिकराय चूड़ामनि स्वामी। गोपीवल्लभ नायक नामी ॥१७३॥
ब्रजबन सरस बिनोद मगन मन। निपट किसोर स्यामसुंदर घन ॥१७४॥
सुखनिधान के सुखहिं सम्हारति। जीतति अजित अपनपौ हारति ॥१७५॥
इनकी प्रेम-सगाई जैसी। देखी सुनी न कितहीं ऐसी ॥१७६॥

[१५९] पाज=बाँध। [१६०] द्रव=रस। [१६९] निरिनि=निकट।

तन मन बचन कृस्नहीं सौं रति। कृस्न परमपति ही जिनकी गति ॥१७७॥
जो रसराज प्रगट इन कियौ। सो जानंत हरि ही को हियौ ॥१७८॥
ब्रज को सहज प्रेम रससागर। नित नित मगन रहत ब्रजनागर ॥१७९॥
ब्रजबन-केलि सदा अवगाहत। परम प्रेम-पन-पैज निवाहत ॥१८०॥
नित नवरंग रसिक नँदलाल। ...... . ...... ........ ॥१८१॥
नित बिलास नित रास रचावैं। परम प्रेम की चुहल मचावैं ॥१८२॥
हरिमुख - चंद - चकोरी गोपी। अतुल प्रेम की सीवाँ गोपी ॥१८३॥
या ब्रज की लीला अचिरजनिधि। बिधिहूँ लखी नहीं याकी बिधि ॥१८४॥
मोहन महा परम रसमूली। सब काहू कौं देखत भूली ॥१८५॥
ब्रज नित प्रेम-महोदधि गाजै। पूरन गोकुलचंद बिराजै ॥१८६॥
अद्भुत अमित अखंड कलाधर। गोपी - मनरंजन सुंदर वर ॥१८७॥
दुख-तमहरन अपूरब नीको। निसिदिन उदित भावतो जी को ॥१८८॥
दृग - तारन कौं जोति बढावै। प्रेम-गगन सुइंदु बिरुदावै ॥१८९॥
सुजस-चंद्रिका फैलि रही है। सुख-सोभा क्यौं परति कही है ॥१९०॥
लीला-अमी-किरिनि हित पोखै। मेटत बिरहताप - दुख-दोखै ॥१९१॥
मित्र-मंडली - मध्य उजागर। सब दिसि उदै करत गुन-आगर ॥१९२॥
निहक्लंक आनंद - स्वरूप। जै जै जै ब्रजचंद अनूप ॥१९३॥
याहि देखि ब्रजजन सब जियैं। महामधुर मूरति मधु पियैं ॥१९४॥
महाभाग या ब्रज के लोग। करत कृस्नलीला - रस - भोग ॥१९५॥
यह ब्रज सदा प्रेमरस - मंडित। बिहरत नित्यानंद अखंडित ॥१९६॥
रसना सो जो यह रस चाखै। छिनछिन नवसवाद अभिलाषै ॥१९७॥
या ब्रज को अमोघ अनुराग। जे बरनैं तेई बड़भाग ॥१९८॥
ब्रजरस परम परैं तैं परैं। अनुरागी याको ब्रत धरैं ॥१९९॥
तेई दृग जे ब्रजरज आँजैं। ब्रजरस परसि परसि मन माँजैं ॥२००॥
ब्रजव्यौहार सहज रँग राँचै। यह सुख पाय पाय फिरि जाँचै ॥२०१॥
ब्रजव्यौहार बिचारैं बनै। कहत न आवत जानत मनै ॥२०२॥
यह नित नित ब्रज को व्यौहार। ब्रजमोहन-हित नित त्यौहार ॥२०३॥
भई चोप नित ही चित बढ़ै। छिन छिन रंग चौगुनो चढ़ै ॥२०४॥

नित बिहार नित नवल सिँगार । नित सँकेत नित नित अभिसार ॥२०५॥
नित सँदेस नित मिलन-उपाव । नित नित चाव नित नयो दाव ॥२०६॥
नित सँजोग नित मिलन-चटपटी । परम प्रीति की रीति अटपटी ॥२०७॥
नित प्यासे नित ही रस पीवत । नित ब्रजजीवन देखेँ जीवत ॥२०८॥
ब्रजब्यौहार ब्रज बसेँ दरसै । नित नित नयो नयो सुख सरसै ॥२०९॥
नित नित चित हित की गति परसै । नित ब्रजजीवन इनहीँ बरसै ॥२१०॥
ब्रजरस पियेँ लगै सब सीठो । या ब्रज महामधुर रस मीठो ॥२११॥
ब्रजब्यौहार मोहिँ अति भायौ । रुचि रुचि रसना ब्रजरस गायौ ॥२१२॥
ब्रजरस को सवाद अति आहि । ज्यौँ ही रीझन कहियै काहि ॥२१३॥
को है या रस को अधिकारी । अपरस प्रीति-रीति गति न्यारी ॥२१४॥
औरै दृग जे ब्रजहिँ निहारैँ । औरै मन ब्रज को ब्रत धारैँ ॥२१५॥
यह ब्रज यह ब्रज यह ब्रज एक । मोँ हिय ब्रजरस ही की टेक ॥२१६॥
कहौँ सुनौँ ब्रज ही की बात । ब्रज बसि लखौँ साँझ परभात ॥२१७॥
ब्रज ही सोँ प्राननि को नातो । ब्रज बिहरौँ मोहनरस-मातो ॥२१८॥
ब्रज के टूक माँगि ज्यौ ज्याऊँ । ब्रज-सरवर-जल प्राननि प्याऊँ ॥२१९॥
ब्रज के द्रुम बेली लखि रहौँ । जड़ता गहि तिनसोँ गति कहौँ ॥२२०॥
ब्रजमोहन - लीलारस लहौँ । गोपकुँवर के कौतुक चहौँ ॥२२१॥

दोहा

ब्रजनायक नेही नवल, बिलसत ब्रज निज धाम ।
प्रेम-अवधि नव ब्रजबधू, मधुर केलि अभिराम ॥२२२॥
यह ब्रजरस - संपति सदा, मेरेँ सरबस मूल ।
बृंदावन आनंदघन, राजत जमुना - कूल ॥२२३॥
ठौर ठौर ब्रज बिपिन की, नैननि रही समाय ।
नित दरसत बरसत लसत, आनँद-अंबुद छाय ॥२२४॥
प्रेमसरोवर अमल वर, ढिग कदंब - तरु - पाँति ।
भानुकुँवरि - बिहरन सुथल, कांति अपूरब भाँति ॥२२५॥
सोभा-झर लाग्यो रहै, झूमि सघन तरु बेलि ।
रच्यौ रुचिर रचना सुचिर, आनँद-पुंज सकेलि ॥२२६॥

सब रितु-हित सोभित, सरस करियै कहा वखान ।
कीरनिलली अलीनि मिलि, खेलनि की रहठान ॥२२७॥
मनभावन सावन-समै, मिलि झूलन-हित चाव ।
सोभा-भर उफनात सर, देखें वनै वनाव ॥२२८॥
वरन वरन नव पाट के, झूला झुले बिसाल ।
समय रूप रचना सरस, मंडित ताल-तमाल ॥२२९॥
जूथ-जूथ-सँग झूलई, राधा राजकुमारि ।
दीपत द्रुम दल फूल फल, अचरज-रूप निहारि ॥२३०॥
मचि झुरमट झूला चलत, जल छ्वै लाँबी झूल ।
बरसनि रूप-झलानि की, वदन भरे अति फूल ॥२३१॥
भूषन वसन सरूप गुन, ललित लहलहे अंग ।
सोहन गीत सुकंठ मिलि, किलकनि वरसति रंग ॥२३२॥

चौपाई

भीतर बाहिर तुमहीं तुमहीं । अँखियाँ देखन कौं अति उमहीं ॥२३३॥
खुलैं मुँदैं ब्रजलोचन-तारे । मोहन मधुर स्याम उजियारे ॥२३४॥
दुरौ कहा अब उघरि परे हौ । ढके रहौ बहु गुननि भरे हौ ॥२३५॥
चेटक चटक रूप चित चोरत । देखत देखत ही मन भोरत ॥२३६॥
कौन भाँति की खगनि खगे हौ । जित तित लोचन-संग लगे हौ ॥२३७॥

———

२३१–मचि–चिच (वृंदा०) । २३२–सरूप–सुरूप । सोहन–मोहन ( वही ) । मिलाइए पृष्ठ २१५ पर के प्रेमसरोवर' से ।

# गिरिगाथा

दोहा

श्रीकरतल - रस - परस सब, भीज्यौ दरस अनूप।
गिरिनायक वंदन करौं, सेवा उत्सव - रूप ॥ १ ॥
ललक पुलकमय बिपुल वपु, हरिमंदिर हिय जास।
जगमगात जगमनि सदा, लीला बिसद बिकास ॥ २ ॥

चौपाई

गिरि गोबरधन-छवि कछु बरनौं। पाऊँ नाम अरथ गुन सरनौं ॥ ३ ॥
मन पाऊँ तब रसना आनौं। गोबरधन बर लहि गुन गानौं ॥ ४ ॥
नगमनिमयी सिखर सुचि सोहै। चकित नैन लीला-सुख जोहै ॥ ५ ॥
सोहै जोहै हरिहिय मोहै। को है अब याको सर को है ॥ ६ ॥
निर्झर-निचय अचय रस सरसै। गोबरधन आनँदरस बरसै ॥ ७ ॥
द्रुम-प्रकार-रचना क्यौं कहियै। चहत चेतना जड़ ह्वै रहियै ॥ ८ ॥
केलि थकी अति भली अनूठी। निपट इकौंसी प्रेम अँगूठी ॥ ९ ॥
विविधि समय सुख साँज भरी हैं। गिरिधर-हित गिरिराज भरी हैं ॥१०॥
जियँ रहै मोहन - मन हाथ। हरि कर धरैं न्याय गिरिनाथ ॥११॥
प्रेमसिंहासन परम उतंग। व्रज-जुवराज करत जहँ रंग ॥१२॥
विविधि अपूरव केलि-रससमसे। लसैं स्याम अभिराम नित बसे ॥१३॥
रूप भूप वैभव जगमग अति। चँवर सिंगार-सार बरही-तति ॥१४॥
बरन बरन विहग रँग-भोए। वचन-रचन-सुख-स्वाद-समोए ॥१५॥
पुहुप - वृस्टि वाटिका सुहाई। विटप बेलि अभिलाषनि छाई ॥१६॥
निज पद-बिहरन परस-प्रसाद। लहत सदा गिरिराज सवाद ॥१७॥
इहि प्रसाद हरिदास-निकट बर। धनि धनि गिरिवर धनि गिरिवरधर ॥

[२] जास=जिसका। [४] बर=वरदान। गानौं=गाऊँ। [५] जोहै=देखता है। [६] को है=कौन है। सर=समानता। को=के लिए। [७] निचय=समूह। अचय=पंक्ति। [९] इकौंसी=एकांत। [१४] बरही=मोर। तति=पंक्ति।

गिरि को हृदय मृदुल अति देखौ। पघिलति सिल पद-परस विसेखौ ॥१९॥
कठिन बात गिरिप्रेम-नेम की। मूरति ब्रजजन-कुसल-छेम की ॥२०॥
दान-केलि-रस - भाजन हियौ। भानुकुँअरि-हित मारग कियौ ॥२१॥
दानिराय को अति रसदायक। गोरस है सो रस गिरिनायक ॥२२॥
प्रिय सख-सखी-समाजहि साजै। सर्बोपरि गिरिराज बिराजै ॥२३॥
निरवधि रस को पारस पावै। गिरि की गरिमा गनत न आवै ॥२४॥
दल फल जल हरि परिकर पोषै। सब रितु सुखनि साजि परितोषै ॥२५॥
कंदर मंदिर [अति] रुचि राखै। रसिक-पुरंदर हित अभिलाखै ॥२६॥
दीपजाल मनिमाल जगावै। नेहप्रकास - दसाहिं दिखावै ॥२७॥
हरिराधा-हित हरष-भरयौ है। केलि-कलानि सकेलि करयौ है ॥२८॥
हरि को हितू न ऐसो दूजौ। यातैं या गिरि के पद पूजौ ॥२९॥
पूजै याहि मनोरथ पूजै। गिरिबर चरन-दृगनि कछु छूजै ॥३०॥
गोपकुमारनि को अति प्यारो। गायनि देत चाय सौं चारो ॥३१॥
तटी-भूमि गोधन की माला। सिखर खरौ ब्रजपति को लाला ॥३२॥
सुकृत-पुंज-फल गिरि ही पायौ। दीसत यौं निज सीस चढ़ायौ ॥३३॥
अति उन्नत गिरि-भाग-निकाई। गिरिधर वेनु बजाय दिखाई ॥३४॥
मुरली - टेर व्यापि गिरि रहै। धुनि सुनि सरस रूप-सुख लहै ॥३५॥
द्रवीभूत गुन प्रगटै जबहीं। जडता होति सहायक तबहीं ॥३६॥
गिरिबर - प्रेम गिरिधरै जानैं। गिरा बखानौं निज अनुमानैं ॥३७॥
महालील गोपाल गोपसुत। गोधन बसत ग्वार-गोधन-जुत ॥३८॥
गिरि को गुपत मतो को पावै। हरि-राधादिन हृदय दुरावै ॥३९॥
पुजवत साध सबै विधि साधै। हित अराधि रिझवै हरि-राधै ॥४०॥
सेवारीति - महंत महामुनि। गिरि-महिमा कवि कौन सकै गुनि ॥४१॥
गिरा-बेलि गिरिगाथा फल है। परम मधुर रस भरयौ अमल है ॥४२॥
सीस धराधर - ईसहिं नाऊँ। जुगल - केलि-चिंतामनि पाऊँ ॥४३॥

[२४] पारस=उत्तम पदार्थ। [२६] कदर=कदरा। [३०] पूजै=पूजने से। पूजै=पूर्ण होती है। [३८] महालील=महर्लील, महालीला करनेवाले। गोधन=गोवर्धन। गोधन=गायों का झुंड। [४३] धराधर=पवत।

गिरि की सरनहि गिरिहौँ नितहीँ। होत फिरौँ न्यौछावर इतहीँ ॥४४॥
गिरि को मोँहि भरोसो भारी। ढिग गिरि रहैँ ढरैँ गिरिधारी ॥४५॥
अति लघु मति गिरि गरिमा महा। रहि न सकौँ अरु बरनौँ कहा ॥४६॥
गिरि कैं गरव गनत नहिँ काहू। गिरिबरधर-पन - पैज-निबाहू ॥४७॥
गिरि की कृपा गिरिधरैँ परसौँ। गिरि-गुन गनौँ सुनौँ गिरि दरसौँ ॥४८॥
आस बास या गिरि मैँ रहौं। दृग गिरिबरधर सुदरस लहौं ॥४९॥
गोबरधन मंगल को आलै। ब्रजबासिन को हित नित पालै ॥५०॥
ब्रजधर - मंडन सदा सहायक। गिरि-महिमा बरनी ब्रजनायक ॥५१॥
गिरिवर धरि गिरिबरधर सोहैँ। ब्रजलीला लखि ब्रजजन मोहैँ ॥५२॥
गिरि को हित गिरिबरधर करै। गिरिधर-हित गिरिबर बिस्तरै ॥५३॥
गिरा मौन मैँ गिरिधर गहौं। गिरि की कृपा गिरिधरै लहौँ ॥५४॥

दोहा

श्रीगोवरधन नाम गुन, सो रस ताको भाग।
महामधुर रसरासि कौँ, पायौ पूरन पाग ॥५५॥
सुख-समाज गिरिराज को, रह्यौ दृगनि दरसाय।
मन तन रस भीजे लसौ, आनँदघन बरसाय ॥५६॥

---

# पदावली

भैरव ] ( १ ) [ मूलताल

मंगलनिधि ब्रजराजकिसोर, मंगल ब्रज मैं चारयौं ओर ।
मंगल घर अरु बाहिर मंगल सुख निरखत मंगल निसि भोर ।
मंगल अरसाने दृग राजत अधर मंगल रुचि रच्यौ तँमोर ।
आनँदघन सबही विधि मंगल स्रवननि मंगल मुरली-घोर ॥

भैरव ] ( २ ) [ चौताला

अब मेरो स्वारथ हू परमारथ तिहारे है हो हरि हाथ ।
तुमही कौं तुमतैं जाँचत हौं देहु दया करि नाथ सब सुख साथ ।
गाय गाय ज्यौं त्यौं जीवत हौं रावरे बिसद बिरुद गुन-गाथ ।
प्रान-पपीहन के आनँदघन मीन-दीन-पन पाथ ॥

तथा ] ( ३ )

अपार गुनग्राम हौ कहा गाऊँ ।
तीरहि गएँ थकित मतिगति होति, तुमलौं कहौ धौं हौं क्यौं करि आऊँ ।
अमित चरित की तरल तरंगनि बिसमय बूडि न टिक ठहराऊँ ।
है उपाव आनँदघन मो हित बोहित सुदृढ़ कृपा जौ पाऊँ ॥

भैरव ] ( ४ ) [ इकताल

गोपाल तुम्हरेई गुन गाऊँ ।
करहु निरंतर कृपा कृपानिधि बिनती करि सिर नाऊँ ।
टरत न मोहन मूरति हिय तैं देखि देखि सुख पाऊँ ।
आनँदघन हौ बरसौ सरसौ प्रान-पपीहा ज्याऊँ ॥

भैरव ] ( ५ ) [ चलती इकताल

तुम्हारी सौँ मोहि तुम बिना कछू न भावै ।
सोचनहीं निसि तारे गनति हौं ए सपनौहूँ न आवै ।

२-दीन०-दीपन ( सतना ) । ४-तुम्हरेई-तेरेई (सतना) । बरसौ०-बरसि सरैयै ( वही ) । ज्याऊँ-जिवाऊँ ( लंदन ) ।

[ १ ] तँमोर=तांबूल । घोर=ध्वनि । [ २ ] पाथ=जल ।

हियरे बीच रहौ न लहौं गति कोऊ कहा जनावै ।
प्रान - पपीहनि आनँदघन दैया कौन जिवावै ॥

तथा ] ( ६ )

अनु रे मेरी प्रीति लगी हो ।
कल न परति है घरि पल छिन विन देखेँ प्यारे ।
कठिन कठिन बीतत दिन गिनत रैनि तारे ।
कव ह्वैहौ संमुख मनमोहन उजियारे ।
कहा कहियै पिय तुमसौँ बसत हिय मँझारे ।
आनँदघन चातक - जन क्यौँऽब यौँ बिसारे ॥

भैरव ] ( ७ ) [ चौताला

मुरलिया तिहारो आछी ताननि रचना करै ।
बाँके बाँके भेदनि अँजाइ मन हरै, को धीरज धरै ।
सुखविलास देख्यौई भावै बहुभाँति अभिलाष भरै ।
प्रान-पपीहनि हित आनँदघन लाएँइ रहति झरै ॥

बिभास ] ( ८ ) [ चौताला

अब यह पारी परनि लागी हो, लाल किनि जानि जान देहु घर अपनै ।
तुम्हहिं कहा सोच धुर को यहै ढंग मौँहि परै जिय कपनै ।
आनँदघन ढरैं न भरन जो तौ देई देवा जपनै पुजापे थपनै ॥

तथा ] ( ९ )

जागौ जागौ हो निसि के मतवारे,
भोर भयौ लागे बोलन सुक - सारौ है चहचारौ ।
गुरुजन-सोच नहीँ तनकौ जिय कौन सुभाव तिहारौ ।

६–अनु–आनु (मतना) । हो–है ( वही ) । क्यौँ०–क्यौँ बथ्यौं ( वही ) ।
९–चहचारौ–चहचारे ( मतना ) । मोहि०–मो जिय है ( वही ) ।

[८] धुर को=अधिक । भरम=भेद । देई=देवी । पुजापे=पूजा की सामग्री ।
[ ९ ] सारौ=सारिका, मैना । चहचारौ=चहल-पहल । भरम=भेद ।

ब्रज के लोग सहज ही चवाई मोहि यहै डर भारौ ।
आनँदघन तुम छाय रहे रुचि, काहे कौं भरम उघारौ ॥

बिभास ] ( १० ) [ इकताला

रही निसि पाछिली घरी चारि ।
सुरत-रँगमगे जगे पगे रस लगे भरन अँकवारि ।
निपट अटपटी चाह-चटपटो नाहिन सकत सम्हारि ।
आनँदघन अभिलापनि छाए बातैं कहत उघारि ॥

रामकली ] ( ११ ) [ झपताल

मदनगुपाल की बाँसुरी बाजै ।
राग अनुराग-सागर तरंगित कियौ मधुर रसकंद ब्रजचंद-मुख राजै ।
मानमोचन महा रोचक रसाल धुनि मादक मनोज उनमाद उपराजै ।
सुनि रहि सकै गहि सकै धीर कौन तिय बिबस नहिँ
होइ तजि गुरु-लोक-लाजै ।
प्रान-चातकनि के तोपपन तोप-हित जीवन-अधार आनँदघन गाजै ॥

रामकली ] ( १२ ) [ चौताला

को पावै पीर हमारे मन की ।
स्यामसुंदर तितहीँ नितहीँ बसौ गति कहा दीन दृगन की ।
निपटहीँ निपट निठुरता सीखे बलिहारी या पन की ।
प्रान-पपीहनि कैं लगियै रहै आसा आनँदघन की ॥

बिभास ] ( १३ ) [ चंपकताल

कैसैँ धीरज रहै हाथ हमैँ मुरली-धुनि बौरावै हो ।
काननि पूरि महामादक रस प्यावै मनहिं घुमावै हो ।
ताननि बान चलावै भावै बैरिनि मारि जिवावै हो ।
आनँदघन प्यासनि बरसावै बरहै उघरि भिजावै हो ॥

१०—पगे०—परसपर ( सतना )। अँकवारि—इकवारि (लदन)।

[ ११ ] कंद=मूल। [ १२ ] पावै=समझे। [ १३ ] घुमावै=चक्कर मेँ डालती है।

एमनि ] ( १४ ) [ मूलताल

मेरी आली री मौँहि सुनत बँसुरिया
सुधि न रहै तन की तनकौ तेरी सौँ ।
चकित होति मुख जोति जगमगत मनु तौ रहत जाइ बन उन पै
घर मैँ परी रहति गुरुजन-घेराघेरी सौँ ।
कैसेँ करियै भरियै कौ लौँ कुल की कानि जँजर जेरी सौँ ।
आनँदघन रसपियन जियन कौँ प्रान-पपीहा तरफरात है उर-झेरी सौँ ॥

टोड़ी ] ( १५ ) [ मूलताल

रैनि उनींदे नैन बिराजैँ ।
सिथिल भए रस भोइ रसमसे निरखि कोकनद लाजैँ ।
झपकि परतिं पलकैँ आरस-बस बस कै खुलति खिलति मो काजैँ ।
प्रान - पपीहनि हित आनँदघन उनए अति सुख साजैँ ॥

रामकली ] ( १६ ) [ चौताला

बरजि री बरजि दै अनोखे छैल कौँ मेरे द्वार मुरली न आनि बजावै ।
हौं सुनि सिथिल इत घर मैँ उत बाहिर सब लोग चवाव चलावै ।
जिय की हिलग जीव जो जानै तौ इन बातनि कहि कहा पावै ।
चातुर है आतुर आनँदघन छाइ पराए प्रान - पपीहा तावै ॥

केदारो ] ( १७ ) [ एकताल

रासमंडल मैँ नाचत दोऊ तकट धिकट धिधिकट
धिलांग थेई थेई ततथेई ।
होड़ाहोड़ी भेद भँजावत तत धुक धुक कत कथुंगातक
थुंगाधिधि लकट थेई ।

१४–जँजर–जेजर (वृंदा०) । रस०–रसपान करन (मतना) । १६–इत–होत (मतना, वृंदा० ) । चवाव–चवाइ (लंदन) ।

[ १४ ] जँजर०=( जर्जर ) पुरानी, शक्तिहीन । जेरी=रस्सी । उरझेरी=हृदय की व्याकुलता । [ १६ ] छाइ०=अन्यत्र छाकर । तावै=संतप्त करता है । [ १७ ] तकटधि०=बोल हैं ।

हाव भाव लावन्य कटाछनि प्यारी पियहि परम सुख देई।
आनँदघन रस रंग पपीहा रीझ रीझ आँकौ भरि लेई॥

मलार ] ( १८ ) [ इकताल

तान-सुर तार सौं जमाई है मोहन मुरली मैं मलार।
प्यारी के गावत अद्भुत रंग उपजत भेदनि तरंग बाढ़त
अंग अंग अनंग-सुख-समुद्र अपार।
दृग-विलास सुख-बिकास भौंहनि मधुर हास भास
पाननि रंजित अधर दसन बिथुरे बार सिंगार-सार।
आनँदघन रस आसार भीजत रीझत उदार
आपुस मैं होत मालती-माल मरकत-हार॥

कल्यान सुद्ध ] ( १९ ) [ मूलताल

पहिरी चुनि चौंपनि सौं सौंधें सँवारी सारी सूही।
भाग सुहाग अनुराग रंग की ओप बढी जु कछू ही।
गोरे बदन पर अलक झलक आछी उर बर माला जाही जूही।
आनँदघन पिय कैं रस भीजी रीझनि भरत भटू-ही॥

हमीर ] ( २० ) [ मूलताल

व्रजमोहन की प्यारी तेरो भाग बडो।
मुरली मैं तेरे गुन गावत जाकी धुनि मोहे जंगम जड़ो।
तेरे लाड़ की कहा कहियै जाहि लाडत लालन अलकलड़ौ।
आनँदघन पै तो हित चातक सौतिन कैं यह साल गड़ो॥

१८—जमाई—वजाई ( सतना ), रचाई ( वृंदा० )। मैं—ने ( लंदन )। २०—लालन—लाड्न ( सतना, वृंदा० )। यह—हियैं ( वहीं )।

आँकौ=गोद, अँकवार। [ १८ ] तार=ऊँचे स्वर में। भास=भासित होता है। मालती अर्थात् राधा। मरकत=पन्ना अर्थात् श्रीकृष्ण। [ १९ ] सूही=लाल। ही=थी। जाही=जाती, चमेली। जूही=यूथिका। ही=हृदय। [ २० ] अलकलड़ौ=दुलारा।

भैरो ] ( २१ ) [ एकताला चलतौ

आए जु आए भोर, भलैं ही ।
रसिक रँगीले छबीले मया करि सब निसि जागे
दृग अनुरागे पागे - रंग - तँबोर ।
बैठौ बलि हौं बिजन डुलावत स्रमित भए नए कुसल किसोर ।
आनँदघन रस बरसे कित हूँ छाए हौ इहि ओर ॥

कर्नाटकी कनरी ख्याल ] ( २२ ) [ सूलताल

अब मेरी तुमसौं पुकार है हो,
ब्रजमोहन प्रान - अधार पुकार है हो ।
कान खोलि किनि सुनियै हा हा सुंदर सुखद सुजान उदार ।
दरस दुखारे नैन बिचारे तरसत बरसत साँझ सवार ।
दीन पपीहन के आनँदघन आनि लीजियै बेगि सम्हार ॥

सोरठि ] ( २३ ) [ इकताला

राज म्हानै औलू आवै ।
ऊभी ऊभी थारी बाट उडीकाँ थाँ विन बिरहा अधिक सतावै ।
म्हाँसी थाँके घड़ीँ टहलनी भँवर कमल - फुल-बास लुभावै ।
प्रान - पपीहाँ रा आनँदघन थे निरमोही क्यूँ न बसावै ॥

परज ] ( २४ ) [ इकताला

वैरनि म्हाँरी वाँसली हे वीरा घड़ाँ दिन पाड़ै छै ।
भला घराँ रा माँनसाँ नै काँनाँ लागि विगाड़ै छै ।

२१–कुसल–जुगुल ( सतना ) । २३–औलू–औल ( वृंदा० ) । फुल-री ( सतना, वृंदा० ) । क्यूँ–स्यौं ( सतना ) ।

[२१] तँबोर=तांबूल । बिजन=(व्यजन) पंखा । [२३] राज=प्रिय । औलू=विरह की स्मृति । ऊभी०=खड़ी खड़ी । उडीकाँ=प्रतीक्षा करती हूँ । थाँ०=आपके बिना । म्हाँसी०=मेरे ऐसी आपके बहुत सी सेविकाएँ हैं । क्यूँ०=किसी प्रकार वश नहीं चलता । [ २४ ] दिन०=दिन पारती है, बुरे दिन कर देती है । माँनसाँ=मनुष्यों को ।

काँई करॉ न क्यौं बस चालै घर वेढ्यॉ नै ताडै छै ।
केड़े पड़ी रहै आनँदघन छाँनी बात उघाड़ै छै ॥

अड़ाना ] ( २५ ) [ मूलताल

कहूँ नैन मन कहूँ मैन-रस-वसहि जू परे जू कान पियारे ;
अनमिलता लै मिलौ सुमिल से ये रँग ढँग नित नित जु तिहारे ।
मोहमढ़ो बतियान गढ़त हौ सुघर साँच कै साँचैं ढारे ।
आनँदघन अचरज-झर लावौ उनएहूँ पै निपट उघारे ॥

ललित ] ( २६ ) [ मूलताल

सब जग कान कान ही दीसै अब मेरी स्याम-रँग-रँगी दीठि ।
रूप-उज्यारो सनमुख डोलै लाज दै रही पीठि ।
कैसो घूँघट कहति कौन सौं करौं क्योंऽब सुनि सुघर बसीठि ।
उघरि परी आनँदघन घमँडनि ऊतर दाजै नाठि ॥

केदारो ] ( २७ ) [ मूलताल

लालन लीजै जु फिरि लीजै वहै तान केदारे की मुरली मैं हाहा ।
ललिता लेति बीन मैं चौंपनि हौं हूँ कछु मुख लै दिखराऊँ
कौन सरबरै आहा ।
या करि यौं गुन गाइ लेत हौं छकनि छबीली धुनि को लाहा ।
रीझ लाज आनँदघन घमँडनि कियौ रास तें रस-चौमासो
लियौ हियौ भरि नाहा ॥

विहागरो ] ( २८ ) [ झपताल

आज प्यारी पिय के मिलन की राति है ।
खुलि खिलि सुभ सरस समय संजोगिनी रंग भरि अग न समाति है ।

२७–या करि–पाकरि ( वृंदा० ), थाकरि ( लदन ) । २८–खुलि–कली (वृंदा०) । सरस–सरद ( सतना, वृंदा० ) । अंग न–अनंग ( वृंदा० ) ।

काँई=क्या । वेढ्याँनै=घिरे हुए को । केड़े०=पीछे पड़ी रहती है । छानी०=ढकी बात प्रकट कर देती है । [ २५ ] मैन=मदन, काम । कान=कान्ह, कृष्ण । झर=वृष्टि । उनए०=छाए रहने पर भी अत्यंत उद्घाटित । [ २६ ] सुघर=चतुर । बसीठि=दूती । नीठि=कठिनाई से । [२७] सरबरै=उपमा ।

बहु विधि बिलास रस रास - सुख स्रम - पगे - जगमगे
जुगल बर संगम हितात्ति है।
आनँदघन घमँड केलि-संपति रमँड प्रीति रसमसनि सरसाति है॥

रामकली ] (२९) [ मूलताल

रास करि करि सब घर आईं।
भाईं साँवरे प्रीतम लाड़ लड़ाईं, अनेक भाँति अभिलाष पुजाईं।
मनहीं मन मैं करति बधाईं, लीला ललित जहाँ की तहाँ पाईं।
कौन सकै कहि भाग बड़ाईं, सुक सनकादिक बेदनि गाईं।
अतुल प्रेम को रास रचाईं, त्रिभुवन मैं कीरति अधिकाईं।
रसिक-मुकुटमनि सीस चढ़ाईं, आनँदघन रसरंगनि छाईं॥

रामकली ] (३०) [ चंपक

हौं झूठो तुम साँचे अहो हरि मोहूँ करौ किनि साँचौ।
तिहारी सुदृस्टि सदा चाहत हौं जौ न पड़ै भ्रम खाँचौ।
जग जजार असार लोभ लगि नाचि थक्यौ बहु नाचौ।
अब आनँदघन सुरस सींचियै लगै नहीं दुःख - आँचौ॥

गंधार ] (३१)

आसा तुम्हैं जौ लागि रहै।
कृपापियूष-पोष सौं तोषित अति लहलहनि लहै।
हौ जिहि तुम अवलंब कलपतरु सौभग-बेलि बहै।
चढ़ि गुन बिटपनि लवढ़ि बढ़ै नित कितहूँ सिथिल न है।
मन - थाँवरे बिराजौ थिर ह्वै तिहिं रस रासि यहै।
फूलै फलै निरंतर माधव सोभा कौन कहै।
बिसद बिसाल बितान आन तैं सिमिटनि फैलि गहै।
झूमि झूमि झालरैं छबीली सीतल सौरभ हैं।
चरन-मूल अनुकूल रोपियै या विधि चित्त चहै।
निहचैं वारि दीजियैं चहुँ दिस चिंता-झर न दहै।

[२८] स्रम=स्वेद। हितात्ति०=प्रेम करती है। रसमसनि=लगन, सरसता।
[३०] खाँचौ=रेखा, बाधा। [३१] बितान=चँदोवा। आन=टेक।

भलैँ सखी तू ताहि पत्याई जाको हित जित तितई ।
आनँदघन त्यौँ दीठि बिचारी भरि भरि आँखिन रितई ॥

ऐमनि ] ( ६०७ ) [ इकताला

व्रजमोहन जू निपट बिसारी प्रीति किधौँ काढत हौ बैर ।
उर तैँ निकसि जाहु कै आवौ कहा लगाइ रहे आँसेर ।
बानक नहीँ छाँह छ्वैबे कौ घर घर माँचि रह्यौ है घैर ।
सुनि सुनि हियो सिहात साँवरे चित चढि गयौ मोह कैँ मैर ॥

सारंग ] ( ६०८ ) [ इकताला

व्रजरानी पठई सँवारि बहुत विधि अपने लड़ैते लला कौँ छाक ।
भूखभरयौ चढ़ि रूख चौँप सौँ लागि रह्यौ मधुमंगल ताक ।
लै आई छकिहारी चाइनि वदन देखि टरी दृगनि थाक ।
आनँदघन व्रजजीवन जैँवत हिलिमिलि ग्वार तोरि पतानि-ढाक ॥

काफी ] ( ६०९ ) [ मूलताल

सब गोकुल-गैल-गरधारैँ होरी माँचि रही ।
व्रजमोहन मातो डोलै, अब बचिहै दुरि कहि को लै ।
घरघर तब ताक लगावै, फिरि ऐसो औसर पावैँ ।
साँवल छवि सहज ठगौरी, मन ढरकि लगावै ढोरी ।
छलछंद सुघातनि ठानै, हथचलई कौन बखानै ।
या बगर झमेल मचावै, अठपहरा ऊधम भावै ।
मोसौँ मन ही मन बीध्यौ, फागुन मिस गौँ गहि गीध्यौ ।
कैसैँ कै वासौँ बचियै, यह फागु मची सो मचियै ।
वहि अति ही आतुर पाऊँ, अपनो सो लै ठहराऊँ ।
मन मेरोऊ रिझवारै, चपरैँ पै को निरवारै ।
कौ लौँ गहि याकौँ रोकौँ, सुनि सजनी बूझति तोकौँ ।
मन नैन बस्यौ वह जैसैँ, हा हा कहि तू हौ तैसैँ ।
वह सबको हियो घुमावै, रीझनि सौँ भीजि भिजावै ।

[ ६०८ ] छाक=कलेवा । मधु०=एक सखा । छकिहारी=छाक ले जानेवाली । ढाक=पलाश ।

अंतर बाहिर खुलि खेलै, भोवै भरि नेह फुलेलै।
यासौं कहि क्यौं नहिं रचियै, लाजहि लै कौ लौं सचियै।
होरी को लाहौ लैहौं, फगुवा लै गुलचा दैहौं।
आनँदघन भले भिजैहौं, रीझनि भरि भेंटि खिजैहौं॥

टोड़ी ] ( ६१० ) [ चौताल

जब जब निकसत मोहन द्वार, मेरैं लै आवत पहुँचाइ देत नैन।
वगर बुहारथौई करत डीठि-कर कहे न परत ये चौंप चाव चैन।
दूरथौ तैं समीप को सुख लेत फिरि क्यौं अलग ह्वै लगत मोहि दुखदैन।
इकटक चितवत बितवत रितवत उघरि घमँडि आनँदघन रसलैन॥

देवगिरी ] ( ६११ ) [ मूलताल

वनवारी के सँगवा फिरिहौं, गुरजन-डरनि कहा घर घिरिहौं।
व्रजमोहन सौं सनमुख ह्वै ह्वै भावभरी भटभेरनि भिरिहौं।
अब तौ ऐसियै जिय आई प्रीतम के पन तैं क्यौं किरिहौं।
आनँदघन पिय की औसेरनि कौ लौं इन अँसुवन झर झिरिहौं॥

राग बिभास ] ( ६१२ ) [ इकताला

खेलि कितहूँ आए हौ हरि होरी सी मनमानि ये नई।
निसि की जगनि गुलाल - भरे दृग खरकनि मोहिं भई।
सौंधो रच्यौ भई नकवानी तुम भिजए हौं सूखि गई।
नखछत खुले छवीली छतियाँ मो हिय हाय हई।
फगुवा ताहि मोहिं चकचौढ़ौ यह रसरीति ठई।
आनँदघन इत कित झूमत हौ सरकौ नैक दई॥

रामकली ] ( ६१३ ) [ चरचरी

कहा मेरे गौंहन लागे हौ देत नहीं छिन चैन।
तुम अति आतुर डोलत हौ इत मैन महा दुखदैन।
न्यौंज लगी यह लाज निगोड़ी देखन कौं तरसत हैं नैन।
आनँदघन अब उघरि नचौंगी और उपाव बनै न॥

[ ६११ ] किरिहौं=विमुख होऊँगी। [ ६१२ ] चकचौढ़ौ=चकचौंध। सरकौ=हटो, दूर होओ।

केदारो ] ( ६१४ ) [ चंपक

संग लगाएँई डोलै, मुरली के जो रति ।
कहा करैं वपुरीं व्रज-अवला गरव-गाँठि गहि खोलै ।
धुनि सुनि औरै होति थिर चर गति भोरि विचारिनि की मति कोलै ।
आनँदघन हूँ रीझनि भिजए क्यौं न वड़े वोल वोलै ॥

रामकली ] ( ६१५ ) [ चौताला आड़

अव लै राखियै व्रज माहिं ।
स्यामसुंदर सुंदर सुहृद सुनि वलि विलम करियै नाहिं ।
वेलि ता द्रुम वे सरोवर निरखि नैन सिराहिं ।
गोपी गोप खरिक गोधन देखि सव दुख जाहिं ।
दूध दधि माखन सुगोरस पोप प्रान अघाहिं ।
बहुत दिन के दूवरे ये कहाँ लौं विललाहिं ।
चैन ही की चुहल चहुँ घाँ रावरे गुन गाहिं ।
मोदघन बरसत सदाई इत अधिक अकुलहिं ॥

सारंग ] ( ६१६ ) [ इकताला

जव सुधि आवत जमुना - तीर ।
चलति सलति काती लौं छाती दुसह दुहेली पीर ।
राधा-विरह - वेदना - व्याकुल जितहिं कूकतो जाय ।
तेई तहाँ मिलाय ताहि तव करते हाय सहाय ।
गायनि जल देते सुख लेते मुरली मधुर वजाय ।
कहियै कहा अधम गति ऊधौ परे कहाँ सव आय ।
कव धौं फिरि ह्वैहै वैसो दिन चित चूरत है चाय ।
बिप सो लगत राजसुख इत को हित आनंदघन छाय ॥

पंचम ] ( ६१७ ) [ झपताल

गोपी गुपाल मिलि खेलत सरस फागु गोकुल
सुगाँव ग्वैंड़े गरधारें निकसि ।

[ ६१४ ] कोलै=काढ़ लेती है । [ ६१५ ] मोद०=आनंदघन ।

कछु कहि न परति अति उमँग मन दृगनि की चोंपनि
चुहल जु अनुपम रूप ब्रज रह्यौ लसि ।
एक मोहनहि अगनित तरुनि तकति प्रथमहि डीठि
अँकवारि मैं भरति कसि ।
छैल खिलवार दच्छिन सुलच्छन भर्यौ सबनि त्यौं
सनमुख होत हाँसनि हुलसि ।
बहुरि झुरमट मचनि रचनि चाँचरनि को चलनि
चौंकनि झमकि झिझकनि परसि ।
खेल के रंग नित रंग-बढ़वार अति कोटिक मनोज-रति-
ओज दुरि दबत खसि ।
कचनि की फैल डहडहे बदन रँगमगे बहुत निसि बीच
प्रगटत निकरि सरद-ससि ।
जोति की जगनि जगमगनि जानत नैन गौर साँवल
ओप संगम पर्यौ दरसि ।
धूँधरि गुलाल की निपट चढ़ि बढ़ि गई रसनि रँगरेल
फैली चहूँ दिसनि घसि ।
अंग परिमलनि मिलि बिबिध साँधे ढरकि पवन को
गवन उरझत जिहिं सुबास बसि ।
गारि गावैं कुल कला-कौतुकनि ढोल की ढनक डफ-
गरज स्रवननि सरसि ।
पिचकरनि छुटनि बहुरंग रस की लुटनि पुहुप-गेंदुक
डटनि चुटनि लै दाव हँसि ।
औसर अनूप को रूप कहत न बनै अद्भुत विनोद बानी
थकित गुननि गसि ।
रीझ भीजे रहत सदाय सुख लहत लाल ललना ललित
आनँदघन बरसि ॥

राग बिलावल ] ( ६१८ ) [ कपोतताल

दिनदेव दिवा-कर दिवाकर दीनदयाल ।
परमधाम पुन्योपेत पुनीत परिपूरन प्रताप तूरन चूरन-भ्रम-तम-जाल ।

बंदनीय बिभु बिग्यान - प्रकासक बिकासक सुहृद हृदय
विमल कमल - माल।
आनँदघन उर-उदयाचल मैं अब उपजैयै हरि अनुराग अमोल लाल ॥

भैरो ] (६१९) [ झपताल

हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण हा हा ।
दीजियै मोहि निज दरस को लाहा ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण कैसैं ।
मुकट बनमाल मुरली धरे जैसैं ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण आछैं ।
राधिका सनमुखे छैल तन काछैं ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण प्यारे ।
सुघर सुंदर सरस रूप - उजियारे ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हरौ हिय - पीरै ।
धीर गति बिन लखें क्यौं धरौं धीरै ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण आवौ ।
मधुर मूरति दिखै आँखिन सिरावौ ।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण क्यौं जू ।
आस लाग्यौ जियौं ताकि तुम त्यौं जू ।
हा कृष्ण हा कृष्ण व्याकुल महा हौं ।
जानमनि रावरे बरनौं कहा हौं ।
हा कृष्ण हा कृष्ण कोमल हियो है ।
दीन पै ऐसा कठिन क्यौं कियो है ।
हा कृष्ण हा कृष्ण सुनियै पुकारै ।
जीवन - अधार हौ लागौ गुहारै ।
हा कृष्ण हा कृष्ण विरहा सतावै ।
दरस - रस बरसियै महा तन तावै ।
हा कृष्ण हा कृष्ण सकल सुखस्वामी ।

६१८—दिवाकर—दिव्य रूप ( सतना ) । विमल—कमला ( वही ) ।

नाम की लाज है कृपानिधि नामी।
हा कृष्ण हा कृष्ण आसा तिहारी।
गिरिधर सुहृद सुखद सुंदर बिहारी।
हा कृष्ण हा कृष्ण हा कृष्ण गाऊँ।
आनँदघन प्रान - चातक जिवाऊँ॥

हमीर ] ( ६२० ) [ चंपक

कहियै कहा हरि हिय की आरति जु कछू बढ़ी राधे ताकि तोहि।
रूपनवेली निहारि लेहि नैक जिन अँखियनि आई वनहि जोहि।
जब मिलिहै तब करिहै कहा धौं कबहूँ वह घरी मिलिहै मोहि।
आनँदघन अभिलाष सजल दृग हा हा कहि पठई टोहि॥

विभास ] ( ६२१ ) [ इकताला

परख्यौ करत मुहर लौं मिहरियनि खोटौ खरौ महर को कन्हैया।
ताहू मैं फिरि होरी मांची अब कैसैं बचियैगौ दैया।
चौचँद की चाचरँ मचावत आठ पहर को छैल खिलैया।
आनँदघनहि कहूँ जौ भिजवै बजै फागु मैं वीधि बधैया॥

गंधार ख्याल ] ( ६२२ ) [ मूलताल

व्रजमोहन प्यारे आइयै आइयै।
अजू तुम अजू तुम भले वने हौ और दिननि तैं
उजियारे छवि-मतवारे।
जावक-तिलक छुटी अलक उनींदे नैना घूम घुमारे,
आनँदघन घूम घुमारे॥

टोड़ी ] ( ६२३ ) [ चंपक

कहा मन मिलाएँ होत अनमिल सौं जाको सहज
चचल परयौ है सुभाइ।
दिन दस गौं लगि लाहौ लेत वपुरी अवलानि भुराइ।

६२१–मुहर–महर ( सतना )। वजै–वनै ( लंदन )।

[६२१] बजै० = फाग में मिलकर बधाई बजने लगे। खूब बदनामी हो।

करत फिरत बिसास बधुवनि के ब्रजमोहन कहूँ मोह्यौ न हाइ ।
कहूँ उघरि कहूँ घमँड आनँदघन रचत नए नए दाइ ॥

धनासिरी ] ( ६२४ ) [ इकताला

क्यौं नकवानी करत हौ अनमिलें होरी खेलौं ।
बेसम्हार कित करत मोहि इत उत भावती भरि भुजनि सकेलौं ।
रजनी-रँग-भीजे तुम आए हरद रंग मो अंगनि रेलौं ।
सौंहैं न होत गुलाल-भरे दृग खरकनि मो पुतरिन गहि मेलौं ।
नखछत-खुलनि पीर मनियत है अचरज झकझोरनि रस झेलौं ।
आनँदघन पिय नए खिलारी झूमि झूमि छल-बलनि झमेलौं ॥

रामकली ] ( ६२५ ) [ चरचरी

सलोने सोहन प्यारे ब्रजमोहन उज्यारे ।
स्याम नवल नेही रसिक अँखियन तारे ।
रैनि-जगे भले लगे नैन घुमारे रँगमगे डगमगे पधारे, छवि-मतवारे ।
जावक-तिलक बिथुरीं अलक सरस सँवारे ।
आनँदघन उनै उनै भाग उघारे ॥

आसावरी ] ( ६२६ ) [ मूलताल

साडा रा हाल न बुझदा है गुज्झी गल्लाँ कैनू आखि सुनावाँ ।
ब्रजमोहन दी वेपरवाहियाँ महरम किसे भी न पावाँ ।
दरद दिवानियाँ खरी निमानियाँ कोवाँ दिल परचावाँ ।
आनँदघन वेमिहराँ दी हाँसी असी वो रो रो झड लावाँ ॥

कनरी ] ( ६२७ ) [ मूलताल

मुरली बन मैं बाजै है ।
धुनि सुनि रह्यौ न परत घर ननदी को करै काजै है ।
थाकी गति मति चलै ठौर तैं धीरज भाजै है ।
आनँदघन मोहन-मुख लागी क्यौं नहि गाजै है ॥

( ६२८ )

गोपीनायक गोपीवल्लभ गोपीजीवन गोपीप्रान ।
गोपीकिंकर गोपीमोहन गोपीमंडन गोपीमान ।

गोपी-सरबस गोपी-मंगल गोपी-मंडल-केलि-निधान ।
गोपीनागर रति-सुख-सागर गोपी आनँदघन रसदान ॥

टोड़ी ] ( ६२९ ) [ चौताल

आगम रितुराज के रतिराज - रंग तेरे अंगनि झलक्यौ ।
रोमराजी पर अति छबि राजी हियरा हुलासनि ललक्यौ ।
मुख की ऊठ औरई कछु अंतर को रस बाहिर छलक्यौ ।
आनँदघन जीवनधनि सुनि राधे सौतिन को मद दलक्यौ ॥

भैरव ] ( ६३० ) [ यात्राताल

आए हौ जू आए हौ मेरे मन भाए हौ ।
स्याम उज्यारे अँखियनि तारे भागनि जागि जगाए हौ ।
या छबि पर न्यौछावरि छिन छिन प्राननि के धन पाए हौ ।
आनँदघन ब्रजमोहन प्यारे नखसिख रंगनि छाए हौ ॥

आसावरी ] ( ६३१ ) [ चौताल

चोंपनि घुरि बरसै महादानी नदराय ।
सरस बरस - गाँठ ब्रजमोहन की फूल्यौ अंग न समाय ।
सबकौं सब कछु भरि देत अघाय ।
मैया को उछाह कहा कहियै लला को सिँगारति लेति बलाय ।
हौंसनि हुलसि चौक चाँदनी रचि लै बैठारति बहु धन
वारति मंगल गीत गवाय ।
जोवौ कोरि बरीस असीसत द्विज वंदीजन बोलत विरुदाय ।
गोकुल परम कुलाहल की ध्वनि जित तित सुनियति
आनँदघन रह्यौ छाय ॥

ऐमनि ] ( ६३२ ) [ यात्राताल

साँवरे ब्रजमोहन मोही रह्यो न परत मोहन मूरति
देखे विन घरी पल हेली ।
कहा करौं कैसैं मन समझाऊँ व्याकुल जियरा धीर न
धरत लागियै रहति तवेली ।

[ ६२९ ] रतिराज=काम । रोम०=रोमावली । ऊठ=दीप्ति ।

सुधि बुधि वेनु बजाय हरी सब परी रहति घर परबस
कासौं कहौं यह दसा दुहेली ।
आनँदघन हँसि चितवति कौंधनि प्रानपपीहनि सीस
ठगोरी है मेली ॥

टोड़ी ] ( ६३३ ) [ इकताल

डोल की डुलनि मैं विराजै झुलनि हार-बारनि की मोतिन
सिंगार अपार ओप लसै गोरे साँवरे अंग ।
अतुल रूप-जोबन की तुलनि मैं झलकत नए नए रंग ।
सरस फाग खेलि खेलि मेलि सकल सुख रीझ भीजे रुचि-तरंग ।
जमुना-तीर कुसुमित बृंदावन नित नित ही आनँदघन
बरसत सखि-समाज लिये संग ॥

टोड़ी ] ( ६३४ ) [ चौताला

जा पै तुम अपने ढार ढरौ हौ कान्ह प्यारे
ताहि चाहौ सु करौ ।
रोकि रहत मन नैन गैल छैल छतियाँ आनि अरौ ।
सोवत जागन कछु न व्यौरि परै मोहन गुन लै सुभर भरौ ।
इतने पै आनँदघन पिय उनए उघरे नहि जानि परौ
पराए मरम हरौ ॥

केदारो ] ( ६३५ ) [ चौताला

बूँदैं थोरी थोरी थोरी बहुत नीकी लागैं ।
नवजोबन-मदमाते दंपति सरस परस-रस पागैं ।
गरबाहीँ दियैं झूलत फूलत मुक्ताभरन तिलौंनियाँ बागैं ।
आनँदघन अभिलाषनि घमँडे मधुर मधुर सुर रागैं ॥

सारंग ] ( ६३६ ) [ इकताला

जब तैं मन स्याम को धाम भयौ ।
लोकलाज-बस त्रास को सब ही सोच गयौ ।

[ ६३२ ] तबेली=तालाबेली, छटपटाहट । [ ६३५ ] तिलौंनियाँ=सुगंधित । बागैं=जामा ।

देखतहीँ व्रजमोहन - मूरति रंग - तरंग - रयौ ।
डीठि मिले घुरि मिल्यौ दूरि तेँ संगम - स्वाद लयौ ।
अब कछु कहि न परति गति याकी छिन छिन उमँग-छयौ ।
उनयौ रहत सरस आनँदघन नित ही चाव नयौ ॥

अलहिया बिलावल ] ( ६३७ ) [ इकताला

नित बिहार बृंदावन राधा-मोहन करत रहैँ ।
सहज रँगीले छैल छबीले हित - चित - लाह लहैँ ।
नित व्रज नित व्यवहार नित नए तन मन पननि बहैँ ।
नित ही हित झूमैँ आनँदघन जमुना - तीर गहैँ ॥

कनरी ] ( ६३८ ) [ मूल

साँवलिया मेरे मन को लागू नित इत आवै ।
चितवनि चौँप जनावै भावै बंसी - टेर सुनावै ।
रीझ-लाज-बरबस यह जियरा कल नहीँ पलकौ पावै ।
हित चित की झूमनि आनँदघन कौ लौँ कोउ दुरावै ॥

केदारो ] ( ६३९ ) [ मूल

फूली जोन्ह सुहाई मधुरितु की वनमाली बिहरत रास ।
मधुर मालती के सिँगार सजि पहिरि बिसद बस-बास ।
साँवल गोर अनूप रूप गुन मोहन गति भौँहन बिलास ।
आनँदघन मुरली-धुनि घमँडनि ताननि झर अनयास ॥

विभास ] ( ६४० ) [ चौताला

अचानक मूँदी री अँखियाँ औटपाई अछन
अछन पाछे ह्वै आय ।
हौँ जमुना के तीर इकौसेँ न्हाय वसन पलटाय सुखावति
केस कहाँ तेँ वैरी तकत हो दाय ।
जौ कोऊ कहूँ देखि पावतो तौ कहा करती हाय ।
आनँदघन अनवादनि उनयौई देखियै इन बातनि ज्यौं अनखाय ॥

६३६—घन-घर ( मतना ) । गति०—हास मोहन ( वहीं ) ।
[ ६३८ ] लागू = प्रेमी । [ ६३९ ] बस = सुवासित ।

ऐमनि ] (६४१) [ आडाताल

मोहन सौं नैना लागे चितवत रहत चकित इत
उतहीं निसिदिन इकटक टेक गही है।
इनकी पीर न पावै कोऊ अंजन-रजन एक वही है।
आनँदघन हित सरसत बरसत लोकलाज कुलकानि बही है॥

रामकली ] (६४२) [ मूलताल

इतनी माँगौं हौं हरि हाहा ज्यौं मन फिरै रावरे पाइनि।
छिन बिछोह जिनि होहु मोह बाढो अति गाढो विनती करत हौं चाइनि।
सुहृद स्याम नटनायक मोहन गोहन लेहु लगाय सुभाइनि।
आनँदघन हौ सुरस सरस करौ तच्यौ तलफ के ताइनि॥

कानरा ] (६४३) [ चौताल

रविकुल-मंडन खलखंडन राम प्रबल बलधाम प्रगट भए।
हित-चितकनि महा-मनबंछित को फल बिधना आजु दए।
जननी-जनक-सुकृत कहा बरनौं सुखनि परे दुख दूरि गयो।
अवधि पुरी आनँदघन उनयो सुरसमूह दुंदुभी बजावत हरषत
बरषत पुहप नए॥

सुधाग ] (६४४) [ चंपक

कौन के ज्यो पै कटाछ पैनाए।
काजर बिन ही करत है घाइल फिरि लै सान चढाए।
सूधे सहज हीं सालत ये इते पर बक बनाए।
जानति हौं आनदघन पिय त्यौं तानि तानि बरसाए॥

तथा ] (६४५)

यह मेह मोही पै बरसैहौ।
रसभीजी चितवनि चिनाइ चाहि चौंर-चटक मरसैहौ।
मन ऑखियनि गति कहा रहौ जब मोहन मुख दरसैहौ।
उबरि बुरौंगी आनँदघन मों कों लौं जिय तरसैहौ॥

६४३–चितकनि–चातकनि ( मतना )।

देवगिरी ] ( ६४६ ) [ मूलताल

कैसैं मिलन बनै गोपी को ।
रातिद्यौस सोचन ही मरियै क्यौं हूँ दुख न दबत या ही को ।
स्याम-रूप रीझीं ये अँखियाँ और कछू लागत नहिं नीको ।
चातक-रट लागी सुनि सजनी आनँदघन जीवन है जी को ॥

टोड़ी ] ( ६४७ ) [ मूलताल

वेगि लै आव री लालबिहारी प्रानपिया कौं ।
कलमलात उनके देखन कौं राखि लै बिकल जिया कौं ।
हितू जानि कै तोसौं कहति हौं चेरी मानि आधीन तिया कौं ।
आनँदघनहि मिले सियरो करि बिरहा-बरत हिया कौं ॥

तथा ] ( ६४८ )

आवीं ओ तू आवीं जान मैंडरी गलियाँ ।
ब्रजमोहन तैं डे दरस पियासियाँ पैंडरा उडीकाँ खलियाँ ॥

कानरो बागेसुरी ] ( ६४९ ) [ चंपक

अहो प्यारे हम सौं प्रीति करि करि अति चाड़नि
काहे कौं अंतर-पट राख्यौ ।
कपटनि की यह रीति सदा की कहूँ न साँच रस चाख्यौ ।
भँवर-भाव जित तित डोलत हौ छिन छिन नयो
सवाद अभिलाख्यो ।
आनँदघन कहूँ घमँड कहूँ उघर यह दुख परत न भाख्यौ ॥

गौरी ] ( ६५० ) [ चंपक

ललन न आए अबार भई ।
मो बिरहिनि की सुरति नवीनी कहूँ नई पहिचानि ठई ।
दिन चारक तैं निपट निठुर भए पहिली चिन्हारि बिसारि दई ।
अब ऐसी जिय आवति आनँदघन पिय सौं करिहौं उघरि खई ॥

[ ६४८ ] पैंडरा०=मार्ग में खड़ी प्रतीक्षा कर रही हूँ । [ ६४९ ] चाड़=उमंग । [ ६५० ] खई=झगड़ा ।

हिंडोल ] ( ६५१ ) [ चरचरी

आजु मोहि तुम्हैं वन्यौ खेल सरस बसंत को ।
भागनि फागुन के आगम मनभायौ औसर आयौ मिलि
कामिनि कामिनि-कंत को ।
गहिरे रंगनि भीजि भिजैहौं लैहौं सुख गुन-रूपवंत को ।
व्रजमोहन आनँदघन प्यारे वरसैगो रस परम तंत को ॥

बिभास ] ( ६५२ ) [ इकताला

राधा मोहन छैल छबीली बनक सों दोऊ मदमाते होरी के ।
फागुन ओट उघरि आए गुन-हित चोराचोरी के ।
सरस खिलार चौंप भरि खेलत रूप बैस जोरी के ।
आनँदघन वरसत रस-रंगनि झकझोरा-झोरी के ॥

रामकली ] ( ६५३ ) [ जानाताल

राधा-रंग-विलासी, कान्ह ।
गोकुलजीवन प्रान-छबीलो गिरि-गोवरधन-वासी ।
जमुना-तीर-विहारी मोहन कुंज-कुटीर-निवासी ।
आनँदघन व्रजमंडल-मंडन वट-संकेत-उपासी ॥

रामकली ] ( ६५४ ) [ चपकताल

कान्ह की बँसुरिया है उनमादी खेलति रहै बारहमासी फाग ।
व्रजमोहन याके रँग राचे नित ही नयो अनुराग ।
बस कै रस दै लै अधरासव मन मान्यौ फगुवा सुहाग ।
आनँदघन पिय भिजए रिझए धनि धनि याको भाग ॥

तथा ] ( ६५५ )

मुरली गुपाल की वन बाजै ।
आछीताननि सों रस भीजि रिझवति भिजवति लाजै ।
याकी धुनि सुनि सब सुधि बिसरै कौन करै गृहकाजै ।
आनँदघन पिय प्रेमपन-पगी याहि सबै कछु छाजै ।

[ ६५१ ] तंत=तत्त्व । [ ६५३ ] उपासी=उपासक ।

मोहन-अधर महा मादक रस पीवति क्यौं नहिं गाजै ।
याको भाग कहत नहिं आवै हरि-कर-कमलनि राजै ॥

राग बिहागरो ] ( ६५६ ) [ जात्राताल

घोष-नृपति नंदसदन बजति है बधाई ।
प्रगट्यौ कुलमंडन व्रजमोहन सुखदाई ।
गहगह सौं सुनियत धुनि लगति अति सुहाई ।
ढोल - ढनक झाँझ - झनक गोमुख सहनाई ।
नरनारी नाचति मिलि आनँद अधिकाई ।
बोलत हैं बंदीजन बिरुद की बड़ाई ।
हरद दही भीजि रहे फागु सी मचाई ।
दूध माखन गोरस की सरिता उमगाई ।
धर अंबर औरै कछु सोभा सरसाई ।
पवन परस प्राननि कौं बहुत बिधि सहाई ।
गहमह अति माचि रही भई सबनि भाई ।
घरघर व्रजमडल मैं मंगलनिधि आई ।
कहि न परति जसुमति के भाग की निकाई ।
कृस्नचंद उदै भयौ कूख सुख - सिराई ।
सफल भयौ व्रज सुबास बिधना आस पुजाई ।
अवसर की फूल फैल चहूँ ओर पाई ।
देखत सुर बनिता मिलि पुहप - झरी लाई ।
थिर चर कौं मोह बढ़यौ हित की अगराई ।
व्रजपति के मन की उमग अति उदारताई ।
धेनु धन अनेक दियौ कीरति जग गाई ।
जसुदा को ललित ललन चिर जियौ कन्हाई ।
आनँदघन व्रजजीवन बिलसौ ठकुराई ॥

बिलावल । ( ६५७ ) [ मूलताल

नंद तिहारो लाल जियौ, हो ।
बड़ी बैस बड़भागनि बिधना ऐसो पूत दियौ ।

[ ६५६ ] गोमुख=नरसिंहा ।

ब्रजरानी की कूख सिरानी ब्रज सब सफल कियौ ।
भयौ हमारे मन को चीत्यौ हुलस्यौ सजन हियौ ।
बहुत भाँति याके सुख देखौ तुमसौं कौन बियौ ।
उनै उनै बरसौ आनँदघन खेलौ खाहु पियौ ॥

सारंग ] ( ६५८ ) [ मूल

बधावनो नंद के भवन भयौ ।
ब्रजमोहन सो पूत बुढापैं बिधना याहि दयौ ।
जसुमति रानी कूख सिरानी नित हित - लाड नयौ ।
वह सुख-सोभा सरसौ बरसौ आनँदघन उनयौ ॥

जैतश्री ] ( ६५९ ) [ मूलताल

बृपभान - भवन मैं मंगल की निधि है, हो ।
कीरति-कूख-मँजूप प्रगट भई सुख-सोभा-सिधि-है हो ।
इनको भाग कहा कहि बानौं कछुक कह्यौ विधि है हो ।
आनँदघन रावलि हित घमँड्यौ सरसत रस-रिधि है हो ॥

ऐमनि ] ( ६६० ) [ मूल

लाडली राधा की सरस बधाई गाऊँ ।
कीरति-कुल-उजियारी कौं अति मीठी भास मल्हाऊँ ।
भागभरी के भाव चाव सौं नित मोहिले मनाऊँ ।
आनँदघन रस बरस दरस हित याही आँगन छाऊँ
यह न्यौछावरि हौं ह्याँ पाऊँ ॥

बिभास ] ( ६६१ ) [ इकताला

कीरति भई जगत-उजियारी भागभरी राधा के जाएँ ।
भाग-उदै बृपभानु पिता को जग जान्यौ मंगलमनि आएँ ।
औरै ओप बढी ब्रजमंडल नरनारी रँगमगे बधाएँ ।

६५७—याके०—के सुख देख्यौ (सतना)। खाहु—खौं (वही । ६५९—मँजूप-
तूखि ( सतना ), मयूप ( वृंदा० )। रिधि—निधि ( वही )।

[ ६५७ ] बैस=वयस्, उम्र। बियौ=दूसरा। [ ६५९ ] रिधि=ऋद्धि,
समृद्धि। [ ६६० ] भास=वाणी।

नंद जसोदा अति ही फूले सुत-सनेह अंतर सरसाएँ।
गोकुल रावलि की हित-संपति कैसेँ आवति बरनि बताएँ।
नित नित सुख सोहिले दुहुँ घर आनँदघन भीजे गुन गाएँ॥

सारंग ] ( ६६२ ) [ चंपक

घरघलू बँसुरिया कौँ कोऊ हटकै।
बैठी रहन न देति घरी घर गौँहन परी है निपट कै।
धुनि सुनि बिसरि जात सुधि सबई प्रान तान-गुन उतहीँ अटकै।
लाज रीझ आनँदघन घमँडनि तन परबस मन भटकै बन
बनवारी-त्यौँ लटकै॥

देसी ] ( ६६३ ) [ चौताला

आजु मेरैँ आए मया करि मोहन अतिहीँ रति-रस-पागे।
अधर अंजन-रेख पलक पीक-लीक झपकि झपकि निसि जागे।
वैठौ जू हौँ त्रिजन ढुराऊँ स्रमजल सुखऊँ स्याम सभागे।
आनँदघन अलकनि धुरवा छूटे मोहिँ निपट नीके लागे॥

राग जयत ] ( ६६४ ) [ चपक ताल

घूमरे नैन सहजहीँ रावरे इते पै सब निसि जागि आए हौ।
वार वार झपि जात जम्हात लगत नीके ताकी चौपनि धुकन न पाए हौ।
कैसँ कैसें छूटे छबीले रस निचोरि सराबोर पठाए हौ।
आनँदघन पिय बैठौ मया करि वरसि बरसि छाए हौ॥

राग केदारो ] ( ६६५ ) [ झपताल

राम जगधाम अभिराम प्रगटे अवधि मधुर मधुमास नवमी उज्यारी।
दसरथ-निकेत जस-मंगल-उपेत वपु अतुल-बल-बिक्रम-विनोदकारी।
मानुज सछंद निज जनवृंद सुखकंद रविकुल-प्रकासक प्रतापधारी।
करुनानिधान कीरति विमल गंभीर धीर वरवीर भूभारहारी।

६६५—उपेत०—उनए तप पुंज (वृंदा०)। सछंद—सुछंद (सतना)।

[ ६६२ ] घर०=घर बिगाड़नेवाली। [ ६६४ ] घूमरे=नशीले। धुकन=झुकना, अर्थात् आराम करने, सोने का अवसर नहीं मिला।

मंडित अखंड धुनि मंगल सकल पुरी औसर अभूत सुपमानिहारी ।
जयति कौसल्याकुमार आनंदघन अवधमंडन सनातन विहारी ॥

सारंग ] ( ६६६ ) [ मूलताल

मोहन मुरली मैं धुनि पूरै सुर की चोखनि सौं चित चूरै ।
सुनि ज्यौं ही जानै जैसैं यह परबस परयौ बिसूरै ।
मुख उजास भौंहनि बिलास गति मति मोहै मन मैन-मरूरै ।
आनँदघन घर बैठैं भिजवै क्यौं राखौं री लोकलाज
कुलकान्यौ गरव-गरूरै ॥

धनासिरी ] ( ६६७ ) [ मूल

होली खेलन दै री ननंदिया ।
कान्ह गरयारैं ऊधम पारयौ सह्यौ न परत मोपै री ।
जु कछु कहैगी सोई करौंगी फागुन मैं जस लै री ।
आनँदघनहिं भिजाय रिझाऊँ आजु यहै पन है री ॥

सारंग ] ( ६६८ ) [ मूलताल

गोकुल वधाई माई बगर बगर, प्रेम-चुहल माचो डगर डगर ।
ब्रज को चंद नंद-घर प्रगट्यौ चहुँ दिसि होति ज्योति जगर जगर ।
सोभासदन बदन मोहन को देखि जी जियैं टगर टगर ।
जसुमति-भाग धन्य आनँदघन जस-बितान छायौ नगर नगर ॥

भैरव ] ( ६६९ ) [ मूलताल

चलौ री वँधाएँ नंद कैं अति आनंद ।
मंगल गावैं नैन सिरावैं भाग सफल करि लेखैं देखैं मोहन ब्रज को चंद ॥

कानरौ ] ( ६७० ) [ इकताला

कहा कहौं जसुदा मन को मोद ।
मोहन-मुख निहारि जो बाढ्यौ लै बैठी भरि गोद ।
अँगुरी अधर परसि दुलरावति गावति बालविनोद ।
आनँदघन रस बरसि बहायौ जनम जनम को तोद ॥

६७०–दुलरावति–हलरावति ( सतना ) ।

[ ६६५ ] सछंद=सपरिकर । [ ६६८ ] टगर०=ध्यान देकर देखना ।
[ ६७० ] तोद=दुख ।

गौड़ ] ( ६७१ ) [ इकताला

आई रितु सुखदाई पावस की सुहाई बोलत मधुर
पिक चातक और माते मुरवा।
स्याम घन मैं चपला-चमकनि चहूँ ओर छूटे छबीले धुरवा।
चलि राधे बृंदाबन बिहरन औसर बन्यौ है मनोरथ-पुरवा।
आनँदघन पिय बैन बजावत अति आरति सौं तोहि
बुलावत लै रीझनि भीजे सुरवा॥

ऐमनि ] ( ६७२ ) [ मूल

राधा-मोहन को सुख सोचौ ताहि गाय गाय जीजै।
ब्रज बृंदावन बसत रसत अपने चायनि भायनि नितबिहार मैं मन दीजै।
परम प्रेम को सिंधु अमित अति तिनहीं को हित बोहित कीजै।
आनँदघन रसरासि पाय कै क्यौं जग-छीलर छीजै॥

ऐमनि ] ( ६७३ ) [ मूल

रंग रह्यौ है निपट ही लाल सौं होरी खेली।
चौंपनि रची रहस रुचि-चाँचरि जोबन-रूप-नवेली।
बस करि लियौ भावतो फगुवा अंगनि अति रति-रंगनि भेली।
आनँदघन पिय जिय की जीवनि रस की रासि सकेली॥

टोड़ी ] ( ६७४ ) [ इकताला

मेरे मन नैननि के भाए, राधामोहन छैल सुहाए।
होरी-खेल के बसन बनाए, अंग उमंग रंग सरसाए।
नीके लगत कहा ए, चौंपनि रचि रुचि-राग जमाए।
परम अनूप रूप दरसाए, मादक धुनि मति-प्रान छकाए।
जमुनातीर आनँदघन छाए, सरस बिलास पुंज बरसाए,
ऐसेई लखौं सदा ए॥

तथा ] ( ६७५ )

मोहि तुम हीं तुम दीसत हौ, स्याम उजियारे नैननि के तारे।
इनने पै जौं न दीसौ तो प्रान परेखनि पीसत हौ।

[६७१] पुरवा=पूर्ण करनेवाला। [६७२] छीलर=तलैया। छीजै=छूजै।

तुमहीं जु दीसि परी सोई देखौ पनहिं न खीसत हौ ।
आनँदघन पिय न्यौति पपीहनि प्यास परीसत हौ ॥

विभास ] ( ६७६ ) [ चौताला

भुज भरि भरि गाढ़ैं लगाई री सु तू छतियाँ प्यारैं ।
आनन पियराई धरक हियराई लडाई बहुत भँतियाँ प्यारैं ।
पीक कपोल सुहाग छाय जगी लगियै आवनि आखैं
मदमातियाँ प्यारैं ।
अंग अग ऊठ अनूठो भई आनँदघन घुरि घुरि ढुरि
ढुरि भिजई रिझई मन रतियाँ प्यारैं ॥

बिहागरो ] ( ६७७ ) [ इकताला

भरोसो रावरो हमैं ।
पिय ब्रजचंद कौन धौं टारैं तुम बिन ताप-तमैं ।
हौ हरि दुख हरिहो करि सुख ज्यौं दृग रूप रमैं ।
आनँद-अमी-बरस सुदरस दै सींच्यौ स्याम समैं ॥

कानरो ] ( ६७८ ) [ इकताला

आवन दै होरी धीरी रहि ।
कहा नचावति मोहन अवगरी लैहौं दाव भावतो गहि ।
बहुत रही बचि रचिहै तब जब कोऊ कछु सकत नहिं कहि ।
आनँदघन घुरि भलै भिजैहौं अब तौ रहत मसोसनि महि ॥

सुद्ध बिलावल ] ( ६७९ ) [ ताल तीन

नंदनंदन-चरन चुंबन करि भलैं मन मेरे ।
सदा वृंदावन-बिलासी तरनिजा-तट नेरे ।
राधिका संग रासमंडन ज्योति-मंडल घेरे ।
मोद परम पयोद चातक प्रानजीवन हेरे ॥

[६७५] खीसत=नष्ट करते हो । परीसत=परोसते हो । [६७६] लगाई=प्यार की हुई । ऊठ=छटा । [६७८] अवगरी=बुद्धिमती ।

पूरबी ] ( ६८० ) [ चंपक

मेरी अँखियनि बानि परी मोहन-मूरति देखे बिन न रहति ।
सब मिलि देति बहुत बिधि सिख सखी ये अमैंड तनकौ न गहति ।
कहा करौं कैसैं करि रोकौं उमगि उमगि काहू त्यौं न चहति ।
आनँदघन रस भीजि रीझि रहीं औसेरनि जल बहति दहति ॥

( ६८१ ) [ आड़ चौताला

ब्रज को बिरह बरनै कौन ।
टरत बिचार बिचारि हिय तें गहति बानी मौन ।
स्याम बिछुरे कहाँ कैसैं ह्वै रह्यौ सब स्याम ।
बिछुरि मिलि मिलि बिछुरि जीवत मौन टेरत नाम ।
यह सँजोग बियोग व्यापनि बचन क्यौंऽब समाय ।
मन कहाँ या रस - परस को सुनत जड़ ह्वै जाय ।
ते लहैं ढूँढ़ैं तेई सोई सहैं यह घूम ।
हाय ब्रज - व्यौहार - गति अति मतिहि बितुनति धूम ।
लाल ब्रजमोहन छबीलो रैनिदिन दृग-संग ।
घमंडि घुरि घुरि उघरि बरसत चौंप-चेटक-रंग ।
रमन ब्रजबन गिरि जमुनतट मचि रह्यौ यह खेल ।
भावसर बढ़वार आनँदघन महा रसरेल ॥

धनासिरी ] ( ६८२ ) [ मूलताल

कछु न सुधि परति हिरानो हाय ।
ब्रजमोहन को बिरह सखीरी जा बिध व्यापत आय ।
मेरी कहा रौर ब्रज माची जहाँ जहाँ कान्ह - पुकार ।
आनँदघन झर लग्यौ सदाई देत न नैन उघार ॥

सारंग ] ( ६८३ ) [ इकताला

जमुनातीर की बतियाँ ।
ब्रजमोहन के संग रंग मैं सरद - समै रतियाँ ।

[ ६८१ ] घूम=नशा; चक्कर । बितुनति=रेशा रेशा पृथक कर देती है । धूम=नेर्जा में ।

सरकति नहीँ सरक हियरे तेँ हूक उठति छतियाँ।
आनँदघन पिय प्यासनि टपकति वरुनी वैंलतियाँ॥

बिहागरो ] ( ६८४ ) [ इकताला

रंगमहल मैं ललन बिहारी।
बैठे अति उमंग रति-बाढ़े ढिग लै प्रानपियारी।
सेज-बसनि छवि बसो हिये मैं लटकि रही उजियारी।
आनँदघन बृंदावन रस-झर जमुन-पुलिन सरसारी॥

टोड़ी ] ( ६८५ ) [ चौताला

उमँडि उमँडि घुमँडि घुमँडि धुरि घुरि दुरि दुरि खेलत
राधा-मोहन रस-फागु रवानी।
बिकसि बिकसि निकसि अपने अपने झुंडनि तेँ झूमत झुकत
झपटि लपटि बातनि बातनि कहत गहन वनक बनी मनमानी।
मचत रचत पचत बचत नचत लचत घिरत भिरत मोरत
झकझोरत करि ऐंचातानी।
आनँदघन भिजवत रिझवत भींजत रीझत रस लेत देत मन-
मैननि सुखदानी॥

देसी ] ( ६८६ ) [ इकताला

देखौ हो राधा को भाग फाग याही बनि आई है।
ब्रजमोहन ब्रजराज लाड़िलो भींजि रह्यौ याकैं अनुराग।
पूरयौ करत सदा मुरली मैं अरु मुखहूँ याही के राग।
यासौं रचि ब्रज सबै रचायौ चटक चढ़यौ पूरन पन-पाग।
याके अंग-रंग की राचनि नखसिख लौं सनि रह्यौ सुहाग।
कही न परति याहू के हिय की नित नित निपट नवेली लाग।
खेलन कौं पायौ मनभायौ सुंदर बृंदावन सो बाग।
हित-चाँचरि घमँडनि आनँदघन नित टत फबी इन्हैं यह फाग॥

धनासिरी ] ( ६८७ ) [ चौताला

रसना गुपाल के गुन उरझी।
बहुत भाँति छलछंद-बंद बकवाद-फंद तेँ सुरझी।

ब्रजमोहन-रस-चसकैं बीधी हिलग-जाल गसि गुरझी ।
आनँदघन रसपान - चातकी आन-कथा-रुचि मुरझी ॥

टोड़ी ] ( ६८८ ) [ मूलताल

ललित लतानि हिंडोरैं झूलत राधा-मोहन रीझनि भीजे ।
रूप अनूप गौर साँवल मिलि परसत तरसत सरसत बरसत
दरसत पुलक-पसीजे ।
जमुना-तीर कुंज मंजुल मैं अति रति-बाढ़े अधिक अधीजे ।
वृंदावन आनँदघन घमँडनि पूरन - प्रीति - पतीजे ॥

( ६८९ )

दृगनि मनोरथदायक रथ चढि निकसे मोहन स्याम ।
ब्रजजुवराज बिराजित अतिहीं पहिरैं मोतिन - दाम ।
सुरँग लपेटा लेत लपेटैं अलक - पेच परि सोहैं ।
मनिकुंडल जगमगत कपोलनि चाहत ही मन मोहैं ।
केलि - कमल सूँघ्यौ मो घाँ तकि मुसके छैल बिहारी ।
रूपनिकाई निरखि बिकाई हौं हूँ चकित निहारी ।
सुबल सारथी अधिक पियारो बदन-चंद्रमा नीको ।
ताहि जतावत मरम हिये को निपट मंन मिलौ जीको ।
गोकुल चारु चौहटैं चौंपनि देखनि कौं सब झूमैं ।
मादक रूप छके नरनारी बिबस रीझ-वस घूमैं ।
कौतुक हेत भावतो नागर डोलै अपनैं चायनि ।
वगर गरयारें ग्वैंड़ैं या विधि रचत रँगीले दायनि ।
पुहप - झरा जितहीं तित लागै सबकौं सब बिधि भावै ।
जसुदाजीवन नंदलला दिन आनँदघन बरसावै ॥

सकराभरन ] ( ६९० ) [ इकताला

देख्यौ देख्यौ राधा को वृंदावन देख्यौ ।
जीवन जनम करम अपनो सब भाँति सफल करि लेख्यौ ।

[ ६८८ ] अधीजे=अधैर्य, अधीर । पतीजे=विश्वस्त । [ ६८९ ] दाम=माला । सुरँग=लाल । लपेटा=पगड़ी । परि=अधिक । घाँ=ओर । सुबल=एक सखा । जीको=जिसका । दिन=प्रतिदिन ।

जमुना के तट सजल स्यामघन सब दिन सहज सुहायौ ।
दंपति सुख - सपति निज मंदिर हित-मंडप नित छायौ ।
सब तैं ऊँचो लसत पुहमि पै दीसत दूरि दुरायौ ।
अमल अखंडित अतुलित महिमा अद्भुत निगमनि गायौ ।
मोहन महा मदनमोहन को बानक बरनौं कैसें ।
दरस्यौ बरस्यौ करौ सदाई आनँदघन यह ऐसें ॥

तथा ] ( ६९१ )

सलोने साँवरे हाँ मोहो मुरली मधुर बजाय ।
जमुना-जल कौं जाति हो मेरी आँखिनि लाग्यौ आय ।
नैननि मैं ललचानि सौं हियो मो त्यौं उन मुसिकाय ।
ता छिन की गति क्यौं कहौं मेरो अजहूँ हियो घुमाय ।
देख्यौई भावे सखी बिन देखें ज्यौं अकुलाय ।
उघरि घुरौंगी आनँदघन सौं सूझो यहै बनाय ॥

सारंग ] ( ६९२ ) [ इकताला

जो कोऊ वृंदावन बसि जानै ।
सब कछु तज भजै हरि-राधा मन पूरन पन ठानै ।
छक्यो रहै भरि भाव निरंतर करि लीला-रस पानै ।
रसिक-संग रुचि-रंग रचै नित प्रीति-रीति उर आनै ।
चकित नैन चाहै द्रुम-बेली दंपति-हित पहिचानै ।
घूमत फिरै तीर जमुना कैं निधरक ह्वै गुन गानै ।
आस-पास रज ही मैं राखै स्रम न करै भ्रम भानै ।
आनँदघन रस भीजि रीझ सौं जनम-सफलता मानै ॥

बिहागरो ] ( ६९३ ) [ झूलताल

मेरो मन मोहन मान्यौ है ।
देख्यौ करौं साँवरी मूरति यह पन ठान्यौ है ।
मुरली तान-बान हिय बेध्यौ कमि करि तान्यौ है ।
रीझनि घमँडि रह्यौ आनँदघन मैं है जान्यौ है ॥

[६९१] घुमाय=चक्कर खा रहा है । बनाय=भली भाँति ।

गौरी चैती ] ( ६९४ ) [ मूलताल

को पावै मेरे मन की पीर ।
सही न परति कछु कही न परति है कैसैं भरौं कहा करौं बीर ।
साँवरैं बरन मनहरन छबीलो डीठि पर्‌यौ जमुना कैं तीर ।
जोबन-जगमगे रँगमगे अंगनि देखि भई हौं अधिक अधीर ।
कदम-तरैं बनमाल गरैं लखि उर बाढ़ी अभिलाषनि भीर ।
रोम रोम भिजई आनँदघन रितयौ घट नैननि भरि नीर ॥

कालिंगरा ] ( ६९५ ) [ इकताला

आवै आवै हे देख्यौई भावै उजियारो स्याम सुहावै ।
गोकुल को कान्ह कहावै मनमोहन बैन बजावै ।
सुनि चेटक मनहि लगावै रसभीजी ताननि गावै ।
चितवनि मैं चोंप जनावै मेरोऊ ज्यौ ललचावै ।
कोउ कौ लौं हिलग दुरावै आनँदघन उघरि भिजावै ॥

आसावरी ] ( ६९६ ) [ चौताला

कान्ह गुवार नै गैयनि घेरि घेरि मन घेर्‌यौ ।
प्रीति-रीति परतीति जनाई गोरी कहि कहि टेर्‌यौ ।
हौं सुनि समझि रीझि भीजी उरझि मुरझि नहिं परत निबेर्‌यौ ।
आनँदघन तन चोपनि घमँड्यौ क्यौंहूँ फिरत न फेर्‌यौ ॥

सारंग ] ( ६९७ ) [ मूलताल

मोहिं न कल है सुनि पलकौ घर मैं मोहन बंसी बाजै ।
उमगि उमगि मन बन कौं धावत गनत नहीं कुल-लाजै ।
ऐसैं कैसैं भरौं कहा महा कठिन उदेग उपराजै ।
आनँदघन सौं उघरि घुरौंगी उसरि पैज की पाजै ॥

बिलावल ] ( ६९८ ) [ इकताला

छबीलो रसिकराय नवरंग ।
सुंदर वर मुरलीधर प्यारो व्रजमोहन सब अंग ।

[ ६९७ ] उसरि=तोड़कर । पैज=प्रतिज्ञा । पाजै=बाँध को ।

व्रज की सोभा मंगलमूरति ग्वालमंडली-संग ।
उनै उनै बरसत आनँदघन दिन अनुराग अभंग ॥

( ६९९ )

अरी पनघटवाँ आनि अरै ।
अटपटि-प्यास-भरो व्रजमोहन पलकनि ओक करै ।
रुचिर चाय ललचाय निहारै मेरोऊ धीर हरै ।
उघरि उघरि भिजवै आनँदघन चोँपनि लाय भरै ॥

( ७०० )

अरी पनघटवाँ जान न देइ ।
मुरली बजाय हरै घट-पट सुधि मन अपबस करि लेइ ।
जितहि जाउँ तित आढ़ौ ठाढ़ौ टरत न मारग सेइ ।
रोम रोम भिजवै आनँदघन हियरा मदन-खखेइ ॥

बिलावल ] ( ७०१ ) [ इकताला

अरी तेरे कान्ह की बलाय मोहिँ लागौ ।
आँखिन को तारौ सब गोकुल-प्यारौ जीवौ जागौ ।
याकै सुख सब ही कौं सुख है डालौ आँखिन आगौ ।
उनै उनै आनँदघन बरसौ बैरिनि के उर दागौ ॥

( ७०२ )

नित समाज व्रजराज कौ, नित गोधन की भीर ।
नित नित मंगल गाइयै, कान्ह कुँवर बलबीर ॥

सुघराई ] ( ७०३ ) [ चंपकताल

कान्ह की देखौ हो सुघराई ।
सुघराई सुर सौँ मुरली मैँ अपनीये तान बजाई ।
मोहिँ जताई मैँ हौ पाई उनकी हित-अगराई ।
आनँदघन पिय घर बैठे हू रीझनि भीजि भिजाई ॥

[ ६९९ ] ओक=चुल्लू, अंजली । [ ७०० ] आढ़ौ=बीच में । खखेइ= पीड़ित, छुटीला करके ।

विभास ] (७०४) [ इकताला

अनोखे ये दिन होरी के।
कैसैं कै कोउ भरै करै कहा अति बरजोरी के।
उघरि करत उखनींद अचगरौ नंद महर को छैल।
लै करि संग इकमनै ग्वारनि रोकत वन घट गैल।
तनक न कानि करत काहू की तकत नवेली बाल।
फागुन के मिस मसरि गुलालै पकरि करत उरमाल।
आवौ घेरि कनौड़ो करियै कान्ह ऐठि गुलचाय।
आनँदघनहि भलैं करि भिजवैं रिझवैं नाच नचाय॥

सारंग ] (७०५) [ इकताला

फागुन राच्यौ है ब्रज बाखरि बाखरि माच्यौ है खेल खिलारन।
ग्वारमंडली लै ब्रजमोहन डोलत गैल-गरधारन।
निपट अटपटो औसर पाएँ तकत अटारिन द्वारन।
कहूँ झपट कहूँ लपट कहूँ कछु को बरजै मतवारन।
आजु सखी या ओर भोर तैं ऊधम देत अपारन।
दूभर परयौ पनघटाँ जैबो हरि कौं साँझ-सवारन।
हासी को सतिभाव करत है पैठत ठेलि किवारन।
थर थर कँपति रहति आनँदघन बरसत गोराधारन॥

कनरी ] (७०६) [ मूलताल

अरी गंगा हौं तेरो गुनगायक अब तू अपनोई गुन करि री।
मधुसूदन-पद-प्रीति बढ़ै नित ऐसो भाँतिनि ढरि री।
जगत-जीव-निस्तारिनि जननी दीन जानि हिय को दुख हरि री।
आनँदघन रस छाऊँ आऊँ तेरैं तीर कहत हौं पायनि परी री॥

विभास ] (७०७) [ चौताला

हरिपद-जनित जगत-पावन जल जानि गंगा सीस धरैं हर।
और कहा कहि महिमा वरनियै यह देखी सर्वोपर।

[ ७०५ ] गोराधारन = मूसलधारा।

मोहिं मिली महामंगलदायिनि मगन रहौं नित हौं याके वर ।
सरस दरस रसपान गान गुन लाग्यौ आनँदघन-झर ॥

भैरौ ] (७०८) [ चौताला

अगनित गुन रावरे गुपाल ।
तिहारी कृपा तैं एहो कृपानिधि गनि गनि करि राखौं उरमाल ।
मुरलीधर स्यामसुंदर वर राधामनि नैन विसाल ।
आनँदघन उदार व्रजजीवन सब ही भाँतिनि दयाल ॥

सारंग ] (७०९) [ इकताला

व्रजमोहन देख्यौ चेटकी ।
कहा कहौं कछु कहन न आवै बात अचानक भेट की ।
लई लुभाय सुभाय तुरत हीं, चितवनि चाँप-लपेट की ।
भूलत नाहिं भटू कैसैं हूँ भरनि सु पलकनि जेट की ।
अब कित क्यौं हूँ कल परति न वा विन करि गौ सैन मह्ेट की ।
आनँदघन प्यासनि व्याकुल ह्वै हितू कहति हौं पेट की ॥

बिलावलि ] (७१०) [ इकताला

तुम्हैं जु कछु आछी लगै सो करियै स्याम ।
मन चाहै तन-सँग ह्वै बन मैं बिसराम ।
अज उमाधव से जाचहीं रज अगम सुधाम ।
तहाँ कौन हौं बापुरो अति असुचि सकाम ।
सुहृद सुजान उदार हौ करुनानिधि नाम ।
व्रजनायक लायक सुनैं गाऊँ गुनग्राम ।
सोच-विमोचन हौ सदा लोचन-अभिराम ।
कृपा-दृष्टि तैं सब सधै यह केतिक काम ।
सुढर सुगम सुमिरत रहौं नित आठौ जाम ।
आनँदघन हौ घमँडि कै मेटौ दुख-ग्राम ॥

सारंग ] (७११) [ इकताला

मुरलियावारे साँवरे नैंक ठाढो रहि रे ।
मान लै चल्यौ हाथ करि मेरो को धौं कहि रे ।

[ ७०९ ] जेट=ढेर ।

गोकुल गाँव अनीति होति है गैल चलत सकियै न निबहि रे।
चेटक-गुननि भरयौ आनँदघन निरख्यौ परख्यौ अबहि रे॥

टोड़ ] (७१२) [ मूलताल

जियहु जसोदा मैया जियौ पिता ब्रजराज।
या ब्रजमोहन कैं हित लाड़ लड़ावन चावन दिन दिन सुखनि समाज।
यह धन धाम बिराजौ जुग जुग या घर सौं सब ही को काज।
उनै उनै बरसौ आनँदघन ब्रजमंडन सिरताज॥

मलार ] (७१३) [ चौताला

सुरति - सुख - बेली सरसति रंगनि।
ललित लहलहो चपला - चौंपनि चाँपति नव-घन-अंगनि।
स्रमजल-कन पुहपावलि-प्रगटनि कूजित कोकिला-काकली-संगनि।
जमुना-तट बृंदाबन आनँदघन झर लाग्यौ है उमंगनि॥

ललित ] (७१४) [ मूलताल

घरघलू बँसुरिया बैर बढ़ो है।
ब्रजमोहन मुँह लाइ बिगारी अति ही गरब चढ़ी है।
देति डुलाइ ठौर तैं मति - गति चेटक - मंत्र पढ़ी है।
तान-बान बरसति आनँदघन हियराँ जाति कढ़ी है॥

बसंत ] (७१५) [ इकताला

खेलौंगी बसंत रँगीले प्रानपिय सौं।
न्यारे न करौंगी छिन आँको भरि हिय सौं।
ब्रजमोहन उजियारे नैननि के तारे कैसैं कै मिलन
देहौं काहू आन तिय सौं।
आनँदघन सुजान गुन-रूप के निधान राखौंगी समोइ
भोइ जियराहि जिय सौं॥

एमनि रागिनी ] (७१६) [ इकताला

मन न रहै मेरो ब्रजमोहन पिय सौं निधरक होरी खेलें बिन।
झुरि झुरि झुरि झुरि कौ लौं रहौं री बिधिना दियौ है ऐसो दिन।

अपने रंगनि भलैं भिजऊँगी जैसैं हौं भिजई वर मैं इन।
आनँदघन सनेह की घमँडनि जानी है अब सबहिन॥

सारंग ] (७१७) [ चंपकताल

जानिहौं जौ आज अछूते बचौगे।
होरी-मिस करि नाक नचावत पै तुम नीकैं नचौगे।
चपल चखनि काजरु भरिहैं करिहैं तेई हाल लाल ज्यौं लचौगे।
आनँदघन रिझवैंगी भिजै छूटन को छंद क्यौं रचौगे॥

धन्यासिरी ] (७१८) [ झूलताल

राधा कैं हिंडोरैं हाहा तनक झुलाय कब की कहति
यौं हौं अब न डुलाय।
अंग-संग रंग की उमंग उर बढ़ी अति कहाँ लौं धीरज
धरौं मन अकुलाय।
रँगीले रिझवार सज़हु वधु-सिंगार सोभा-सुख हेरैं रहे सुरति भुलाय।
जतन ललन लागि रहौ जू आनँदघन गाँव की पाहुनी कहि
लैहौंगी बुलाय॥

तथा ] (७१९)

को है जू विसाखा यह पाहुनी तिहारी।
साँवरे वरन मन हरति लजौंहीं बानि ऐसी धौं लगनि
कहूँ कबहूँ निहारी।
मेरे मन भावति है झूलै तौ झुलाऊँ याहि हौं तौ याकी
ऊठ को परख पनि हारी।
झूलि फूलि रस लेहु बरसौ आनँदमेहु गहवर वन
ये विहंगम विहारी॥

केदारो ] (७२०) [ चपक

जो तुम बनावौगे सोई बनिहै मेरो सोच कहा।
अब लौं तुम सब नीकी बनाई बनाइहौ नीकी महा।

७१८—तनक-तन की ( लंदन )। अंग—अम ( वही )। भुलाय—गुमान ( वृंदा० )। जतन०—अतन-जतन ( सतना )।

[ ७१८ ] जतन=यत्न, उपचार।

मंगलमूरति सब सुखदायक ब्रजनायक गुन-निकर अहा।
दीन पपीहा त्यौं ढरिबो आनँदघन टेक लहा॥

कालिंगरा ] (७२१) [ इकताला

वृंदाबन नीको लागै है।
सजल सघन स्यामसुंदर-प्रेम-बागै है।
जमुना कैं तट सोहन महा हियरौं खागै है।
आनँदघन मुरलिका-धुनि कोकिला रागै है॥

गंधार ] (७२२) [ मूलताल

सुण सुण वो गुमाॅनियाँ मोहन प्यारियाँ चलदा क्यौं नहीं राहीं।
रब्वे दी वल नजर न करदा न डरदा गरीबाँ दी आहीं॥

गंधार ] (७२३) [ चंपकताल

जमुना-जनक जगत-उजियारे अदिति-कुँवार दृगनि के तारे।
जलज-बंधु विज्ञान-प्रकासक बंदनीय कुलदेव हमारे।
सविता सूर सकल सुखदाता परिपूरन प्रताप जस भारे।
आनँदघन कौं यहै सुरस दीजै दरस देखि गावै नंददुलारे॥

विहागरो ] (७२४) [ इकताला

खेलत सरस फागु नवल रँगधाम राधिका गोरी मोहन स्याम।
प्रेम रूप अनुराग उमँग सौं दरस परस रसमसे परसपर
भरि ढरि रंग ललाम।
कहा कहौं रहौं चाहि चकित ह्वै अंग अंग अभिराम।
झुरमुट मचनि रचनि रुचि चाचरि नचनि लचनि सुख-
सचनि चाँप वारियै कोटि रति-काम।
जमुना-तीर मधुर वृंदाबन विलसत सदा कुंज-बिसराम।
फगुवा दैनि लैनि मनमानी आनँदघन घुरि घमँडि
उमँडि हित बरसत आठौ जाम॥

सावंत ] (७२५) [ मूलताल

होरी रे होरी रे कान्हा कहा करि पाई।
गोहन लग्यौ रहत दिन दिन अब निकसैगी रसिकाई।

[ ७२२ ] रब्वे०=ईश्वर की ओर।

आजु हमारैं हाथ चढ़्यौ तू चपरि गयौ करि करि लॅंगराई ।
छलबल छाय छाय झूम्यौ आनँदघन सबै उघरि आई ॥

भैरव ] (७२६) [ मूलताल

मंगल आरति जगमंगल की करियै मंगल रूप निहारि ।
मंगल व्रज मंगल वृंदावन मंगलदायक जमुना - वारि ।
मंगल गोपी गोप धेनु हित गिरि गोधन मंगल-विस्तारि ।
मंगल मुरली-धुनि आनँदघन मंगल गुन-लीला उर धारि ॥

बसंत ] (७२७) [ चरचरीताल

कुसुमित वनराज आज देखेँई वनि आवैं री ।
जमुनातट सघन स्याम कैसी छवि पावै री ।
पवन - बस पराग - पुंज कुंजनि पर छावै ।
मधुप - गुंज मंजु घोप आनँद उपजावै री ।
तरु वेली-वलित ललित उमँग उर बढावै ।
नूत - मुकल - कलित मुदित कोकिल गावै री ।
मुरली - रस जु रली धुनि सुनियै अति भावै ।
तेरे गुन गाय गाय भेद सौं बुलावै री ।
चलि बलि अब निकरि गहर समझि चौंप चावै ।
सरस दरस परस साधि औसर के दावै री ।
वृंदावन - रानी तू वेदौ विरुदावै ।
आनँदघन तोसौं मिलि अति रस बरसावै री ॥

बिभास ] (७२८) [ इकताला

मेरो चित चाहै री नित चाहै निधरक भेटौं सुंदर स्यामैं ।
रूप जोवन गुन कहा करौं जौ आवै न प्रीतम - कामैं ।
न्यौज लगौ गोकुल-धरम निगोड़ो मोहि कहा मीठो है यामैं ।
आनँदघन जीवनधन मेरैं जीवति लै लै नामैं ॥

बिभास ] (७२९) [ चरचरीताल

प्रानअधार हौ जू मेरैं सुंदर नंदकुमार ।
दरस दुखारे नैन विचारे तरसत बरसत हैँ दिनराति आइ देहु रुचार ।

दया लेहु जिन देहु अनाकनी तुम तौ परम उदार।
आनँदघन पिय सुनियै हा हा दीन-पुकार ॥

सारंग ] (७३०) [ मूलताल

आवति है मुरली की टेर।
गिरि घाँ तँ जमुना त्यौं सुनियति भई गैयनि जल दैबे की बेर।
चलौ सखी पनघट जैयै पैयै मोहन-दरस लागी कब की औसेर।
आनँदघन अभिलाष घमँड हिय बढ़ी रहति है साँझ-सबेर ॥

कल्यान ] (७३१) [ इकताला

सलोनो स्याम उज्यारौ ब्रजलोचन को तारौ।
ताक लगाय फिरत फागुन मैं जोबन को मतवारौ।
आँखिनि पैठै हियराँ बैठै क्यौं हूँ टरत न टारौ।
रँगनि भिजै रिझवै ब्रजमोहन गनत न साँझ-सबारौ।
मसरि गुलाल कसरि-सब काढ़ै चेटक-भरयौ ठगारौ।
नकवानी करि लेत इते पै लागत है अति प्यारौ।
जित जैयै तित सनमुख पैयै खौरि खगै अपढारौ।
आनँदघन रसबादनि छायौ कान्हर गोकुलवारौ ॥

रामकली ] (७३२) [ चरचरीताल

सलोने साँवरे गुपाल आँखिनि लागि रहे रूपनिधि
रसाल, केसरि की खौरि रचैं भागभरे भाल।
चितवनि चित चोरि लेति घूमरे नैन बिसाल।
कुंडल चटक भृकुटी मटक लटक-भरी चाल।
कौस्तुभमनि कंठ दिपत उर वर बनमाल।
सुदर सुढर दीरघ भुजा मोहन-ब्रजबाल।
आनँदघन जीवनधन रसिक नंदलाल ॥

[७३१] खौरि०=दुष्टता करके कष्ट भी देता है और आपसे आप अनुकूल भी हो जाता है।

राग गौर सारंग ] ( ७३३ ) [ मूलताल

जै जै जै श्री बामन बिसाल ।
कृपासील महासील नरोत्तम नितहीँ नित दीनदयाल ।
सत्यबद सत्यस्वरूप सत्यप्रतिज्ञ पूरन कृपाल ।
सच्चिदानंदघन अनघ त्रिविक्रम-पद-नख-जल जग सुजस-जाल ॥

ऐमन ] ( ७३४ ) [ चंपरताल

मुरलिया केतिक छंद पढ़ी है ।
लगियै रहति मोहन-मुख यातें अतिहीँ गुमान बढी है ।
हम कहा जानैँ भोरीँ बिचारीँ गवेलिनि की मति मोहमढी है ।
आनँदघन पिय रीझ-भिजै इन हाथ किये इन चेटक-चौँप चढी है ॥

आसावरी ] ( ७३५ ) [ चौताला

मेरो काहू सौँ न अब कछु काम है ।
जिय को जीवन नैनन को तारो प्यारो उजियारो मोहन स्याम है ।
कोरि चवाव करौ किनि कोऊ मो कौँ तौ वाही को पन अस्ट जाम है ।
आनँदघन रसमूरति मैँ मेरे प्रान-पपीहनि बिसराम है ॥

मलार ] ( ७३६ ) [ इकताला

बदरा उनै आए बरसन लागे रस ही रस ।
ब्रजमोहन सँग हौँ बन भीजी रीझि परी उनकैँ बस ।
अंतर निपट भिजै घर पठई रुकत नहीँ करि हारी बहुत कस ।
उघरि घुरौँगी आनँदघन सौँ अब सब तजि सजि पटदस ॥

राग सारंग ] ( ७३७ ) [ चंपक

अजौँ मुरली की टेर वहै सुनियति है होइ नहिँ कानिनि ।
निकसति नाहिँ कहा धौँ करियै पैठि रही पापी प्राननि ।
मोहनमूरति आगैँ ठाढी मन की रीझ नहिँ बननि बखाननि ।
भौँह तानि हँसि हेरि आनँदघन बरसत रस-बूँदनि बाननि ॥

आसावरी ] ( ७३८ ) [ इकताला

अब मोहिँ राखि लीजियै अपनैँ चरन-कमल की छाँह ।
डगमगात हौँ सुनौ हो गिरिधर एक तिहारी बाँह ।

[ ७३६ ] पटदस=सोलहो शृंगार ।

रह्यौ न काम कछू काहू सौं पालत प्रान रावरी आँह ।
आनँदघन दुखताप मैंटियै कीजै कृपा - सिराँह ॥

धनासिरी ] ( ७३९ ) [ मूलताल

हमकौं तिहारी है हो सरन हरि ।
जगमंगलकारी जदुनंदन अंतर - ताप - हरन ।
अंतरजामी सब - सुखस्वामी बंछित - पूरनकरन ।
करुनानिधि उदार आनँदघन जीवन - पोषन-भरन ॥

टोड़ी ] ( ७४० ) [ चौताल

गैयनि चराय चराय गौं गहि करत कान्ह केतेऊँ काम ।
गिरि गोवरधन घटिया घेरत हेरत हौ नव वाम ।
हौं जानति जैसे हौ मोहन गोहन लागत सोहन स्याम ।
आनँदघन कहा झूमैं आवत घर जान देहु किनि फिरत बरावत घाम ॥

तथा ] ( ७४१ )

स्याम सलोने सौं आई है मनभाई रति मानि ।
अंगनि औरै ओप पसीजैं अँखियनि मैं सिथलानि ।
बगरे बार भीनैं सार मैं झलकति अधर नई अरुनई-सरसानि ।
आनँदघन पिय रीझ घमॅड सौं भरि भैंटी रस सानि ॥

सारंग ] ( ७४२ ) [ कपोती ताल

बरसानेवारी राधा नंदीसुर को मोहन ।
निपट रसीली छबीली जोरी देखि सिरात जोहन ।
इनको प्रेम सदा ब्रज व्यापक सबके मन-दृग इनहीं मोहन ।
आनँदघन रसभीजे बिलसौ सरस मनोहर दोहन ॥

धन्यासिरी ] ( ७४३ ) [ इकताला

मेरी कहा सकति जो गुन गाऊँ, गुन गाऊँ मन परचाऊँ ।
जिनको पार न पावत कोऊ तुम लौं हौं कैसें आऊँ ।
लीला ललित परम पुरुषोत्तम क्यों सुरूप उर ठहराऊँ ।

[ ७३८ ] आँह=भरोसे । सिराँह=शीतलता । [ ७४० ] बरावत०=घाम बचाते हो, कष्ट देने में लगे हो । [ ७४१ ] सार=वस्त्र ।

भूले भ्रमत बड़े बिधिहू से कौन रंक का विधि धाऊँ।
सुनौ स्यामसुंदर ब्रजनायक यह रस लै रसनैं प्याऊँ।
आनँदघन उदार जगजीवन कृपा-भरोसँई छाऊ॥

तथा ] (७५४)

आजु राधा वलि प्रगट भई।
जसुमति सुनत चली कीरति कैँ नखसिख मोदमई।
कनियाँ किये छबीले लालहि चित हित-चौंर नई।
सौंज बधाई की सब सजि के नीकी भाँति लई।
भाग-सुहाग-भरी की सोभा त्रिभुवन ओप दई।
सुत-सोहिलो मनावत मन मैं अतिहीं रंगरई।
नंद परम आनंदनि भीजे हिय मैं उमँग छई।
हुलसि हुलसि भेँटत वृषभानैं जीवौ सुकृत-जई।
गोकुल रावरि एकमेक ह्वै प्रेमघटा उनई।
कही न परति आनँदघन घमँडनि सब उर-ताप गई॥

(७५५)

बरसाने की तीज सुहाई। हरियारी सबहिनि मन भाई।
कीरति उबटि न्हवाई राधा। अपनी लाडलरी हित-साधा।
मेहँदी रची रुचिर कर-पाइनि। ललित लली कौं सजति बनाइनि।
पाटी पारि दियौ दृग अंजन। वारौं कोटि सरद के खंजन।
सुरँग ओढनी ढिगनि साँवरी। छवि-फवि पै बलिहार जाँव री।
भूषन बनक तनक क्यौं कहियै। देखत देखत देखत रहियै।
रूपमाधुरी बरसति रंगनि। फूली मात समात न अंगनि॥

सारंग ] (७५६) [ चौताला

मेरे अरु गुपाल के बीच मति कोऊ परौ हो।
मोहिं उन्हैं रसखेल मच्यौ है जो जाके जिय मैं सु धरौ हो।
बारह मास फाग सुख या ब्रज हौं उन वे मो रंग ढरौ हो।
जौ होरी-औसर विधना दयो तौ आनँदघन दुरि ममतनि उघरौ हो॥

[ ७५५ ] ढिग=किनारा।

ललित ] ( ७४७ ) [ चलती ताल

सलोने स्याम प्यारे बैन बजाय रिझाय लई ।
जमुना-तीर कदम-तर ठाढ़ौ भोरहीं भेंट भई ।
देखतहीं मनमोहन मूरति सब बिधि बिसरि गई ।
आनँदघन पिय हँसि चितवनि मैं नखसिख लौं भिजई ॥

सारंग ] ( ७४८ ) [ इकताला

जेठ दुपहरी को सुख लेत ।
राधा मोहन सहज सनेही करि बन घन संकेत ।
लीला-मगन रहत रससागर उमँगत हिय भरि हेत ।
झूमि झूमि बरसत आनँदघन भरत मनोरथ - खेत ॥

सुघराई ] ( ७४९ ) [ चंपकताल

बदराऊँ नए नए नए ।
स्यामसुंदर मनभावन आवन के सगुन भए ।
मोहिं भरोसो है उनको बदि साँची अवधि गए ।
आनँदघन पिय बरसि सिरैहैं चातक - प्रान तए ॥

मलार ] ( ७५० ) [ इकताला

पचरँग पाट बिचित्र पवित्रा पहिरैं मोहनमदन गुपाल ।
उर बिसाल पै अति दुति बाढ़ी ब्रजगोरिन मन-लोचन-जाल ।
जूरा दियैं कियैं नटवर वपु केसरि-खौरि बिराजति भाल ।
छके नैन अनियारी भौंहैं हँसि हेरनि मैं करत निहाल ।
अबिरल कुटिल रुचिर अति मेचक छुटे छबीले अलक बिसाल ।
मनिकुंडल मिलि बिमल कपोलनि छलनि छलत मति की गति हाल ।
जमुना - तीर लसत नवरंगी धरैं बैन बर तरैं तमाल ।
कही न परति राग-रचना की थिर चर सुनत होत बेहाल ।
निज-उतसव-सुरूप ब्रजमोहन करत रहत रसरंगनि ख्याल ।
रीझ-भिजै रह्यौ सबहीं ब्रज आनँदघन गुन-रूप-रसाल ॥

[ ७५० ] पाट=रेशम । पवित्रा=रेशमी दानों की माला । मेचक=काले । हाल=तुरत ।

बिभास ] ( ७५१ ) [ इकताला

एक पालनैं झुलावति जसुमति कीरतिकुँवरि आपनैं लालैं ।
कही न परति अति आनँद की गति वारि देति मनि-मोतिनि मालैं ।
ओड़ि ओडि आँचर बिधना पै माँगत कुसर प्रीति-पन पालैं ।
इनै इनै बरसौ आनँदघन गोकुल रावलि करत निहालैं ॥

पूरबी ] ( ७५२ ) [ इकताला

ए देखौ देखौ मुरली की विराजनि ।
ब्रजवधूनि की सुधि बुधि कौँ हरति याकी बाजनि ।
अपबस करि लेति है नित नित सजति सुख-समाजनि ।
आनँदघन रीझि भीजि करै कौन काजनि ॥

सारंग ] ( ७५३ ) [ मूलताल

कान्ह चरावत गया बन मैँ ।
जिनहि जिन ठौरनि ह्वै निकसत पैठत मेरे मन मैँ ।
लटू भयौ पायनि लगि डोलत अति व्याकुलता तन मैँ ।
ब्रजमोहन हँसि चितवनि भिजई काँधनि आनँदघन मैँ ॥

टोड़ी ] ( ७५४ ) [ इकताला

सलोने ब्रज बगराई है, अपने रस की ठगौरी ।
ब्रजमोहन सब ही विधि सौँ रसरीति चलाई है ।
काहू की कछु कही न परति अतिहीँ अँगराई है ।
आनँदघन मुरली - धुनि घमँडनि प्रेम - दुहाई है ॥

जैतसिरी ] ( ७५५ ) [ इकताला

मोहि दीजै जू ब्रजबास ।
सुनौ नंद वृषभानराय जू पुजवौ जिय की आस ।
नीकैँ रहौ राधिका-मोहन दिन दिन अधिक हुलास ।
आनँदघन छाऊँ गुन गाऊँ दुहुँ घर कैँ चहुँ पास ॥

७५४—विधि-मोतिनि ( सतना ) ।

[ ७५१ ] ओढ़ि = पसारकर ।

आसावरी ] ( ७५६ ) [ आड़ चौताला

नंद तिहारैँ दिन दिन ऐसोई रहौ।
कान्ह कुँवर कुलमंडन के सुख ऐसियै भाँति लहौ।
जसुमति-बारौ अँखियनि तारौ नितहीँ हितहि चहौ।
गोकुल - जीवनधन आनँदघन उनै उनै उमहौ॥

( ७५७ )

मनमोहन चितचोरन प्यारे मन मोहौ चित चोरौ जू।
जो जो करौ सहैँ सोई सो तुम्हैँ रूप को जोरौ जू।
आइ उघरि दुरी उर की सब कहूँ जोरौ कहूँ तोरौ जू।
नई चौंप उनए आनँदघन जिय न दई डर थोरौ जू॥

पूरिया धन्यासिरी ] ( ७५८ ) [ चौताला

कौन जानै कितहिँ कितहिँ तुम करत फिरत कैसैँ बनि।
काहू सौँ वदत बोल कितहूँ करत मोल कहूँ लै मढ़त
झोल ठगत बिसासी सबनि।
अवस होति भारी व्रज-अबला चतुर छैल ढरौ अपनैं ई ढवनि।
आनँदघन व्रजमोहन रसरंगी तुम्हैँ सोहै नई नई फबनि॥

मालव ] ( ७५९ ) [ इकताला

सब - सुख - सोभा - मूल वृंदाबन धन मेरैँ।
राधा - मोहन गाऊँ न्हाऊँ जमुना साँझ - सवेरैँ।
प्रेममंडली दरसन पाऊँ धीरसमीर वेनुवट नेरैँ।
आनँदघन झर सदा लगाऊँ निताबिहार-हित हेरैँ॥

गौरी ] ( ७६० ) [ इकताला

उठि चली पिय पैं को वैठारै।
मुरली की धुनि साँची साथिनि मो गति-मतिहि सम्हारै।
अँखियनि दरस - लालसा बाढी को कुलकानि निहारै।
दरस - चोंप - चटपटी हिये मैँ अतिहीँ ऊधम पारै।
बीध्यौ हिय हरि-हेत-फँदा मैँ को धौँ अब निरवारै।
प्रान - पपैहा पीवैँ जीवैँ आनँदघन रसधारै॥

टोड़ी ] (७६१) [ चौताला

ज्यौं ही ज्यौं ही चाहौ त्यौं ही त्यौं तनि तुमहीं बिस्तारौ ।
तुमहीं गावौ तुमहीं सुनि समझौ यामैं कहा है हमारौ ।
एक रूप मैं अनेक आभा दिपैं सुघरराय त्यौनार तिहारौ ।
आनँदघन झर लाय रहे ऐसैं क्यौं हूँ न भरम उघारौ भलैं
भलैं हौ जू बड़े रिझावारौ ॥

टोड़ी ] (७६२) [ चौताला

मुरलिया मैं त्यौनार भरे हैं ।
धुनि सुनि हिय बेहाल होत है इन ये हाल करे हैं ।
याकी घालीं घरनि मैं घूमति गुरजन-सोच टरे हैं ।
मुँह लगाय ब्रजनाथ बिगारीं ऐसे रीझि परे हैं ।
लगी रहति गौंहन दिनरजनी कित के वैर धरे हैं ॥
आप अमैंड भई गरजति है लाज के साज हरे हैं ।
कान्ह कुँवर ब्रजमोहन मोहे याही ढार ढरे हैं ।
कल न देति काहू थिर चर कौं सबके मरम छरे हैं ।
सुबस बसौ गोकुल पै इन अब ऊलट रचे खर हैं ।
सुखवति भिजवति रिझवति खिजवति धीरज धरम दरे हैं ।
आनँदघन रसबस करि राखे नाद-सवाद ररे हैं ।
याहि सबै कछु फबै सखी री पूरन पुन्य फरे हैं ॥

भैरव ] (७६३) [ चौताला

गुन गुपाल के गाय मन, भटकत फिरत वृथा कौं ।
इनहीं मैं बिसराम लहैगौ दूरि दूरि फिरि आय मन ।
सीतल भयौ न कितहूँ बौरे तचि तचि रह्यौ मुरझाय मन ।
आनँदघन रसपान करौं किनि ऐसैंई सचु पाय मन ॥

मालकोस ] (७६४) [ कपोतताल

ताल - सुर - भेद जानत एकै मोहन ब्रजनायक ।
नटनागर रूपउजागर गुनसागर सबही बिधि आगर
ऐसो कौन सुद्ध सुद्धगायक ।

[ ७६३ ] सचु=सुख ।

जाकी मुरली सुनि मोहे जड़ जंगम बेधे मरम महा-
ब्यापक सुरसायक ।
आनँदघन रस-ताननि छायौ बृंदाबन गोपीजन मन-नैन-
प्रान साँचे स्रवननि सुखदायक ॥

टोड़ी ] ( ७६५ ) [ चौताला

को पावै उनके मन की बात ।
काहे कौं करियै परेखो ए ब्रजमोहन कपटनि के नायक
इत आवत उत जात ।
कहूँ सैन कहूँ बैन कहूँ तोर कहूँ जोर गौं गहि डोलत साँझ-प्रभात।
आनँदघन रसबादनि उनए गुननि भरे सब गात ॥

धनासिरी ] ( ७६६ ) [ मूलताल

फागु-सुख बिलसत मोहन स्याम, हिल मिलि गोपबधू अभिराम।
गोकुल गाँव तीर जमुना कै सुंदर पुलिन पुनीत ।
उमँग भरे सजि सौंज खेल की गावत होरी गीत ।
रमनीमनि बृषभानुनंदिनी साजे सखिनि समाज ।
गोपकुँवर मंडल मैं राजत ब्रजमोहन सिरताज ।
बरनौं कहा रूप - गुनमहिमा महाभाग दुहुँ ओर ।
अतुल उमँग अनुराग रँगमगे अरस-परस तचि चोर ।
चाचरि मचनि चौंप-चोखनि सौं गावनि रसनिधि गारि ।
कंठ किलक मधुरिमा मनोहर...... ....................... ॥

इमनि ] ( ७६७ ) [ इकताला

राधा-मोहन सौं हित-होरी माची नीको दाव बन्यौ है ।
जोबन की लहलहनि दुहूँनि तन मन अनुराग-सन्यौ है ।
रूपनिकाई अनूप कहा कहौं बानक छैल ठन्यौ है ।
सरस खिलार भीजि रहे रीझनि गाढ़ौ रंग छन्यौ है ।
सब ब्रज इन ही के रंग राच्यौ सुखसागर उफन्यौ है ।
आनँदघन अभिलाषनि अखँडे सुजस-बितान तन्यौ है ॥

[ ७६६ ] अरस० = आलिंगन ।

ललित ] ( ७६८ ) [ जाग्राताल

उन्हैँ तुम्हैँ आछी फाग मची है।
निपट नवेली चौंप-चटक सौँ प्रीति की रीति रची है।
नैन गुलाल-भरे अरसौँहैँ यातेँ डीठि लची है।
सब ही अँग रँग बोरि पठाए काहू विधि न बची है।
झकझोरनि बँद टूटे छूटे उर नखरेख खची है।
कौन खेल अब खेलियै तुम सौँ बुद्धि विचारि पची है।
मनमान्यौ फगुवा दै आए सो गति उघरि नची है।
आनँदघन इतहूँ हित छाए पन-परतीति जची है॥

रामकली ] ( ७६९ ) [ याग्राताल

अति रंगभीजी राति बसी है, प्रानप्यारे पैं।
लगति छबीली ढीली डोलनि भुज भरि नीकैँ कसी है।
अंगनि रंगतरंग उठति कछु औरैं ऊठ लसी है।
आनँदघन ढुरि घुरि चौंपनि सौँ भिजयौ स्याम रसी है॥

रामकली ] ( ७७० ) [ मूलताल

राधे लाड़-गहेलरी प्रीतम प्रान-सहेलरी सरस सुहाग-सुहेलरी।
मोहनमदन गुपाल हिये की हिलग-हमेलरी।
अपने बृंदाबन की सोभा आचरज-बेलरी।
आनँदघन रसप्यासनि सींची नेह-नवेलरी॥

हिंडोल ] ( ७७१ ) [ इकताला

वारियै या छबि पैं बहुत बसंत तू मदनगुपाल लाल कैं री
आली उर-बनमाल भई है।
अंग अंग रतिरंग प्रगट भए भरी फूल हिय की नख-
सिख लौं तेरी रती बिधना तोही लै दई है।
मो नैननि को सुख हौँ ही समझति नीकी बसंतपंचमी नई है।
आनँदघन पिय रीझनि भीजि घमँड-रस राख्यौ आनि
रसरासि लई है॥

ऐमनि ] ( ७७२ ) [ इकताला

हो हो हो होरी बोलैं ।
राधा-मोहन जोबन-जगमगे अपने रंग कलोलैं ।
सुंदर वदन अनूप निकाई । फैलि रही व्रज रूप-जुन्हाई ।
कही न परति हित-मादिकताई । सब ही की मति मोह-छकाई ।
सहज रंग रचि रहे सदाई । फिरि मनभाई फागु मनाई ।
चौंपनि चाचरि चुहल मचाई । उघरि परी जौ बहुत दुराई ।
आनँदघन रसभरी लगाई । हिलग-लता झालरी सुहाई ॥

सारंग ] ( ७७३ ) [ इकताला

केसरि-खौरि कियेँ जोबन-मद पियेँ निडर छैल
डोलत है नंद को मोहन स्याम ।
हाथ मैं गुलाल लियेँ औरै कछु छल हियेँ काहू पै दाय से
दियेँ याही बीच मँडरात कौन धौं काम ।
जमुनै जान कौं कब की अरबरनि कौ लौं धँसेई रहियै धाम ।
आनँदघन झूम्यौई देखियै यह ऊधम गोकुल ही हो आठौ जाम ॥

सारंग ] ( ७७४ ) [ इकताला

धनि धनि राधा को भाग-सुहाग धनि याही फाग ।
व्रजमोहन पै इन लै मोह्यौ घर ही घर यह राग ।
याही को रँग राचनौ अति चोखो अनुराग ।
इनही आनँदघन रस भिजयौ दै पूरन पन-पाग ॥

रामकली ] ( ७७५ ) [ मूलताल

मिठबोलन ढोलन चंगेलरा महरदा लाड़-गहेलरा ।
साँवला मोहन गोकुलवालिया जिंद-चहेलरा ।
मुझ जेसी उसनूं बहुतेरी बंदी दा अकेलरा ।
प्राण-पपीहाँ दा आनँदघन खरा नवेलरा ॥

ऐमनि ] ( ७७६ ) [ चौताला

व्रजनाथ वनैयें मो व्रज बसिबो ।
जसुदानंदन वलि जैयें इतनो कहा अब कसिबो ।

७७४-हियें-धियें ( सनना ) ।

ब्रजवन-लीला मगन रहै मनमोहन-गुन-गाँसनि मैं गसिबो ।
आनँदघन हौ प्रान-पपीहनि कौं लौं तापनि तसिबो ॥

धनासिरी ] ( ७७७ ) [ इकताला

राधे अब कैं चाचरि बहुरथौ दै अरु तेरी हो चाचरि रंग ।
फागुन मास फब्यौ भलैं मिलि खेलन कौं पिय के संग ।
हौं रीझी तेरी ऊठ पै तेरे नह नाक सुहाग ।
रोम रोम आनँद भरि पिय राच्यौ तेरैं अनुराग ।
तेरी चाचरि राचनी अरु तेरो हो त्यौहार ।
तोतैं रंग रहै सबै रस भीज्यौ रसिया रिझवार ।
तेरी भाँवरि-भरनि मैं छकि घूमै ब्रजनायक छैल ।
वदन-चटक लट-लटक सौं रोकै मन-लोचन-गैल ।
ब्रजगोरीं गावैं सबैं तेरी चाचरि के गीत ।
भिजयौ रीझनि चोंप सौं अपनो आनँदघन मीत ॥

सारंग ] ( ७७८ ) [ इकताला

मुरली-धुनि सुनत डोलियै संग ।
मोहन-मूरति देखैं बाढ़ति उर अभिलाष-तरंग ।
घर बाहिर के कछू कहैं तौ धरौं नहीं तिल एक ।
कैसैं टरति भटू हियरा तैं पूरन पन की टेक ।
बस करि लई रसीली बाननि नहिं सुहाय कछु और ।
रोम रोम भिजई आनँदघन रसिक छैल-सिरमौर ॥

सावंत ] ( ७७९ ) [ इकताला

राधा-मोहन की हित-बात होति रहति नित नैननि सैननि ।
मिलन-प्यास रस-आसनि लागे ताकत है होरी का घात ।
वीथिनि बगर जमुन-जल जित तित ताकैं रहत साँझ परभात ।

७७७—खेलन०—खेलैं ब्रजमोहन ( सतना ) तेरी०—हौं रीझन मैं तेरो [illegible] (वही), तेरी ऊठ पै तेर नेह नीक ( वृंदा० )। सबै—रहैं ( [illegible] )। [illegible] ( सतना ) चटक-चद ( वही )।

[ ७७६ ] तसिबो=त्रास देना ।

चोंपन चाव न समात हिये मैं उमगे परत गात लखि गात ।
भागनि फब्यौ फागु को औसर निडर खेल रंगनि सरसात ।
मसरि गुलाल कसरि सब काढ़त आरति-भरे बिबस ह्वै जात ।
ब्रजबन-सुख सहेट-फल चाखत परम मरम हिलिमिलनि हितात ।
मन मोचत सींचत आनँदघन सदा रहौ इनकैं कुसरात ॥

सारंग ] ( ७८० ) [ इकताला

मतवार मोहन होरी को ।
जाहि सहजहीं रस को चसको घातनि गहि बरजोरी को ।
लटुवा भयौ फिरत दिन - रजनी लगुवा गोरी भोरी को ।
मीठो महा मिल्यौ मुँहमाग्यौ उघरि उघरि गुर चोरी को ।
भीजि रह्यौ रंगनि भर भिजवै ब्रजमोहन है ओरी को ।
या ब्रज यह औसर आनँदघन अति रस ढोराढोरी को ॥

अड़ानो ] ( ७८१ ) [ इकताला

कन्हैया रंगनि भीजौ मोहू रंगनि भिजावै ।
डीठि-पिचक भरि भेदभाव सौं मो तन ताकि चलावै ।
नैननि सैननि होरी खेलै करत सबै कछु जो जिय भावै ।
रीझनि रमँढि घमँडि आनँदघन उघरि उघरि झर लावै ॥

भैरव ] ( ७८२ ) [ जात्राताल

बहुतनि सौं बहुत भाँति रमै एक स्याम ।
चेटक की मूरति है ब्रजमोहन नाम ।
याहि देखि कछु न देखियै द्वौसै सब ठाम ।
आँखिनि भरि देखन की साधै अस्ट जाम ।
ब्रज अचरज रस भोयौ अद्भुत गुनधाम ।
आनँदघन जीवनधन जिय को बिसराम ॥

ऐमनि ] ( ७८३ ) [ चौताला

सुंदर सुख गाइयौ री तैं गाइयौ मोहन को धनि यह फागु-रवानी ।
जैसें मन चाहत हौ तैसैं दुहुवनि मन रति मानी ।

[ ७८० ] लगुवा=लागू, प्रेमी ।

बरस द्यौस या आसा बितयौ अब विधना यह बानक बानी ।
आनँदघन घुरि ढुरि रस बरसौ चिर जियौ जोरी सहानी ॥

मरहठी रागिनी ] (७८४) [ याग्रानाल

मोहन लाल कौं मल्हाऊँ सरस बधाई गाऊँ ।
जसुमति के भागनि बरनि रसनै लाड लड़ाऊँ ।
सुंदर मुख भागनि फल आँखिनि लै दिखाऊँ ।
नित नित या घर को उदै भाँति भाँति मनाऊँ ।
लडिल के सुख-सुहेले बीधि बधाई गाऊँ ।
नितहीं मंगल नंद के मंदिर दौरि दौरि आऊँ ।
आनँदघन भागभरी के आँगन ही छाऊँ ॥

कानरो ] (७८५) [ चौताला

को पावै हो ब्रजरस को भेद ।
जानत पै न बखानत मन ही मन अनुमानत वेद ।
श्रीगोपीपद-रज-प्रसाद-बल अगम सुगम और साधन सकल खेद ।
आनँदघन याहीं रस भीजी रीझि पीतबसन-छोर ढोरि
सुखवत सुख-स्रम-सेद ॥

रामकली ] (७८६) [ आड़ चौताला

राधा-रूप गौर उर फुरै ।
स्याम रूप अनूप राधा स्याम अतर दुरै ।
प्रगट परमानद मूरति नैन-पुतरिनि ढुरै ।
पलक-सपुट उघरि घुरि घुरि या दरस घन घुरै ।
प्रान चातकपन पलै रुचि टारि बिरहा-जुरै ।
केलि सकल सकेलि मनसा थकै सब कछु कुरै ॥

मरहठी रागिनी ] (७८७)

राधा राधा गाऊँ राधा प्रान कौं रिझाऊँ ।
राधा के गुन-रूप बरनि रसनै रसाऊँ ।

[७८३] माड़यौ=गुलाल से रँग दिया । बानी=बनाई । सहानी=लाल रंग से रँगी । [७८५] सेद=स्वेद, पसीना । [७८६] कुरै=उड़ेल कर, देकर ।

